**Mr. Speaker :** No book can be distributed here.

**Sadar Gurnam Singh :** I would, therefore, suggest to you......

**Mr. Speaker :** The hon. Member should give me sometime to enquire into the matter.

**Sardar Gurnam Singh :** Sir, I am suggesting something else. I suggest that you may kindly collect copies of this book through your officers.

**Mr. Speaker.** I cannot force any Member to return the book.

**कामरेड मक्खन सिंह तरसिक्का :** On a point of order, Sir. अभी Home MInister साहब ने जो हाउस में statement पढ़ी हैं वह मेरे हल्का के चक रोहाणा के मुताल्लिक है। और यह बिल्कुल mis statement है। मैं इस पर आधे घण्टे की discussion चाहता हूँ और मैं challenge करता हूँ।.........

**Mr. Speaker :** I would request the hon. Members not to make points of order too cheap. During the last sitting, about 20 points of order were raised by the Opposition and only one or two by the Treasury Benches.

**Babu Bachan Singh :** On a point of order, Sir.

**Mr. Speaker :** The hon. Member should resume his seat.

**Babu Bachan Singh :** On a point of order, Sir.

**Mr. Speaker :** Let the hon. Member who has already raised a point of order state his point.

**ਕਾਮਰੇਡ ਮਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ :** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Home Minister ਨੇ House ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ statement ਦਿਤੀ ਹੈ ਉਹ mis-statement ਹੈ। ਇਸ ਤੇ ਅਧਾ ਘੰਟਾ discussion ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

(ਇਹ ਕਹਿ ਕੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ ਬੈਠੇ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਖੜੇ ਹੀ ਰਹੇ।)

**MR. Speaker :** The hon. Member must maintain the dignity and decorum of the House. When I rise, the hon. Member standing should resume his seat.

This is not the appropriate time to raise a discussion on the statement. The hon. Member should give notice in the proper form and I will consider it.

**बाबू बचन सिंह :** On a point of order, Sir. Mr. Speaker जब कोई hon. member point of order raise करने के लिये खड़ा हो तो उसका point of order सुनने से पहले ही क्या स्पीकर साहब कोई ruling दे सकते हैं ?

**Mr. Speaker :** Past is a guide for the future.

**बाबू बचन सिंह :** आप क्या किसी के point of order raise करने से पहले ही फैसला कर सकते हैं ?

**Mr. Speaker :** I have already observed that vague points of Order are raised.

---

## DEMAND FOR GRANT
## 35—INDUSTRIES

**Chief Minister :** I beg to move—

That a sum not exceeding Rs. 1,89,14,200 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1962-63 (excluding the amount of Rs. 51,11,900 already voted on account) in respect of charges under head 35—INDUSTRIES.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a sum not exceeding Rs. 1,89,14,200 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1962-63 (excluding the amount of Rs. 51,11,900 already voted on account) in respect of charges under head 35—INDUSTRIES.

Cut motions given notice of by various hon. Members in respect of this demand will be deemed to have been read and moved.

### DEMAND NO. 22

1. **Comrade Shamsher Singh Josh :**

   That the demand be reduced by Rs. 100.

2. **Shri Balramji Dass Tandon :**

   That the demand be reduced by Rs. 100.

3. **Shri Roop Lal Mehta :**

   That the demand be reduced by Rs. 100.

4. **Pandit Mohan Lal Datta :**

   That the demand be reduced by Rs. 100.

5. **Babu Ajit Kumar :**

   That the demand be reduced by Re. 1.

6. **Comrade Harnam Singh Chamak :**

   That the demand be reduced by Rs. 100.

7. **Shri Amar Nath Sharma :**

   That the demand be reduced by Re. 1.

8. **Principal Rala Ram :**

   That the demand be reduced by Re. 1.

9. **Shri Babu Dayal Sharma :**
That the demand be reduced by Rs. 100.

10. **Chaudhri Ram Parkash :**
That the demand be reduced by Rs. 100.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : (अमृतसर शहर पश्चिम) स्पीकर साहिब, आज इंडस्टरी के बारे में जो डिमांड चीफ मिनिस्टर साहिब ने हाउस में पेश की है उसके बारे में मैं अपने विचार आपके द्वारा सरकार तक पहुँचाना चाहता हूँ। किसी भी देश की progress इस बात पर depend करती है कि वहां की सरकार ने तरक्की के दो अहम पहलुओं में अर्थात् Industry और Agriculture में कितनी तरक्की की है। इन दो पहलुओं को देख कर judge किया जा सकता है कि किसी देश ने कितनी तरक्की की है। जैसे इन दो पहलुओं की तरक्की को देख कर किसी भी देश की तरक्की का अंदाजा लगाया जा सकता है इसी तरह से पंजाब की तरक्की का अंदाज़ा भी इन दो पहलुओं को देख कर लगाया जा सकता है। मुझे निहायत अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि जहां तक पंजाब की तरक्की का ताल्लुक है जितना कुछ हकूमत को पंजाब में इंडस्टरी की तरक्की के लिये करना चाहिए था उतना कुछ नहीं किया। हमारी हकूमत रोज़ इस बात के लिये कहती है कि सेंटर से अपील की जानी चाहिए कि जो कुछ वहां से हमें प्लान की शकल में रुपये की allocation होती है उसको बढ़ाया जाना चाहिए। सभी sectors से इस बात की अपील की जाती है कि सब लोग इकट्ठे होकर Treasury Benches पर भी बैठे हुए और आपोज़ीशन में भी बैठे हुए जो माननीय सदस्य हैं वे सब लोग सैंट्रल गवर्नमेंट से कहें कि जो allocation उन्होंने प्लान में पंजाब के लिये की है उसके अंदर बढ़ोतरी की जाए। लेकिन अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि अगर पिछली दो प्लान का जायज़ा लिया जाए तो बहुत निराशा होती है कि इन दो पहलुओं में, जिन पर पंजाब की तरक्की का आधार है सरकार ने कुछ काम नहीं किया। आपको यह जान कर हैरानी होगी कि Second Five Year Plan के अन्दर इंडस्टरी के लिये 9.34 करोड़ रुपया रखा गया था। इससे भी ज्यादा रुपया रखा जाना चाहिए था। यह ठीक है कि जितना ध्यान इंडस्टरी की तरफ दिया जाना चाहिए था वह नहीं दिया गया। जब कि सारा बजट 170 करोड़ रुपये का था तो उसमें से 9.34 करोड़ रुपया इंडस्टरी के लिये बहुत थोड़ा था। इसके बावजूद भी आप देखें कि उस की performance कितनी हुई। जो आंकड़े हाउस के अंदर सभी मैंबरों को बांटे गये, वह पंजाब के कोने कोने में भी पहुँचे होंगे और अखबारात के ज़रिये भी लोगों को उनकी जानकारी हुई होगी, उनसे पता चलता है कि 9.34 करोड़ रुपये में से पांच करोड़ आठ लाख रुपया खर्च किया गया। जो रकम allocate की गई उसका भी ठीक ढंग से प्रयोग नहीं किया गया। तो इस बात की अपील करना कि हाउस के सभी section सेंट्रल गवर्नमेंट के पास दरखास्त करें कि इंडस्टरी के सम्बन्ध में रुपये की allocation ज्यादा होनी चाहिए कहां तक उचित है। पंजाब का हर व्यक्ति चाहता है कि देश तरक्की करे, सारा देश तरक्की करे और पंजाब आगे बढ़े। अफसोस इस बात का है कि आज इस सदन में जो सरकार बैठी है, जो पंजाब की हकूमत को चला रही है उसने जितनी performance की है

[ श्री बलरामजी दास टंडन ]
और खास तौर पर इंडस्टरी के बारे में जितनी performance की है वह संतोषजनक नहीं है। कितनी अजीब बात है कि Third Five Year Plan में, जिसका कुल बजट 225 करोड़ था, इंडस्टरी के लिये 14 करोड़ 40 लाख रुपया रखा गया। इस रखी गई रकम में से 1961-62 जो साल complete हो गया है उसमें सिर्फ 1 करोड़ 67 लाख रुपया खर्च किया गया है। इसकी performance अगर देखी जाए तो कहना पड़ेगा कि Second Five Year Plan के मुकाबले में बहुत थोड़ा खर्च किया गया। जो स्पीड इन्होंने पकड़ी है अगर उसी पर चलते रहे तो जितना रुपया Third Five Year Plan में इंडस्टरी के लिये रखा है उसमें से बहुत थोड़ा खर्च होगा। कुल आठ करोड़ रुपया अगले पांच सालों में खर्च होगा। Third Five Year Plan में साढ़े चौदह करोड़ रुपया रखा गया है सारी स्टेट में इंडस्टरी की तरक्की के लिये और उसको भी पूरी तरह से खर्च करने के लिये ध्यान नहीं दिया जा रहा, यह बड़े अफसोस की बात है। पंजाब के बजट में इंडस्टरी को सरकार कौन सी जगह देती है ? अगर पिछले पांच छः सालों के बजट को देखा जाए तो मालूम होता है कि सरकार ने इंडस्टरी की तरफ बिल्कुल ध्यान देना नहीं चाहती, इस की तरक्की के लिये कुछ भी काम करना नहीं चाहती । हमारी सरकार जो allocation इंडस्टरी के लिये करती रही है वह ऐसे है। 1956-57 में कुल बजट था 38.14 करोड़ का और इंडस्टरी के लिये केवल 42 लाख रुपया खर्च किया गया । इसका मतलब हुआ कि कुल बजट का 1.1 परसेंट खर्च इंडस्टरी पर किया गया। 1957.58 में कुल बजट 43.87 था और उसमें से 54 लाख रुपया इंडस्टरी पर खर्च किया गया यानी 1.25 परसेंट खर्च इंडस्टरी पर किया गया। 1958-59 में कुल बजट 50.72 था और उस में से इंडस्टरी के लिये 55 लाख रुपया खर्च किया गया यानी कुल बजट का 1.1 परसेंट इंडस्टरी पर खर्च हुआ। इसी तरह से 1959-60 में इंडस्टरी पर 1.2 परसैंट खर्च हुआ। 1960-61 में 2.12 परसेंट इंडस्टरी पर खर्च हुआ। 1961-62 में 2.30 इंडस्टरी के हिस्से में आया । और अब 87 करोड़ रुपये के बजट में से दो करोड़ चालीस लाख रुपया रख कर 2.75 परसेंट की provision इंडस्टरी के लिये की है। इतने थोड़े provision से देश इंडस्टरी में तरक्की नहीं कर सकता। अगर हम दूसरे देशों के सम्बन्ध में देखें तो वहां पर दस परसेंट से लेकर पन्द्रह परसेंट और बीस परसेंट तक इंडस्टरी पर खर्च किया जाता है। मैं निवेदन करना चाहता हूँ कि अगर हकीकत में पंजाब गवर्नमेंट इंडस्टरी को फ़रोग देना चाहती है तो उसको अपनी पालिसी revise करनी चाहिए और इंडस्टरी के लिये कम से कम आठ दस परसेंट कुल बजट का allocate करना चाहिए और भविष्य में इससे भी ज्यादा allocation करने की कोशिश करनी चाहिए। स्पीकर साहिब, मैं आपके द्वारा सरकार का ध्यान कुछ बातों की तरफ दिलाना चाहता हूँ। मुझे उम्मीद है कि सरकार इस तरफ सही कदम उठाने की कोशिश करेगी। जहां तक इंडस्टरी की डिवैल्पमेंट का ताल्लुक है इसके दो अहम पहलू हैं: एक लेबर और दूसरा कैपिटल। जब तक सरकार इन दोनों पहलुओं के आपसी ताल्लुकात सुधारने की कोशिश नहीं करेगी तब तक मैं नहीं समझता कि पंजाब में इंडस्टरी तरक्की कर सकती है। इन दोनों पहलुओं को मैं आपके ज़रिये सरकार

के सामने रखूंगा। जहां तक कैपिटल का ताल्लुक है, इसके तीन चार हिस्से बनते हैं। उनकी तरफ सरकार को ध्यान देने की ज़रूरत है। यह हैं: Loans, Electircity, कोयला और proper guidance। यह बहुत अहम चीज़ें हैं जो कि हमारी इंडस्टरी को ठीक तरह से चला सकती हैं। इनका साधन नहीं बन रहा। इनके रास्ते में बहुत सी अड़चनें हैं जिन को खत्म करने की ज़रूरत है। सरकार की इंडस्टरी को जितनी help देने की नीति है वह नहीं मिल रही। जहां तक loans का ताल्लुक है उसके लिये ज़राये भी बनाये हैं लेकिन सब से मुश्किल बात जो देखने को मिलती है वह यह है कि कई बार industrialists loans के लिये apply भी करते हैं, उसके बावजूद उन्हें कोई पैसा नहीं मिलता, वक्त पर मदद नहीं मिलती। इन loans की distribution के लिये सरकार ने दो तीन ढंग बनाये हुए हैं। एक ढंग तो यह है कि एक और दो हजार रुपये तक का loan हर ज़िला में चुने हुए मैंबरों की कमेटी वितरण करती है। लेकिन स्पीकर साहिब, बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है और मैं अपने पिछले पांच साल के experience के आधार पर यह बात सदन के notice में ला रहा हूँ कि ज़िला अमृतसर में लोगों ने तीन तीन साल से दरखास्तें दे रखी हैं उसके बावजूद उनकी बारी नहीं आ रही। एक दो बार District Industries Officer से तारें भी दिलवाई गई कि सरकार के प्रबन्ध के मुताबिक District Industries Officer के नीचे काम करने वाले Inspectors के ज़रिये सभी formalities भी पूरी हो चुकी हैं लेकिन loans नहीं मिले। अगर एक दो हजार रुपया भी तीन तीन साल तक न मिले तो आप अन्दाज़ा लगाएं कि छोटी २ industries को इस सरकार के अधीन क्या प्रोत्साहन मिल सकता है। इतने लम्बे अर्सा से वह मुंह उठाकर देख रहे हैं कि सरकर की तरफ से अभी रुपया मिला, अभी मिला लेकिन आज तक उनको loan नहीं मिल पाया। आखिर सरकार छोटी २ industries की तरक्की के लिए कर क्या रही है? इसलिये आज मैं आपके द्वारा स्पीकर साहिब मुख्य मन्त्री से निवेदन करूंगा कि funds की allocation करते हुए छोटे छोटे industrialists की सहायता के लिये अपनी policy को revise करें और साथ ही साथ यह भी कोशिश करें कि जो लोग तीन तीन साल से मुंह उठाकर उनकी तरफ देख रहे हैं उनको loans मिल सकें ताकि जो दो चार हज़ार रुपया का अपना असासा लगाकर उन्होंने मशीनें वगैरा खरीद की हैं वह यूं ही समाप्त न हो जाएं। सरकार को इस तरफ फौरी तौर पर ध्यान देना चाहिए।

इस loans की scheme का दूसरा पहलू यह है कि industrialists 20/25 हज़ार रुपये का loan State Government से और उससे ऊपर इस सम्बन्ध में जो corporation बनी हुई है उससे ले सकते हैं। दुख की बात यह है कि इस सारे सिलसिले के अन्दर एक ही बीमारी है कि loans बहुत देर से दिये जाते हैं क्योंकि उसके लिये सरकार ने बड़ी लम्बी चौड़ी formalities बनाई हुई हैं जिन्हें पुरा करते हुए एक एक साल दो दो साल, लग जाते है। सबसे बड़ी बात तो यह है कि loans देते वक्त pick and choose की policy को सामने रखा जाता है industries की तरक्की का ध्यान नहीं रखा जाता। Priority सिर्फ उन्हीं लोगों

[ श्री बलरामजी दास टंडन ]

को दी जाती है जो सरकार के अपने ख्याल में desriable व्यक्ति हों, जो इनके अपनी party से सम्बन्ध रखते हों। कई बार ऐसे लोगों को loans देते वक्त formalities को भी ध्यान में नहीं रखा जाता और उनकी applications "by hand" treat करने की कोशिश की जाती है और दूसरी सभी formalities complete करने के बावजूद चूंकि वह सरकार की निगाह में undesirable आदमी होते हैं, दूसरी party से ताल्लुक रखने वाले होते हैं उनकी application सालहासाल तक यूं ही पड़ी रहती है। मैं समझता हूँ कि industrial development के लिये यह अच्छी बात नहीं है और सरकार की तरफ से नाजायज़ और गलत ढंग से लोगों को अपने पांव के नीचे दबाए रखना industries की तरक्की में बड़ी घातक बात है। हो सकता है कि इस तरह कुछ लोग, कांग्रेस party के लोग गलत ढंग से इसका फायदा उठा जायेंगे और कुछ कांग्रेस के नए मेंबर भी बनने के लालच में आ जायेंगे लेकिन इन सब बातों को देखते हुए आम आदमी को इसके लिये यकीन नहीं दिलाया जा सकता कि सरकार सच्चे दिल से industries की तरक्की करने का ध्येय अपने सामने रखे हुए है। इसलिये मैं समझता हूँ कि जहां तक industrial विकास के लिये loans देने का सम्बन्ध है सरकार को इसमें party point of view से नहीं देखना चाहिए बल्कि बिला लिहाज़ लोगों की, deserving लोगों की speedy मदद करनी चाहिए। इसमें pick and choose की नीति सरकार को शोभा नहीं देती।

इसी सिलसिले में एक बात और है और वह यह कि सरकार जानती है कि पंजाब सारे देश में बाकी सूबों के मुकाबला में Small scale Industries के मामला में, सब से आगे है। इसलिये भी आवश्यक है कि विशेषकर Small Scale Industries के विकास के लिये सरकार ज्यादा से ज्यादा facilities provide करे। ठीक है कि इस सम्बन्ध में सरकार loans देती भी है, गो belated लेकिन एक दो बातें जरूर अर्ज करना चाहता हूँ कि छोटी २ industries में जहां 20-30 आदमी काम करते हैं और जिनकी लागत एक या दो लाख रुपये तक है उनको कम से कम interest पर loan दिये जायें। कहीं से 3 प्रतिशत और कहीं से 5 प्रतिशत interest पर loans मिल जाता है। लेकिन इन industrialists को सारे इखराजात डालकर 9 प्रतिशत interest पर लेना पड़ता है। इतना बड़ा rate of interest उन industries की तरक्की में बड़ा भारी drawback डालने वाला सिद्ध हो रहा है जो कि in competition हैं और जो industries neighbouring states में भी है। इससे cost of production पर लाज़मी तौर पर बड़ा असर पड़ता है और वह नुक्सान में जाती हैं। इस सारी स्थिति को देखते हुए सरकार इस बात पर गौर करे कि यह rate of interest कितना कम किया जा सकता है। Services के अन्दर आप करोड़ों रुपया खर्च करते हैं जहां से आप को कोई return नहीं होती। मैं नहीं समझ पाया कि जब वह loan का सारा रुपया सरकार के पास वापस आ जाना

है, पंजाब में मजमूई तौर पर industries की तरक्की होनी है और उससे कई allied problems को solve करने में मदद मिलनी है तो क्यों rate of interest में बाकी के अखराजात को भी include किया जाता है। मैं समझता हूँ कि अगर rate of interest को कम करने में सरकार को घाटा भी पड़ता है तो यह कदम उठाने में उसे संकोच नहीं करना चाहिए। पंजाब की industrial development को सामने रखते हुए, पंजाब के industrial और economic interests सामने रखते हुए मैं आशा करता हूँ कि सरकार small scale industries के लिये rate of interest को कम से कम सतह पर लाने का फैसला करेगी। इसलिये present policy को revise करने की जरूरत है।

इसके अलावा जहां तक State Aid to Industries Corporation Private Ltd. का ताल्लुक है उसका एक ही centre है और वह बटाला में है। industrial centres जो कि दूसरी जगहों पर हैं वहां से लोग बटाला की तरफ भागते हैं। इसमें उनको बहुत तकलीफ होती है। इसलिये जरूरी है कि लुध्याना, अमृतसर, जगाधरी, भिवानी वगैरा में भी इसके units होने चाहिएं ताकि वहां के लोगों को भी फायदा पहुंच सके।

अगली महत्वपूर्ण जरूरत जो industrial development के लिए होती है वह है electricity। हमारे पंजाब के अन्दर electricity की पैदावार काफी ज्यादा है मगर बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि जहां तक industries को बिजली मुहैया करने का ताल्लुक है कई centres ऐसे हैं जहां पर बिजली हासिल करने के लिये लोगों को सालहासाल लग जाते हैं। कई ऐसी जगह हैं जहां पर मशीनरी लगी हुई है, buildings बनी हुई हैं, metres लगे हुए हैं लेकिन connections नहीं मिल रहे। उनकी तरफ सरकार का कोई ध्यान नहीं गया। खास तौर पर उन लोगों को नज़र अन्दाज़ किया जाता है जो कि सरकार के नज़दीक हैं और जो unproductive अदारे हैं उन्हें बिना किसी restriction के बिजली दी जाती है।

**Chief Minister** : Quote some specific instances. Otherwise, it is unfair.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : अमृतसर में Cold Storage है, वहीं पर Cinema है; उन्हें सभी priorities को छोड़ कर बिजली के connection दिए गए। तीन तीन Horse Power बिजली अगर industrial cancerns को दी जाती तो 16-16 आदमियों की तीन चार shifts भी लगाई जाएं तो आप अन्दाज़ा लगा लें कि कितने आदमियों को रोज़गार मिल सकता है। कितने समय से उन लोगों की applications पड़ी है उनकी तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया लेकिन Cold Storage के लिये 115 Horse Power बिजली within a few days दी जाती है। इसके अलावा Cinema के लिये कितने Horse Power का connection अलग दिया जाता है। क्या यह अफसोस की बात नहीं कि किस तरह industries के interests को ignore किया जा रहा है?

**एक माननीय सदस्य** : Cinema किस का है ?

**श्री बलरामजी दास टंडन** : कैरों साहब के साहबजादे का है ।

**Mr. Speaker** : No aspersions please.

(*Interruptions*) (Noise)

**श्री बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब, मैं तो इसे avoid ही करना चाहता था लेकिन अफसोस से कहना पड़ता है कि जब सवाल किये जाते हैं तो उनकी तरफ से जवाब नहीं मिलता, उसे avoid किया जाता है, by pass किया जाता है कोई proper reply नहीं दी जाती। जहां तक बिजली का ताल्लुक है लाखों K.W. बिजली पंजाब के अन्दर पैदा होती है। Economics के "demand and supply" के नियम के मुताबिक भी industrialists यह उम्मीद करते थे कि जब बिजली इतनी ज्यादा पैदा होनी शुरू हो गई है तो उन्हें कम rates पर ज्यादा बिजली मुहैय्या की जाएगी मगर इसके उलट न सिर्फ यह कि उन्हें बिजली दी ही नहीं जा रही बल्कि बिजली के rates भी बढ़ाए गए। इससे हमारे पंजाब की industry को बहुत भारी set back लगा है। और खास कर ऐसी industries जिनका मुकाबला साथ वाले राज्यों से हो वह किस तरह से खत्म हो रही हैं। दूसरे कारणों के साथ साथ यह भी एक कारण है कि बिजली नहीं मिलती और अगर मिलती है तो बड़ी महंगी मिलती है। पंजाबियों ने अपनी हिम्मत से सनअत को तरक्की दी है। इस को बरकरार रखने के लिये यह ज़रूरी है कि सरकार भी उनकी हर तरह से मदद करे। दूसरी सहूलतों के साथ साथ बिजली के रेट्स भी कम किये जाएं। इस पर duty कम की जाए।

बिजली के बारे में मैं यह बात भी कहना चाहता हूँ कि जो weekly rest है, जो एक दिन हफ्ते में बिजली बंद रहती है यह भी खत्म होनी चाहिए और जो बिजली की मिकदार बढ़ी है उसे ठीक ढंग से तकसीम करना चाहिए।

फिर कुछ जगह पर दिन और रात बिजली दी जाती है जबकि दूसरी जगह सिर्फ रात की शिफ्ट ही allow की जाती है। Day shift नहीं दी गई। इससे जहां लोगों को नुकसान होता है वहां सरकार का भी नुकसान होता है। जिन लोगों को दिन में बिजली नहीं मिलती वह किसी किसी ना तरह छोटे मोटे अमले से मिल मिला कर उनको थोड़े बहुत पैसे देकर बिजली दिन में भी लेने की कोशिश करते हैं इससे सरकार को उस बिजली का कुछ नहीं मिलता। इसलिये कहूँगा कि जिस तरह दो तीन जगह day shift भी दी जाती है इसी तरह बाकी लोगों को भी दिन के वक्त बिजली दी जाए।

**Mr. Speaker** : For how much time the hon. Member would like to speak ?

**Shri Balramji Dass Tandon** : Sir, for half an hour.

**Chief Minister** : Sir, he has already spoken for 25 minutes.

**Mr. Speaker** : The hon-Member has already spoken for 25 minutes. He should try to cut short his speech as there are many other hon. Members who are anxious to speak on this Demand.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : जहां तक कोयले का ताल्लुक है वह किसी भी देश के लिये सनअती तरक्की के लिये एक बहुत बड़ा साधन होता है। मैं आम कोयले की बात नहीं कर रहा बल्कि कारखानों के लिये जो कोयला चाहिए उसका ज़िक्र कर रहा हूँ। इसकी बहुत ज्यादा कमी पंजाब में महसूस की जा रही है। इस सिलसिले में जो लोगों की मुश्किलात हैं वह हमें उनसे मिलने की वजह से पता लगती रहती हैं। हमें अफसरों से भी इस बारे में मिलने का मौका मिलता रहता है। मैं चाहूँगा कि वज़ीर साहब इस ओर खास ध्यान दें। एक अच्छा सा efficient अफसर collieries पर लगाएं, रेल मंत्री को approach करें और इस काम को आगे बढ़ाएं। उन्होंने पहले ही wagons बढ़ाने की बात तो कर दी है मगर पता नहीं इसका हालत पर अच्छा असर होगा या नहीं। यह बात सभी मानते हैं कि अगर कोयले की सप्लाई की यही हालत रही तो इंडस्ट्री को नुक्सान होगा। कई कारखाने तो कोयले की जगह पर लकड़ी जलाने की वजह से घाटा पड़ने पर बंद हो गए हैं। इसके लिये मैं कहूँगा कि जिन सालों में कोयले की कमी नहीं होती उन दिनों सनअती सैंटरों के पास कोयले के dump कायम किए जायें जहां से कोयला, तोड़ा आने की सूरत में, कारखानों को दिया जाए। मगर इस काम में भी हेराफेरी होती है। बावजूद इस बात के कि लोगों के पास स्टीम कोयले के परमिट होते हैं उनको मजबूर किया जाता है कि वह कोयले के लिये स्पैशल परमिट्स जारी करावायें और ऐसा करने में अपने दोस्तों की मदद की जाती है और इस तरह से दूसरे लोगों का कांग्रेस के पास आने और इनकी मदद करने के लिये मजबूर किया जाता है।

**Chief Minister** : Question.

**श्री बलरामजी दास टंडन**: यह तो असलियत है। लोगों को बावजूद रैगुलर परमिट्स होने के स्टीम कोल और हार्ड कोल नहीं मिला। यह तो देखने में आया है। चंद सिफारिशियों को कोयला मिल जाता है बाकी के लोग मुंह देखते रह जाते हैं। इस तरह से लोगों को indirect तौर पर कांग्रेस की मदद करने के लिये कहा जाता है।

**Mr. Speaker** : The hon. Member was speaking in a very good tone. But now he has gone off the track.

**Chief Minister** : Sir, what the hon. Member has said is totally wrong.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : यह बात नहीं है उन्होंने खुले जलसे में यह बात कही कि जितने परमिट लेने हों लो, और भी जो चीज़ लेनी है लो मैं अमृतसर को बम्बई बना दूंगा.....

**Chief Minister** : I deny it.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : यह इस sacred House में खड़े होकर झूठ बोल रहे हैं..........(विघ्न)..........यह इस हाउस में झूठ बोलते हैं......

**Mr. Speaker** : The word 'Jhuth' being unparliamentary should be withdrawn.

*(Interruptions and Noise) (Voices of Shame, Shame from the Opposition Benches).*

**Mr. Speaker** : There should be no interruptions. I request the hon. Member (Shri Balramji Dass Tondon) to withdraw the word 'Jhuth'.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब बात यह है कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने जो बात कही है वह तो अखबारों में छपी है.......... (विघ्न)

**Mr. Speaker** : The hon. Member should first withdraw the word 'Jhuth'. He can say, "It is wrong". He can express himself by using some milder word. The word 'Jhuth' is unparliamentary and the hon. Member should withdraw it.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : बात यह है कि......

**Mr. Speaker** : No arguments, please.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : जनाब, मैं arguments नहीं दे रहा मैं एक सही बात बता रहा हूँ जो इन्होंने खुले इजलास में तीस हजार लोगों के सामने कही और अखबारों में छपी .............(विघ्न) हर एक आदमी को कहा। और यह भी नहीं कहा कि पंजाब गवर्नमेंट देगी या कांग्रेस गवर्नमेंट देगी बल्कि यह कहा कि मैं दूंगा। (विघ्न)

**Chief Minister** : Sir, I deny it.

**Mr. Speaker** : Whatever the merits, the hon. Member should withdraw the word 'Jhuth'. I will not permit him to proceed further unless he withdraws the word 'Jhuth'.

**Irrigation and Power Minister** : Sir, this part of the proceedings should be expunged, if he does not withdraw the word 'Jhuth'.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : आप ही बता दें कि जो बात झूठ हो उसे किस तरह से express किया जाए। जो लफ्ज़ आप मुझे बताएंगे मैं वही प्रयोग करूँगा। मगर यह है बिल्कुल झूठ।

**Mr. Speaker** : If the hon. Member insists, I will not allow him to proceed further. Whatever the facts of the matter, he should withdraw the word 'Jhuth'.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : अगर यह लफ्ज यहां पर use नहीं करना चाहिए तो मैं इसको वापस लेकर कह देता हूँ कि यह गलत कहते हैं।.......(विघ्न)........

जनाब, चौथा पहलू यह है कि guidance अपने आफिस से नहीं मिलती । यह बड़े

11-00 A. M.

अफसोस की बात है जब कि विदेशों से दूसरे लोग अपने आफिसिज़ खोल कर इंडस्ट्रीज़ के अन्दर guidance देने के लिये तैयार हैं तो इनके पास इंडस्ट्रीज़ के लिए कोई आदमी guidance के लिये नहीं है । Proper guidance न मिलने की वजह से लोगों को लाखों रुपये लगाने के बावजूद इंडस्ट्रीज़ में नुकसान हुआ है और उन्हें काम बन्द करने पड़े । मैं, स्पीकर साहब, आपके द्वारा गवर्नमेंट को यह request करना चाहता हूँ कि guidance देने के लिये साधन मुहैया किये जाएं ।

जनाब स्पीकर साहब, सरकार कहती है कि हम जगह जगह पर industrial estates बना रहे हैं लेकिन Industrial Estates खोलने के बावजूद भी industries की progress बहुत धीमी है । जो कारखाने शहर के अन्दर चल रहे हैं उनके कारण जनता की सेहत खराब होती है और गंदगी शहर में फैलती है । उनको बाहर ले जाने का सरकार को प्रबन्ध करना चाहिए । कुछ कारखाने सरकार ने शहर से बाहर ले जाने की कोशिश की है लेकिन वह सिर्फ इतनी दूर पर लगाये गए हैं कि 5-6 साल के बाद शहर के बढ़ जाने से फिर शहर के बीच में ही आ जाते हैं । इसलिये उनको ऐसी जगह ऐसी योजना के अन्दर लगाया जाना चाहिए कि 5-7 साल के बाद शहर की आबादी बढ़ जाने के बाद भी वह शहर के अन्दर न आ सकें । क्योंकि अमृतसर में जहां industrial estate बनाई जा रही है वह ऐसी जगह बनाई जा रही है कि अब से 5 साल के बाद वह जगह बिल्कुल शहर के बीचों बीच आ जाएगी । इस सिलसिले में मैं एक बात और कहना चाहता हूँ कि जो इसके लिये members nominate किये जा रहे हैं वह politicians nominate किये जा रहे हैं जिनको industries के नाम पर a, b, c भी नहीं आती है । मैं यह गुजारिश करूँगा कि सभी shades के लोगों की nomination होनी चाहिए । और industrial estates को develop करने के लिये जितनी जल्दी से जल्दी हो, उतनी जल्दी करनी चाहिए । साथ ही अगर यह industrial estates किसी corporation या अन्य बाडीज़ के द्वारा बनाई जा रही हो और वे इस योग्य न हों कि इस कार्य को speed up कर सकें तो सरकार को उनकी इमदाद करनी चाहिए ।

एक विशेष बात जिसकी वजह से लोग तंग हैं वह यह है कि आज कोई भी ऐसी इंडस्ट्री नहीं है कि जिसके visit करने के लिये 12-12, 13-13 inspectors अलग अलग किस्म के न जाते हों । केवल लिखे पढ़े आदमी industries के बारे में सारी बातें जान लें ऐसी बात नहीं है । जिनको industries के काम को check करने की खास किस्म की training न हो तब तक उनका visit करने का फायदा ही क्या है । जहां एक आदमी या दो आदमी जो expert हों, काम देख सकते हैं वहां 12-12, 13-13 आदमियों को different departments में रख कर उन पर खर्च किया जा रहा है । एक एक इंडस्ट्री के इतने अफसर बढ़ रहे हैं कि जिनको गिनती देख कर

[ श्री बलरामजी दास टंडन]

रोना आता है। Health Inspector, Factory Inspector, Sanitory Inspector, Excise Inspector, State Insurance Inspector, Boiler Inspector, Industrial Inspector, Sales Tax और Income Tax , Weights and Measures Inspectors-ग़र्ज़ यह कि कोई 12 या 13 किस्म के Inspectors हैं जो इंडस्ट्रीज़ को visit करते हैं। मैं सरकार को यह request करना चाहता हूँ कि इस procedure को simplify करना चाहिए और visit करने वाले थोड़े लोग होने चाहिए। एक ही आदमी को थोड़ी थोड़ी सभी किस्म की ट्रेनिंग देकर काम बांट दिया जाना चाहिए (घंटी)—अब मैं, स्पीकर साहब, कुछ बातें लेबर के बारे में अर्ज़ करके बैठ जाऊंगा। लेबर को रिहायश की दिक्कत आ रही है इसलिये उनकी रिहायश की तरफ ध्यान देना चाहिए, साथ ही उनके rates थोड़े हैं, और महंगाई ज्यादा है इसलिये उनको गुज़ारे भर के rates मुकर्रर करने में सरकार को सहायता देनी चाहिए। साथ ही लेबर लैजिस्लेशन को simplify करना चाहिए। एक बात और है, वह यह कि जहां पर सिर्फ 30 आदमी काम करते हैं उनको और जहां पर 2 हज़ार आदमी काम करते हैं उनको एक तरह से ही treat किया जाता है, ऐसा नहीं होना चाहिए। Level अलग अलग होना चाहिए।

आज लेबर को industries से मनमर्ज़ी के मुताबिक निकाल कर बाहर कर दिया जाता है, जिससे उनको hardship हो जाती है। इसकी तरफ सरकार को ध्यान देना चाहिए ताकि लेबर की families तबाह होने से बच सकें और वे bucther होने से बच सकें। जो temporary लेबर है, जो 10-10 साल तक temporary ही बना रहता है, उसके लिये भी कोई न कोई law बनना चाहिए। (घंटी)—

मैं अमृतसर की बात लेना चाहता हूँ। अमृतसर जो हिन्दुस्तान भर में सबसे मशहूर शहर woollen goods के लिये है वहां के लिये wool combing plant के लिये लोगों ने डैपूटेशन लेकर सरकार से प्रार्थना की कि एक प्लांट वहां के लिये मिलना चाहिए लेकिन देखने की बात यह है, स्पीकर साहब, कि लुधियाना जो अमृतसर के मुकाबिले में वूल की इंडस्ट्री में बहुत पीछे है उसके लिये तो इज़ाज़त दे दी गई मगर न जाने अमृतसर के लिये क्यों नहीं दी गई। अमृतसर के लोगों ने यहां तक कहा कि हम सरकार के साथ collaborate करके इसको चलायेंगे लेकिन सरकार ने उस डैपुटेशन की बात नहीं मानी। स्पीकर साहब, इस इंडस्ट्री के महकमे के अन्दर जो पालिटीकल करप्शन चल रही है उसको जल्दी से जल्दी दूर करना चाहिए। इस सरकार को चाहिए कि इस political corruption को दूर करने की कोशिश करे लेकिन आज अफसोस से कहना पड़ता है कि सरकार का ऐसा नज़रिया होने के कारण industry ठीक तरीके से तरक्की नहीं कर रही और सरकार इस तरीके पर फख्र करती है जिस को देख कर शरम आती है।

स्पीकर साहब, यह कितनी हैरानी की बात है कि पहले सरकार ने यह order निकाला कि कुछ कारखानों को black-list किया जा रहा है और black-list करने के बाद जब election के लिये उन लोगों से यह रुपये इकट्ठे कर लेते हैं तो सरकार की तरफ से दूसरा order निकलता है .....

**Mr. Speaker**: Can the hon. Member cite any specific instance?

**Shri Balramji Dass Tandon**: Yes, Sir. I was rather waiting for the time when the hon. Speaker would ask for the production of documents. यह है वह circular letter जो T.M.A. ने लिखी थी। इसके अन्दर उन्होंने कहा है--

"Copy of Memo No. D-28/543-96 dated 5th April, 1961 from the District Industries Officer, Amritsar to all the Textile Associations in the District.

*Subject*: Black-listing of certain Textile Units of Amritsar District.

It has been decided to black list the firms given in the enclosed list by the Punjab Government. Therefore, you are advised not to issue any kind of quota to your black listed members. If any kind of discrepancy occurred, your Association would be held responsible for the same.

उसके साथ यह list दी है। I place it on the Table* of the House.

**श्री अध्यक्ष**: क्या कोई 'white list' भी दी है? (Is there some 'white list' also?)

**श्री बलरामजी दास टंडन**: 'White list' भी है और इसके बाद इसके अन्दर दिया है--

"that such and such industries have been white-listed and that their quotas are not to be with-held. Their required quotas should be given to them as before.

I lay a copy† of that also on the Table of the House.

तो इसके साथ उन्होंने यह भी दिया है। अभी elections हुए। Elections के दौरान अमृतसर की सब से बड़ी industry की association जो T. M. A. है उसने एक circular निकाला कि सरकार को elections के लिये पैसे देने हैं। वह circular इस तरह है--

"Dear Friends,

I have received a request for contribution to the Congress Fund for meeting the expenses of the Congress candidates for election to the Punjab Legislative Assembly which is scheduled to be held on the 24th February, 1962.... ....

**Voices from the Opposition Benches**: Shame, Shame.

**Mr. Speaker**: There is no reference to the Government. It is the Congress party which had asked for funds.

---

*Note.—List relating to Black-listing of certain Textiles Units of Amritsar District kept in the Library.

†Copy of letter No. EC/Policy/7749—7855, dated 17th May, 1961 from the District Industries Officer, Amritsar, placed in the Library.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब, मैं आप के द्वारा House को बताना चाहता हूँ कि वह कांग्रेस पार्टी कोई दूसरी नहीं है। वहां के District Congress कमेटी के Secretary या President वहां उनसे जा कर चन्दा नहीं लेते हैं यह तो यही मिनिस्टर साहिबान जाकर मांगते हैं।

**Mr. Speaker**: There is a distinction between the Congress Party and the Government.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : हालांकि यह बिल्कुल गलत बात उन्होंने कही है जोकि permitted नहीं है।

"......... ... Although the demand was for double the amount, but I have agreed to contribute Rs 50,000, which I would request the members to contribute as per amounts noted against their names. The cheques may be made payable to the Punjab Pradesh Congress Committee. I am informed that this is an admissible item of expenditure under the Indian Income-tax Act."

इसमें आगे एक एक mill का नाम दिया हुआ है और उसके आगे रुपये लिखे हुए हैं जो उन मिल वालों से लिये गये हैं। किसी से दो हजार और किसी से तीन हजार लिये गये हैं। यह सब उनके नाम के आगे दिये हुए हैं। फिर कहा है—

"Since the demand of the Congress is rather urgent in view of the electioneering being already in full swing, members are requested to remit the cheques within the next few days. Cheques may please be sent to this office and not direct.

and I place it * on the Table of the House.

**श्री अध्यक्ष** : देखिए, इसमें कहां गवर्नमैंट का reference है ? यह तो पार्टी की चीज़ है इसमें गवर्नमैंट का कहां ज़िक्र है ? (But the hon. Member may please listen. Where is in it any reference to the Government ? It concerns a political party and there is no reference about the Government in it.)

**श्री बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब, मेरी बात आप पूरी हो लेने दें आपको सब पता चल जावेगा। जब हम उनके पास पहुंचे तो श्री दीवान सी महरा हमें कहने लगे कि वह कभी किसी political party को चन्दा नहीं देते वह तो हमेशा गवर्नमैंट को पैसे देते हैं। वह हम से कहने लगे कि आप 1947 से पहले का record निकलवा कर देख लें हमने कभी किसी दूसरी पार्टी को चन्दा नहीं दिया, हमतो हमेशा party in power को देते आए हैं। ( *Interruptions.* )

स्पीकर साहब, मेरे कहने का मतलब यह है कि आज सारी की सारी industry को black mail करने की कोशिश की जा रही है। यहां पर कुछ एक industries ऐसी हैं जिन्हें अपब personal बनाया जा रहा है, जो किसी खास family

*Kept in the Library.

के मैम्बरों तक ही सीमित की जा रही हैं। जैसे cinema की industry और cold storage की industry हुई जो एक मिनिस्टर साहब के साहबजादों की industry बन गई है और इस पर लाखों रुपया खर्च होता है जो pistol के point पर लोगों से हासल किया जाता है, लोगों से मुफ्त material लिया जाता है। आप ज़रा गौर कीजिये, लोग चीखते चिलाते हैं कि उन्हें बिजली नहीं मिलती, cement नहीं मिलता, ईंटें नहीं मिलतीं लेकिन यहां कैरों family को सब कुछ मिल जाता है और ऐसा मालूम होता है कि कैरों family की एक अलग five-year plan चल रही है। जगह जगह पर cinemar बन रहे हैं। पटियाला के अन्दर cinema, करनाल के अन्दर cinema बन रहा है लेकिन, स्पीकार साहब, आप सुन कर हैरान होंगे कि एक cinema हिसार में भी बन रहा है और मैं जब वहां गया तो देखा कि वहां Municipal Committee की जगह पर कब्जा करके उस पर cinema बनाया जा रहा है और वहां पर public के लिये जिस रास्ते से पानी जाता था वह बन्द कर दिया गया और लोगों को तीन दिन तक पानी नहीं मिला। उसके बाद नये रास्ता से उन्हें पानी दिया गया है। और चीज़ों को तो आप छोड़ दें, इससे ज्यादा गिरावट की बात और क्या हो सकती है कि municipal land पर कब्ज़ा कर लिया गया है।

**Mr. Speaker**: The hon. Member should not bring in personal things.

श्री **बलरामजी दास टंडन** : बस जी मैं खत्म करने लगा हूँ। आज जगह जगह पर यह discussion होती है और यहां lobbies में यह बात आम कही जा रही है कि पहले तो साहनी साहब से रूट permits ले लिये हैं और अब उनसे फायदा उठाने के लिये उन्हें Director of Industries लगाया जा रहा है। आज से चन्द साल पहले दो सौ रुपये की नौकरी के लिये जो लड़के मारे मारे फिरते थे वह अब कितने cinemas के मालक बन गये हैं।

**Mr. Speaker**: I would request the hon. Member not to bring in Officers who cannot defend themselves, during the course of discussion on the floor of the House. He should wind up now.

श्री **बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब, गवर्नमैंट officers को तो यहां defend किया जा सकता है लेकिन जो आदमी यहां आ नहीं सकते गवर्नमैंट उनका जिक्र भी कर देती है। (घंटी की आवाज़)

**Mr. Speaker**: That is also not a healthy practice.

श्री **बलरामजी दास टंडन** : स्पीकर साहब, मैं बस एक minute में समाप्त करता हूँ। मैं अब यह ज़रूर कहना चाहता हूँ कि सरकार इन बातों की तरफ ध्यान दे। अगर यह चाहते हैं कि पंजाब के अन्दर industry तरक्की करे तो इन्हें इस तरह से political corruption करके इस तरक्की में रुकावट नहीं डालनी चाहिए। जो लोग industry को चलाने वाले हैं, अगर आप पंजाब के अन्दर industry को ऊँचा

[श्री बलरामजी दास टंडन]

देखना चाहते हैं तो उन सब की मदद होनी चाहिए। यह किसी एक आदमी की personal property नहीं है, किसी एक पार्टी के लोगों की personal property नहीं है, यह यहां की जनता का सूबा है और यहां की जनता को personal level से ऊंचा उठ करके पंजाब की industry को चलाने की और इसे आगे ले जाने की ज़रूरत है। जो लोग पंजाब से दूसरे सूबों में गए हैं और वहां industries लगाई हैं उन्हें यहां वापस लाने की ज़रूरत है ताकि हमारा पंजाब industry के मामला में खूब तरक्की कर सके। इन शब्दों के साथ मैं अपनी speech समाप्त करता हूँ।

श्री ज्ञान चंद (शिमला) : स्पीकर साहिब, सन् 1961-62 में जो total expenditure industries पर किया गया वह एक करोड़ साठ लाख था। इसके मुकाबले में 1962–63 में जो रकम खर्च होने वाली है वह दो करोड़ चालीस लाख है। इंडस्ट्रीज़ डिपार्टमैंट की इस हैरत अंगेज़ तरक्की के लिये मैं अपनी सरकार को मुबारिकबाद पेश करता हूँ। जहां तक production का ताल्लुक है उसमें भी हैरत अंगेज़ तरक्की हुई है। 1960-61 में पेपर की production में पचास फीसदी इज़ाफा हुआ। Hosiery में 50 फीसदी का इज़ाफा हुआ। Machine tools की production में 40 फीसदी का इज़ाफा हुआ। Sports goods में 25 फी सदी का इज़ाफा हुआ। Cycles के manufacture में 20 फीसदी का इज़ाफा हुआ और इसी तरह से पीतल के बरतनों की production में दस फीसदी का इज़ाफा हुआ। स्पीकर साहिब, 1962–63 में large scale और small-scale industries के लिये सरकार ने तीन करोड़ 45 लाख रुपये की provision की है जो कि एक बहुत बड़ी रकम है। इस रकम में से पहाड़ी इलाकों के लिये एक करोड़ 22 लाख रुपया रखा गया है। देखने को यह रकम पहाड़ी इलाकों के लिये बहुत बड़ी लगती है। लेकिन इसमें एक करोड़ रुपया कांगड़ा में जो पेपर मिल लग रही है वह भी शामिल है। एक प्राइवेट concern में इतना बड़ा share खरीदना बड़ा serious matter है। मुझे पैप्सु में P.A.C. के Chairman के तौर पर काम करने का मौका मिला। मुझे तजुरबा है कि Pepsu सरकार ने बहुत सा रुपया private limited companies में invest कर रखा था। उनमें कई कम्पनियां ऐसी थीं जिन में कि सौ रुपये के share की कीमत एक रुपया भी नहीं रह गई थी। तो इतनी बड़ी investment जो हमारी सरकार कर रही है इसमें नुकसान होने की possibility है। स्पीकर साहिब, मैं आपके ज़रिये सरकार का ध्यान पहाड़ी इलाके की डिवैल्पमैंट की तरफ दिलाना चाहता हूँ। 1961–62 में दस Rural Industrial Centres खोले गये लेकिन पहाड़ी इलाके में कोई नहीं खोला गया। चार new Urban Industrial Estates खोली गई लेकिन पहाड़ी इलाके में कोई नहीं खोली गई। 1962-63 में तीन Small-Scale Industries के मातहत सात additional Urban Industrial Estates, पन्द्रह Rural Industrial Estates, तीन Urban Development Centres और पन्द्रह Rural Development Centres खोले गए लेकिन दुख के साथ कहना पड़ता है कि पहाड़ी

इलाके में एक भी ऐसा सैंटर नहीं खोला गया। मैं आपके द्वारा पंजाब सरकार से यह दरखास्त करना चाहता हूँ कि जहां तक Industrial Development Centres खोलने का ताल्लुक है इनको पहाड़ी इलाकों में खोलने की तरफ खास ध्यान देना चाहिए। यह बदकिस्मती की बात है कि आज पहाड़ी इलाके में इंडस्टरी बिलकुल तरक्की नहीं कर रही और न ही पंजाब सरकार इस तरफ ध्यान दे रही है। सरकार को चाहिए कि कोई ऐसी स्कीम चालू करे जिसके मातहत वहां पर लोगों को industry के बारे में guidance दी जाय। कोई agency वहां पर कायम की जानी चाहिए जोकि लोगों को इस बारे में शिक्षा दे। वहां पर copper, zinc और brass की allotment local आदमियों को दी जाए। मैदानों में बहुत सी इंडस्टरी कायम है। यह ठीक है कि वहां पर हमारे भाई बसते हैं। अमृतसर, लुधियाना और जालन्धर में भी हमारे ही भाई बसते हैं लेकिन चूंकि हमारी सरकार का यह फैसला है कि पहाड़ी इलाकों की तरक्की करनी है वह तभी हो सकती है अगर पहाड़ी इलाकों के लोगों को proper guidance दी जाए। डिवैल्पमैंट की स्कीमों में वहां के रहने वालों को representation मिले। Industries Department वालों ने कोई ऐसा step नहीं लिया कि जो सैंटर पहाड़ी इलाकों में खोलने हैं उनके बारे में कुछ जानकारी वहां के लोगों को दी जाए। धर्मपुर में एक industrial estate खोली गई लेकिन वहां पर भी कोई ऐसी कार्रवाई नहीं की गई। कंडाघाट में किसी आदमी को किसी प्रकार का कोटा नहीं दिया गया। न वहां पर कोई कारखाना खोला गया है और न ही किसी को training दी जा रही है। इंडस्टरीज़ डिपार्टमैंट की तरफ से एक किताब मैम्बरों को सप्लाई की गई जिसमें लिखा है कि मुख्तलिफ इज़ला में कितना loan इंडस्टरी के लिये दिया गया। ऐसी मद के मातहत, जिसके तहत District Industries Officer दो हज़ार रुपया loan दे सकता था 17 लाख 48 हजार रुपया दिया गया लेकिन कितने दुख की बात है कि इतनी बड़ी रकम में से एक पैसा भी शिमला के जिले को नहीं मिला। फिर दूसरी मद, जिसके मातहत एक पार्टी पांच हज़ार रुपया loan ले सकती थी उसके मातहत सारे पंजाब में आठ लाख पांच हजार रुपया कर्जा दिया गया लेकिन शिमला को फिर भी एक पैसा नहीं मिला। एक और मद, जिसके मातहत पांच हजार से भी ऊपर कर्जा दिया जाता है, उसके मातहत 1959-60 में 6 लाख 67 हजार रुपया कर्जा दिया गया, उसमें से भी एक पैसा शिमला को नहीं दिया गया। यह सारी रकम 33 लाख रुपया बनती है लेकिन इसमें से एक पैसा भी शिमला ज़िला को नहीं दिया गया। अगर दूसरी मदों की रकमें भी इसमें शामिल कर ली जाएं तो सारे पंजाब की 42 लाख 66 हजार रुपया बनता है जो कि loan के तौर पर तकसीम किया गया लेकिन इसमें से एक पैसा भी जिला शिमला के हिस्से में नहीं आया। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि शिमला एक international city था, बहुत मशहूर शहर था लेकिन आज उसकी बड़ी खस्ता हालत है। लोग छोड़ कर दूसरी जगहों पर जा रहे हैं। Industry का काम भी गिरता जा रहा है, नई buildings बहुत कम बन रही हैं। सरकार की तरफ से यह कहा जाता है कि सरकार पहाड़ी इलाके

[ श्री ज्ञान चन्द ]

को आम तौर पर और शिमला को खास तौर पर तरक्की देना चाहती है। मैंने अभी बताया है जो कि Industries Department की तरफ से issue की गई अपनी किताब में लिखा हुआ है कि दो साल पहले चालीस लाख रुपये के करीब पंजाब में इंडस्टरी के लिये loan दिया गया लेकिन शिमला के हिस्से में एक पैसा भी नहीं आया। मैं पंजाब सरकार के नोटिस में यह बात लाना चाहता हूँ कि जहां तक शिमला का ताल्लुक है हिमाचल प्रदेश की सरकार की यह कोशिश है कि वहां का सारा कारोबार पहाड़ी इलाका में चला जाए। शिमला की सारी तजारत वह पहाड़ के अंदर ले जाना चाहती है। मिसाल के तौर पर मैं कहना चाहता हूँ कि शिमला में sales tax है लेकिन हिमाचल प्रदेश में sales tax नहीं है। इसलिये भी शिमला की तजारत आहिस्ता आहिस्ता पास के पहाड़ी इलाकों में चली जा रही है। हालत दिन बदिन बिगड़ती जा रही है। इंडस्टरी के महकमे के ज़रिये आप ज़रूर शिमला की मदद कर सकते हैं। Khadi and Village Industries Commission की तरफ से उनकी working पर एक रिपोर्ट आई। उसमें उन्होंने बताया कि 1960-61 में पंजाब में 273 कोआप्रेटिव सोसाइटीज़ खोली गईं जोकि village industries और छोटी छोटी सनअतो हरफत की तरक्की के लिये हैं। पहाड़ी इलाके में कहा जा सकता है कि large-scale industries कायम नहीं हो सकतीं क्योंकि वहां पर raw material available नहीं है, technical experts नहीं हैं और finances भी available नहीं हैं। लेकिन छोटी छोटी इंडस्ट्रीज़ तो कायम की जा सकती है। उनके बारे में तो यह दलील नहीं दी जा सकती। इन co-operative societies में से एक भी मेरे जिले में नहीं खोली गई। उन्होंने 1960-61 में 12 लाख 59 हजार रुपया बतौर कर्जे के दिया और 6 लाख 33 हजार रुपया बतौर ग्रांट के दिया। लेकिन दुख की बात है कि इस 19 लाख रुपये की रकम में से एक पैसा भी ज़िला शिमला को नहीं दिया गया। जहां तक पहाड़ी इलाके का ताल्लुक है पिछले सालों में कोई Production, Demonstration & Training Centre न तो कांगड़ा में और न ही शिमला में खोला गया है। यह बात मैं अपनी तरफ से नहीं कह रहा बल्कि जो किताब महकमा ने खुद छापी है उसमें यह बात लिखी हुई है। खादी की production बढ़ाने के लिये किसी प्रकार का कोई step इस सम्बन्ध में नहीं लिया गया। शिमला और कांगड़ा में flying centre भी कोई नहीं खोला गया। 1961-62 में पहाड़ी इलाका की डिवैल्पमैंट के लिये 18.97 लाख रुपये की allocation की गई थी। मुझे पता नहीं कि कांगड़ा के जिला में क्या खर्च हुआ लेकिन शिमला जिला में एक पैसा भी खर्च नहीं हुआ।

(*At this stage Shri Ram Partap Garg, a Member of the Panel of Chairmen, occupied the Chair*)

जहां एक तरफ मुझे इस बात की बड़ी खुशी होती है कि पंजाब मजमूई तौर पर industries की field और खास तौर पर Small-Scale Industries के अन्दर production में हैरत अंगेज तरक्की कर रहा है वहां इसका अफसोस भी है कि

पंजाब सरकार ने पहाड़ी इलाकों और खास तौर पर शिमला की तरफ कोई तवज्जो नहीं दी। सरकार ने असूली तौर पर माना है कि उसने hilly और backward areas की development करनी है, economic और educational तौर पर उनको ऊपर उठाना है। लेकिन आपके जरिये मैं पंजाब सरकार से दरखास्त करूँगा कि industrial development के जरिए भी पहाड़ी इलाकों की बहुत ज्यादा development हो सकती है। वहां पर लोग बारह, बारह पंद्रह पंद्रह मील तक अपने सिर पर मन मन, दो दो मन लकड़ी और घास उठाकर पेट के लिये रोटी पैदा करते हैं। उन्हें छोटी छोटी industries से काफी मदद मिल सकती है। अभी पिछले हफ्ते मैंने एक सवाल किया था जिसके जवाब में चीफ मनिस्टर साहिब ने फरमाया था कि तीसरी Five-Year Plan में शिमला के अन्दर दो Rural Industrial Estates खोल रहे हैं। मैं दरखास्त करूँगा कि उनमें से एक Rural Industrial Estate तो इसी साल खोल दी जाए और दूसरी अगले साल कायम कर दी जाए। इसके अलावा जो चार Urban Industrial Estates इस साल पंजाब के अन्दर खोलनी हैं उनमें से एक शिमला में जारी की जाए।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** (गनौर) : चेयरमैन साहिब, आज House में Industries की Demand पर discussion हो रही है। मेरे ख्याल में इस सिलसिले में House के सामने details रखने में माननीय मेम्बर श्री बलरामजी दास टंडन ने कोई कसर नहीं छोड़ी। मैं भी दो तीन बातें आप की विसातत से House के सामने रखना चाहता हूँ।

चेयरमैन साहिब, आज हमारे देश के सामने सब से बड़ा मसला बेरोज़गारी का मसला है। जब तक बेरोज़गारी का मसला हल नहीं होता हम नहीं कह सकते कि हमारा देश तरक्की कर रहा है। वह मसला किस तरह से हल होगा? उसका सिर्फ एक ही तरीका है कि हम देश को और खास तौर पर अपने प्रान्त को industrialise करें। जब industries establish की जाती हैं तो कुछ labour को भी वहां पर काम मिलता है। लेकिन जहां तक industries को establish करने का सवाल है इस सिलसिले में मैं House का ध्यान उन इज़ला की तरफ दिलाना चाहता हूँ जिन्हें हरियाणा कहते हैं। कुछ भाईयों को न मालूम क्यों इस नाम से चिढ़ सी हो गई है। हरियाणा कोई हौवा नहीं है। हरियाणा उस इलाके का नाम है जो करनाल, गुड़गांव, रोहतक, हिसार, जींद का इलाका, महेंद्रगढ़ और अम्बाले के कुछ हिस्से पर मुश्तमिल है। ये वह इज़ला हैं जिन्हें मोटे हरुफ़ में हरियाणा कहा जाता है। लेकिन ज्यूं ही हरियाणे का सवाल आता है और हम House से निकल कर कुछ देर के लिये lobbies में बैठते हैं तो कुछ भाई पूछते हैं कि हरियाणा क्या बला है और कब तक यह चर्चा चलती रहेगी। मैं कहता हूँ कि ऐ खुदा के बन्दो! अगर कई इज़ला का अलग अलग नाम लेने की बजाए सिर्फ एक ही लफ्ज़ में उन्हें "हरियाणे" के नाम से पुकार लिया जाये तो इसमें कौन सा पाप हो जाता है; इससे आपको दुख क्यों होता है? हम कोई separation नहीं मांगते हम मुतहिदा पंजाब से अलहदगी नहीं मांगते लेकिन Industries की Demand पर अपने ख्यालात

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

का इज़हार करते हुए मैं यह कहना चाहता हूँ कि इस सिलसिले में मौजूदा set up में, मौजूदा हकूमत में इस इलाके को डेढ़ आंख से देखा जाता है। ठीक है कि पंजाब में industrial estates कायम की जा रही हैं, development centres कायम किये जा हैं, training centres कायम किये जा रहे हैं लेकिन अगर इन इज़ला की तरफ नज़र दौड़ाई जाए तो मुझे यह बयान करते हुए दुख होता है कि न तो वहां पर industrial training centres हैं, न वहां पर development colonies हैं, न वहां पर small-scale industries की development के लिए centres खोले गए हैं। बावजूद इसके बड़े तमतराक के साथ यह कह दिया जाता है। कि फरीदाबाद में यह हो रहा है, सोनीपत में यह हो रहा है, बहादुरगढ़ में यह हो रहा है मिसाल के तौर पर ही इन दो तीन कसबों के नाम गिना कर यह कहा जाता है कि हरियाणे के अन्दर industry बराबर तरक्की कर रही है। जहां तक फरीदाबाद का ताल्लुक है मैं यह कहने की जुर्रत कर सकता हूँ कि वहां पर जो industrial establishments हैं मेरे ख्याल में उनमें हरियाणे का हिस्सा रुपये में एक आने के बराबर भी नहीं है। वहां किन लोगों ने industries establish की हुई हैं ? या तो दिल्ली वाले लोग वहां जाकर बसे हुए हैं या अमृतसर और गुरदासपुर के लोगों ने उन पर कब्जा किया हुआ है। वहां पर जो industrial establishments हैं उनमें फरीदाबाद के लोगों का 2 या 3 per cent हिस्सा भी नहीं है। जहां तक सोनीपत का ताल्लुक है उसे एक industrial town बनाने की योजना सरकार के सामने थी। जहां तक buildings का ताल्लुक है अगर industrial area में देखा जाए तो वाकई कुछ buildings नज़र आती हैं लेकिन वहां पर सही मायनों में industrial development बिल्कुल नहीं हुई। वहां पर लोगों ने काफी रुपया लगा कर सामान fit किया, industries establish करने के लिये buildings बनाई लेकिन जब industrial establishments की requirements का सवाल पैदा हुआ, quotas का सवाल पैदा हुआ, iron and steel, copper या जो चीज़ manufacturing में ज़रूरी थी उसका सवाल पैदा हुआ तो सरकार की तरफ से कोई मदद उन को न मिली। जब वह अपनी demand गवर्नमैंट के सामने रखते हैं तो जवाब सिफर मिलता है। इससे पहले Industries का महकमा पंडित मोहन लाल जी के पास था। वह खास तौर पर सोनीपत के चक्कर लगाते रहते थे और industrialists को भी मिलने जाया करते थे। उन्होंने खुद देखा होगा कि उस इलाके में सिवाय buildings के और कुछ नज़र नहीं आता। आखिर कारण क्या ? जैसा कि मैंने पहले अर्ज़ किया industries चलेंगी तब जब कि उनके चलाने के लिये मसाला दिया जाए। छोटी छोटी industries चालू करने के लिये quotas चाहिएं, permits चाहिएं। आज हम देखते हैं कि हमारे उस इलाके के लोग रोजाना सैंकड़ों की तादाद में चंडीगढ़ भागे हुए आते हैं। हमारे सामने रोते हैं कि हमने वहां पर buildings खड़ी कर दी हैं, जमीन पर रुपया खर्च कर दिया, मशीनरी fit कर दी है लेकिन जब कोटे और permit का सवाल आता है तो हमारे लिये दरवाजे बन्द

कर दिये जाते हैं। चेयरमैन साहिब, आप सोनीपत की तरफ देखें तो वहां आज सुनसान पड़ी हुई है। ठीक है, मैं मानता हूँ कि वहां पर Atlas Cycle Industry ज़रूर develop कर रही है। इसके अलावा सोनीपत के main industrial area को अगर आप जाकर देखें तो आपको इस बात का एहसास हो जाएगा कि बड़ी बड़ी बातें कह कर गवर्नमैंट की तरफ से लोगों की आंखों में धूल डालने की कोशिश की जा रही है। इस बात का पूरे ज़ोर से propaganda किया जा रहा है कि Sonepat के अन्दर industrial estate कायम की जा रही है, Government इसे patronise कर रही है। इस सम्बन्ध में, चेयरमैन साहिब, मैं एक concrete proposal गवर्नमैंट के सामने पेश करता हूं। अगर आप नेक नीयती से चाहते हैं कि उस इलाके को ऊपर उठाया जाए, उसकी कुछ उन्नति हो, तरक्की हो, बेरोज़गारी के मसले को हल करने के लिये लोगों की तकलीफें दूर हों तो वहाँ पर सनअतों को कायम करने के लिए हमारी ज़रूरतों को पूरा करें। आप देखें कि वहां जो सनअतें लगाई गई हैं वह वहां के रहने वालों ने नहीं लगाईं बल्कि उनको लगाया है गुरदास पुर के लोगों ने, जालंधर, लुध्याना और अमृतसर के लोगों ने, वहां के तीन चार local residents ने कारखाने लगाने की जुर्रत की। एक उनमें मैसर्ज सुरजा मल बैजनाथ है जो कि तहसील झज्जर के रहने वाले हैं। उन्होंने काफी रुपया खर्च किया मगर आज वहां पर मोर बोलते हैं। (विघ्न) सरदार बचनसिंह जी ने दुरुस्त कहा है कि वहां उल्लू बोलते हैं। वजह यह है कि इंडस्ट्रीज़ डिपार्टमैंट में ऊपर से लेकर नीचे तक कोई भी आदमी हमारी सुनने वाला नहीं है। कोई कोटे और परमिट देने वाला नहीं है बल्कि वह तो हमारा मज़ाक उड़ाते हैं। तो वहां पर इंडस्ट्री कैसे पनप सकती है? अब चीफ मिनिस्टर साहिब ने इस महकमा को अपने हाथ में लिया है और लोगों को दिखाने के लिये शुरु शुरु में छापे भी मारे गए हैं कि जो लोग कोटे का नाजायज़ इस्तेमाल करते हैं, बलैक में बेचते हैं उनको पकड़ा जाए मगर मैं जानता हूँ कि थोड़ी देर के बाद हम देखेंगे कि यह सारी की सारी कार्यवाही कागज़ पर ही रह जायगी। जब action लेने का सवाल पैदा होगा तो यहां से wire pulling होगी और कोई action न होगा। बहादुरगढ़ तहसील झज्जर में एक पिछड़ा हुआ इलाका है। उसको इंडस्ट्रियल एरिया करार दिया गया। वहां पर इमारतों पर इमारतें खड़ी हो रही हैं मगर हम महल्लात को क्या करें जब वहां पर कोई काम धंधा नहीं, material नहीं, उनको कोई परमिट न दिये जाएं तो वहां पर क्या काम होगा। Industrial Estates कायम करने के मुताल्लिक भी ऐसा ही हाल है। यहां पर सवालात पूछे गए जिनके गोल मोल जवाब भी दिये गए। जहां तक देहात का ताल्लुक है मैं देखता हूँ कि हमारे उन पांच छे जिलों में small-scale industry को बढ़ावा देने के लिये कोई ठोस कदम नहीं उठाया गया। हरिजनों को सब्ज बाग दिखाए जाते हैं और कहा जाता है कि काटेज इंडस्ट्री जारी करो सरकार रुपया देगी। मगर जब वह दरखास्त देते हैं तो उनको ऐसी उलझन में डाला जाता है कि वह उसी में फंस कर रह जाते हैं जैसे कि टंडन जी ने कहा था कि एक एक दरखास्त का फैसला तीन तीन साल तक नहीं होता। सोनीपत एक बैकवर्ड एरिया है और सरकार ने नोटीफिकेशन की कि इस इलाके में industry

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

establish करने के लिए कर्ज दिये जायेंगे, कोटे देंगे। मगर जब इसके लिए दरखास्तें दी जाती हैं तो उनको दफ़न कर दिया जाता है। बलाक गनौर के 27 गांव बैकवर्ड हैं। वहां के एक गांव मलिकपुर से इस इलाके की वाहद एक दरखास्त आई जो शायद नंदलाल ने दी। उसकी चक्की चलती है। उसने कहा कि मैं यहां पर काम शुरु करना चाहता हूँ मुझे कर्ज दिया जाए। उस पर बाकायदा recommendation हुई मगर वह दरखास्त डिस्ट्रिक्ट इंडस्ट्रीज़ आफिसर के दफ्तर में कई महीने से ठंडी पड़ी है। जब पूछते हैं कि क्यों आगे नहीं भेजी जाती तो शायद कोई ऐसी हिदायत है कि जहां पांच हजार रुपए से ज्यादा कर्ज देना हो वह डायरैक्टर के पास जायगी और उस पर ऐडवाइज़री कमेटी सिफारिश करेगी। मैंने पता किया और कहा कि हमारे इलाके से तो एक आध ही अर्जी आती है मगर उसमें भी सरकार मदद नहीं करती। पता चला कि ऐडवाइज़री कमेटी की मीटिंग नहीं बुलाई गई। मगर इसमें उस अर्जी देने वाले का क्या कसूर है? वह कब होगी —1962 में होगी, 1963 में होगी या कब होगी। मैं तो वजीर साहिब से कहूँगा कि वह इस सारे मामले की जांच करवायें। बैकवर्ड इलाके के लोगों को भी दफ्तरों के चक्कर काटते महीने लग जाते हैं। मगर दरखास्तों को रद्दी की टोकरी में फेंक दिया जाता है। लोग मजाक उड़ाते हैं कि एक तो धक्के खाता फिर रहा है तुम लगाओगे इंडस्ट्री। सरकार को इस तरफ ध्यान देना चाहिए।

इसके अलावा बिजली के Connections मिलने भी आसान नहीं हैं। जैसा कि टंडन साहिब ने कहा। (घंटी) मुझे पांच मिनट और दे दें तो जारी रखूं। मैं गनौर की ही एक मिसाल देता हूँ। चौधरी रनबीर सिंह जी तशरीफ ले गये। मैंने आपके सामने अफगानपुर का एक आदमी पेश किया। उसने 15, 20 हजार रुपया लगाकर एक कारखाना कायम किया है। सारी formalities पूरी कीं और ऐस्टीमेट बना कर S.D.O. को भेज दिया मगर सवा साल से वह शख्स धक्के खाता फिर रहा है उसको Connection नहीं मिलता। Sureties पेश कर दीं मगर उसकी तसदीक तहसीलदार साहिब करेंगे कि वह हैसियत भी रखती हैं। अगर कोई लोहार कारखाना लगाना चाहे तो उसकी surety साहिबे जमीन लोग देने को तैयार नहीं हैं, वह अपने मकान की surety देता है। तहसीलदार साहिब कहते हैं कि जब तक मेरे पास जमीन की फर्द न हो मैं sanction नहीं कर सकता। ऐसे हालात में कौन किसी की surety दे सकता है? और जब तक तहसीलदार साहिब verify न कर लें दरखास्त आगे नहीं जा सकती। अगर यह हिदायतें हैं तो तहसीलदार को हिदायतें भेजी जाएं कि वह इस शर्त को उड़ा दें कि जब तक जमाबंदी न पेश की जाए दरखास्त की तसदीक न होगी। मैंने यह मिसाल दी है कि वह शख्स सवा साल से धक्के खा रहा है। 20, 25 हज़ार रुपया लगा कर काम किया है लेकिन उन लोगों को अभी तक Connection नहीं मिला है। यह हालत है हमारे इलाके की। सरकार चाहती है कि वह छोटी छोटी इंडस्ट्रीज़ में भी सफल न हों और कूप मंडूक बने रहें।

Industrial Estate मे देखा जाए तो लेबर के साथ बड़ा अत्याचार होता है।

उन्हें बिल्कुल temporary basis पर रखा जाता है और वह भी 2, 3 महीने के बाद कान पकड़ कर निकाल दिया जाता है। मैं चीफ मिनिस्टर साहब से दरखास्त करूँगा कि वे इस तरह के अत्याचार को दूर करें। (घंटी)

अखीर में मैं एक suggestion देना चाहता हूँ कि जहां पर industries हैं और अगर सरकार चाहती है कि हमारा देश develop करे तो मैं कहना चाहता हूँ कि मालकान के साथ लेबर का हिस्सा रख दिया जाए तो वे ज्यादा दिलचस्पी के साथ काम करेंगे और प्राडक्ट बढ़ेगी। इस तरह से रोज़ रोज़ होने वाली हड़तालें और झगड़े भी खत्म हो जायेंगे। इन शब्दों के साथ मैं, जनाब, आपका शुक्रिया अदा करता हूँ।

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री** ( चौधरी रनबीर सिंह ) : सभापति महोदय, अभी मेरे पहले के वक्ता महोदय ने बिजली के बारे में जिक्र किया और एक खास केस का जिक्र किया जो उनके हलका का है। मैं इस सम्बन्ध में यह कहना चाहता हूँ कि मैं उनके साथ गया और मालूम किया कि क्या बात है। मैं, सभापति महोदय, यह बताना चाहता हूँ कि उस आदमी ने Connection चोरी से दूसरे आदमी से लेकर इस्तेमाल किया। हमारी सरकार ने लोगों पर एतबार करके जरूरत के मुताबिक Connection दिये हैं लेकिन कई लोग दूसरे को गलत तौर पर Connection दे देते हैं। उनमें से एक यह है जिसने किसीसे गलत Connection लिया। इसलिये इस चीज़ को discourage करने के लिये महकमे ने थोड़ी देर तक कड़वी नज़र से उसको देखा। और सरकार यह चाहती भी है कि जो लोग ऐसा करते हैं उनको सजा मिले। लेकिन इसके बावजूद भी मैंने माननीय सदस्य के सामने उनको यकीन दिलाया कि आपको मांग सही है चाहे तरीका गलत हो, इसलिये आपको Connection मिल जायेगा।

जहां तक बिजली और इंडस्ट्री की डिवैल्पमैंट की बात है मैं कह सकता हूं कि पिछले 10 साल में पंजाब ने जो तरक्की की है, वह सारे हिन्दुस्तान में किसी स्टेट ने नहीं की। और मैं कह सकता हूँ.....(बाबू बचनसिंह : नहीं हुई।) हां, आपको पता होना चाहिए कि जो generators हैं वह बाहर से मंगाने पड़ते हैं इसलिये देर हो जाती है। वह न तो यहां बनते हैं और न पीलीभीत में बनते हैं। (विघ्न) मैं, टंडन साहब की बात भी बतलाना चाहता हूँ कि यह किसको तरक्की कहते हैं। यह कहते हैं कि अगर किसी जनसंघी ने कारखाना लगा लिया, और उसको बढ़ावा दिया गया तब तो सरकार ने अच्छा किया और वह तरक्की का काम कहला सकता है लेकिन अगर किसी और ने, जो जनसंघी नहीं है, उसने कारखाना लगाया तो वह कारखाना भी नहीं है। अगर सरकार जनसंघी की मदद करती है तब तो सरकार अच्छी है अगर किसी और की मदद करती है तो अच्छी नहीं हो सकती। यह दलील मेरी समझ में नहीं आती। उन्होंने कोल्ड स्टोरेज की बात कही कि इस तरफ सरकार ज्यादा ध्यान दे रही है। मैं उन्हें बतलाना चाहता हूँ कि मनुष्य की पहली जरूरत है स्वच्छ हवा और फिर पानी और उसके बाद खुराक। अगर वह बच रहती है और सड़ने गलने नहीं पाती तो उससे हमारे देश का बहुत भला हो सकता है। इसीलिये इस तरफ सरकार का ज्यादा ध्यान है क्योंकि हमारे देश की पैदावार में मोटे तौर पर देखा जाये तो आम की पैदावार बहुत ज्यादा होती है लेकिन वह सड़ जाता है। अगर हम उसको बचा लें तो हमारे देश की आमदनी बढ़ सकती है।

[सिंचाई तथा बिद्युत मंत्री]

एक उन्होंने वज़ीर के बेटों की बात कह दी। मैं कहना चाहता हू कि आज जो भी खतरा उठाना जानता है वह आगे बढ़ सकता है। बिड़ला या दूसरे बड़े बड़े इंडस्ट्रियलिस्ट किसी वज़ीर के बेटे नहीं थे लेकिन उन्होंने खतरा उठाया और आगे बढ़े। अगर टंडन साहब खतरा नहीं उठा सकते तो इसके लिये क्या किया जा सकता है। आज भी कई कारखानेदार जो तरक्की कर रहे हैं उनका कोई रिश्तेदार मैं समझता हूँ कि न तो वजारत में है न सरकार का कोई अंग है।

हमारे भाई चिरंजीलाल ने कहा कि हमारे इलाके के लोगों को काम बढ़ाने के लिये हौसला नहीं दिया जाता, जो काम हुआ है तो यह उन्होंने अपने हौसला से किया है।

12-00 Noon

मेरे भाई श्री चिरंजीलाल शर्मा ने यह गिला किया है। क्या मैं उन्हें बताऊं, जालंधर में जो सब से बड़े कारखानेदार हैं जो industry का काम और दूसरा ढलाई का काम करते हैं, और कलकत्ते में भी उनका काम है वह इनके इलाके के ही रहने वाले हैं। यहीं नहीं, हरियाना के कई लोग बंगाल के सूबा में और बाकी भारत के कई हिस्सों में अपना कारोबार कर रहे हैं। क्या मेरे भाई उन्हें रोहतक में ही बन्द करके रखना चाहते हैं? जब तक मेरे भाई चिरंजीलाल का हौसला न होगा वह यह काम कर ही नहीं सकते। क्या वे उन लोगों की तरक्की चाहते हैं या तनज्ज़ली चाहते हैं? अगर तरक्की चाहते हैं, रोहतक की तरक्की चाहते हैं, हरियाना की तरक्की चाहते हैं तो इन्हें हौसला करना चाहिए। सरकार का तो सिर्फ इतना ही फर्ज़ है कि वह इन्हें बढ़ावा दे। अगर आप यह हौसला न करें तो सरकार क्या कर सकती है। मुझे इस बात पर बड़ा फख्र है कि अज सारे सूबा में, बल्कि देश में या सारे एशिया में साइकलों का सब से बड़ा कारखाना इस वक्त सोनीपत के अन्दर लगा हुआ है। (श्री चिरंजीलाल शर्मा: वह तो वहां के लोगों का नहीं है।) अगर ऐसी बात है तो कलकत्ते के अन्दर हमारे सूबा के जो करोड़पति काम करते हैं इनका मतलब है कि उन्हें भी कान से पकड़ कर बाहर निकाल दिया जाये। मैं भी चाहता हूँ कि हरियाना की तरक्की हो। मेरे गांव सांघी की तरक्की हो, फिर मेरे ज़िला रोहतक की तरक्की हो, हरियाना तरक्की करे और उससे आगे पंजाब तरक्की करे। लेकिन मेरी इसमें खाहिश की तभी जगह हो सकती है अगर मैं इसके लिये कोशिश करूँ। मैं तो इनके लिये यही कह सकता हूँ कि भगवान् इन्हें सद्बुद्धि दे। यही नहीं, यह तो आप की जानकारी के लिये एक सवाल है, सीखना चाहें तो सीखें और न सीखना चाहें तो दूसरा कोई इसमें क्या कर सकता है। आं जनाब को हौसला नहीं हुआ तो क्या पंजाब और दिल्ली की तरक्की को बन्द कर दिया जाये। यही नहीं, एक माननीय सदस्य ने यह कहा कि उस इलाका ने बड़ी तरक्की की है जिसे पंजाबी region कहते हैं। मैं उन्हें बताना चाहता हूँ कि पंजाबी रिजन के अन्दर अगर बटाला, अमृतसर और लुधियाना को निकाल दिया जाये तो कहां तरक्की है। कुछ इलाके हैं जिन्होंने industry में तरक्की कर ली है लेकिन उनके आस पास के इलाकों में कोई तरक्की नहीं हुई। आप बटाला को लीजिये। बटाला शहर से 3 मील दूर वैसा ही पछड़ा हुआ इलाका है जैसा कि हमारे सोनीपत शहर के बाहर का इलाका है। ( *interruptions* ) (एक आवाज़.—आप बजट को देखिये।) मुझे मालूम है—मैं आप से ज्यादा बजट को समझता हूँ। आपको बजट को सीखने के लिये अभी तीन साल लगेंगे ( *interruptions*).

यह बात नहीं । वक्त आने पर मैं इन्हें बतलाऊंगा । आप यहां जो टीका टिप्पणी करते हैं यह सही तरीका को टीका टिप्पणी नहीं है । इनको तो बजट के समझने के लिये तैयार रहना चाहिए ।

**श्री सभापति** : मैं बता रहा था कि सोनीपत में आज इतनी पैदावार हो रही है और बल्लभगढ़ के इलाके में जो पैदावार होने जा रही है, वहां जो एक एक कारखाना पैदावार करेगा उतनी पैदावार न सारे बटाला के कारखाने, न अमृतसर के कारखाने और न ही लुधियना के कारखाने कर सकेंगे । (एक आवाज़ : आप फरीदाबाद की बात कर रहे हैं या बल्लभगढ़ की ?) दोनों एक ही इलाका में हैं ।

**बाबू बचन सिंह** : बिजली की कोई बात बताईये ।

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री** : मैं बिजली की बात बताने के लिये ही खड़ा हुआ हूँ । अगर आप हौसला रखेंगे तो एक एक बात बताऊंगा । जहां तक हिन्दी रिजन का ताल्लुक है मैं यह चाहता हूँ कि हरियाना का इलाका तरक्की करे । और मैं यह मानता हूँ कि यह तरक्की कर रहा है और मैं यह भी मानता हूं कि जिन में हौसला है वह इस तरक्की में हिस्सेदार हैं लेकिन दूसरी तरफ मेरे भाई श्री चिरंजीलाल हैं जिन्हें कोई हौसले वाला आदमी नजर नहीं आता । इसके अलावा मेरे भाई श्री बलरामजी दास हैं, उन्हें हौसले वाले आदमी से गिला है । मैं उन्हें कहता हूँ कि अगर पंजाब को ऊपर उठाना है तो बड़े हौसले का सबूत देना होगा । अगर कोई किसी वज़ीर का लड़का या किसी वजीर का रिश्तेदार हौसला करके कोई काम कर लेता है तो इसमें क्या कोई बुरी बात है । इस सदन के जो मैम्बर हैं या वज़ीर हैं वे सारे के सारे माननीय सदस्य हैं लेकिन ऐसा कोई सदस्य नहीं जिसे आम शहरी जैसा अधिकार न रहता हो ।

**श्री सभापति** : अब आप wind up करें । (The hon. Minister may please wind up now.)

**सिंचाई तथा विद्युत मंत्री** : फिर यहां पर एक माननीय सदस्य ने पार्टी के चन्दे का ज़िक्र किया था । मैं उन्हें बताऊं क्या । अब जो Central Government का बजट छपा है मैंने उसे पढ़ा है । मैं उन्हें बताना चाहता हूँ कि जितनी companies हैं उनके ऊपर income tax बढ़ा है । तो मैं यह निवेदन करना चाहता हूँ कि जो tax की चोरी की कमाई हो या धोखे की कमाई का रुपया हो वह रुपया हमारी कांग्रेस पार्टी नहीं लेना चाहती । हम चोर बाजारी के रुपये से election नहीं लड़ना चाहते । हम तो उन लोगों को शाबाश देते हैं जो देश और पंजाब की तरक्की के लिये बेताब रहते हैं । हम उनसे चार चार आने मांग कर उस रुपये से election लड़ना चाहते हैं । हम चोर बाजारी से कमाया हुआ पैसा चन्दे में नहीं लेना चाहते । (*Interruptions*) आप अब चिढ़ क्यों गए हैं । शान्ति से सुनिये ।

सभापति महोदय, मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि शायद माननीय सदस्य को यह मालूम नहीं है कि कारखानों को चलाने के लिये जो रकम loan में मिलती है उसके लिये

[ सिचाई तथा विद्युत मंत्री ]

State Finance Corpcration और Industrial Finance Corporation बने हुए हैं जिन के अन्दर सरकार का दखल नहीं होता है। पांच हजार से पांच लाख तक और 5 से 10 लाख तक के loan की दरखास्तें इन corporations के पास जाती हैं। Minister for Industries तो सिर्फ यही तसदीक करता है कि यह आदमी यह काम करता है। इसी तरह से Central Finance Corporation है। जो कर्ज़े वह देता है उसमें किसी political party का दखल नहीं होता। मैं माननीय सदस्य से कहूँगा, जिन्होंने इस बारे में एतराज़ उठाया है कि वह ऐसे आदमियों की list पेश करें जिन्हें किसी political consideration पर loan दिया गया हो। मैं challenge करता हूँ कि उन्हें एक भी ऐसा case नहीं मिलेगा जिसको सिर्फ इस ख्याल से loan मिला हो कि वह कांग्रेस पार्टी से ताल्लुक रखता हो क्योंकि हमने जो कारखाने बनाने का फैसला किया है वह किसी party के basis पर नहीं किया है। जब हिन्दुस्तान का विधान बना था तब हम........ (*Interruptions*)

**Pandit Chiranji Lal Sharma**: I request the hon. Minister to talk of Punjab alone.

**सिचाई तथा विद्युत मंत्री**: मेरे दोस्त श्री बलरामजी दास हैं। वे जब तक चीफ मिनिस्टर को टेढ़े तरीके से बुरा भला कह न लें तब तक उन्हें आराम नहीं मिलता। (*Interruptions*) सरदार प्रतापसिंह एक ऐसे शख्स हैं इस सदन के अंदर जो 1937 से लगातार चुने जा रहे हैं। (*Interruptions*) अकाली पार्टी वाले एलान करते थे कि सरदार प्रतापसिंह नहीं जीतेंगे। मैं उनसे पूछता हूँ कि उनका कोई पुराना मैंबर है। (*Interruptions*) पंजाबी रिजन से सरदार प्रतापसिंह सब से ज्यादा पुराने मैम्बर बैठे हैं और हिन्दी रिजिन का सब से ज्यादा पुराना मैम्बर यहां बैठा है। (*Interruptions*) मुझे बताएं कि आपोज़ीशन का कौनसा पुराना मैम्बर यहां पर बैठा है? (*Interruptions*) हम कारखाने चलाना चाहते हैं लेकिन इमानदारी से, हम इंडस्टरी को बढ़ावा देना चाहते हैं लेकिन इमानदारी से। लेकिन ईमानदारी पर अमल करते हुए इन लोगों की सिफारिशात मंजूर नहीं होतीं। सभापति महोदय, मैं क्या बताऊँ कि कौनसी सिफारिशें हमारे पास आती हैं और क्या क्या वे चाहते हैं, यह बताना अच्छा नहीं लगता। बाबू बचन सिंह जी ने बिजली की बात की है। मैं बताना चाहता हूँ कि 1951 में पंजाब के अंदर 551 लाख किलोवाट बिजली कारखानों के लिये खर्च होती थी। 1960-61 में छोटे बड़े कारखाने चलाने के लिये 37,90 लाख किलोवाट बिजली खर्च आने लगी। दस साल के अंदर बिजली का खर्च कारखाने चलाने में सात गुना बढ़ गया। जहां तक उनके connections का ताल्लुक है 1951 में 2,062 industrial connections थे लेकिन 1960-61 में यही connections 4,123 हो गए। इस का नाम अगर तरक्की नहीं है तो फिर किस चीज़ का नाम तरक्की है? श्री बलरामजी दास मुझ से गिला करते हैं। मैं कहता हूँ कि मुझे उनसे भी ज्यादा गिला है। (*Interruptions*) खेती करने वालों की तादाद ज्याद

है। यहां पर नुमाइंदे भी ज्यादा खेती करने वालों के हैं, उनके रिश्तेदार भी खेती करते हैं, लेकिन agricultural connections की तादाद इतनी ज्यादा नहीं बढ़ी है। 1960-61 में agricultural connections की कुल तादाद 12,106 थी। 1951 में इनके लिये चार लाख 90 हजार किलोवाट बिजली खर्च होती थी। अब सात लाख 48 हजार किलोवाट बिजली खर्च आती है। बिजली और सिंचाई का महकमा एक ही वज़ीर के पास है, एक ही सैक्रेटरी के पास है। लेकिन irrigation के काम के लिये जो बिजली दी जाती है उस पर rate ज्यादा लिया जाता है और कारखानेदारों से कम rate लिया जाता है। मुझे तो गिला हो सकता है लेकिन बलराम जी दास जी को गिला नहीं होना चाहिए। उनको तो हमें शाबाश देनी चाहिए। हम मानते हैं कि पंजाब की तरक्की के लिये यह जरूरी है कि कारखानों की तरक्की को जाए और इस काम के लिये बिजली देनी होगी और अगर हमें पंजाब की तरक्की के लिये घाटा भी उठाना पड़े तो हम उठायेंगे। हम चाहते हैं कि पंजाब तरक्की करे।

ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ (ਮਹਿਲ ਕਲਾਂ) : ਮਾਨਯੋਗ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਇੰਡਸਟਰੀ ਤੇ ਅਜ ਸਵੇਰ ਤੋਂ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਹੁਣੇ ੨ ਸਾਡੇ ਵਜ਼ੀਰ ਬਿਜਲੀ ਨੇ ਕੁਝ ਗਲਾਂ ਕਹੀਆਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਏਥੇ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਸਮਝਣ ਲਈ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਨੂੰ ਸਲਾਹ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਬਜਟ ਕੀ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਬਜਟ ਤੇ ਬੋਲਦੇ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਅਨਜਾਣ ਹਾਂ। ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਗਲਤੀ ਕਰ ਜਾਈਏ ਤਾਂ ਉਸ ਗਲਤੀ ਲਈ ਸਮਝਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਹਿਣ ਮੁਤਾਬਕ ਸਾਡਾ ਅਨਜਾਣਪੁਣਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਖੁਦ ਬੋਲਦਿਆਂ ਹੋਇਆਂ ਬਜਟ ਦੇ ਉਤੇ ਕੁਛ ਬੋਲਿਆ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਜਿਸ ਚੀਜ਼ ਨਾਲ ਤਅਲੁਕ ਸੀ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਬਹੁਤ ਘਟ ਬੋਲਿਆ ਹੈ, ਹੋਰ ਹੀ ਲੈਕਚਰ ਦਿੰਦੇ ਰਹੇ। ਉਸ ਲੈਕਚਰ ਵਿਚ ਸਿਖਣ ਲਈ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਜੇ ਉਹ ਬਜਟ ਤੇ ਬੋਲਦੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਕੁਝ ਸਿਖਦੇ। (ਉਪ ਮੰਤਰੀ ਸਰਦਾਰ ਹਰਚੰਦ ਸਿੰਘ ਵਲੋਂ ਵਿਘਨ) ਇਕ ਦੂਸਰੇ ਤੋਂ ਸਿਖਿਆ ਲੈਣੀ ਕੋਈ ਗੁਨਾਹ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨ ਲਗਿਆ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਜਦ ਤੋਂ ਬਜਟ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ ਸਨਅਤੀ ਕੇਂਦਰਾਂ ਵਿਚ ਖੁਦ ਗਿਆ ਹਾਂ, ਪਿਛਲੀਆਂ ਛੁਟੀਆਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਸਲਿਆਂ ਨੂੰ ਸਮਝਣ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੁਝ ਆਪਣੇ problems ਹਨ, ਸਨਅਤ ਕਿਥੇ ਕਿਥੇ ਅੜੀ ਖੜ੍ਹੀ ਹੈ, ਇਸ ਵਿਚ ਕੀ ਕੀ ਅੜਿਕੇ ਹਨ, ਕੀ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਹਨ। ਇਸ ਨੂੰ ਬਜਟ ਪੜ੍ਹਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨਾਲੋਂ ਸਨਅਤਕਾਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਅਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਮਝਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਆਪਣੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਅਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਿਆਨ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਜਿਹੜੇ ਨੁਕਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਸਮਝਾਏ, ਜਾਂ ਮੇਰੇ ਪੁਛਣ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦਸੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੈਂ ਮੁਖਤਸਿਰ ਤੌਰ ਤੇ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਮਝਿਆ ਹੈ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਾਂਗਾ। ਚੌਧਰੀ ਰਣਬੀਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਬਿਜਲੀ ਬਾਰੇ ਅਤੇ ਹੋਰ ਕੋਈ ਠੋਸ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਪੇਸ਼ ਕਰੋ। ਮੈਂ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਠੋਸ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ। ਇਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਪਹੁੰਚਾਂ ਮੈਂ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਪਿਛੇ ਜਾ ਕੇ ਦੂਸਰੀ ਯੋਜਨਾ ਦੇ ਬਾਰੇ ਕੁਛ ਗਲਾਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਜਿਹੜੀ ਦੂਸਰੀ ਯੋਜਨਾ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਸਨਅਤ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਵਾਸਤੇ ਜਿਹੜੇ

[ ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ ]

ਕਦਮ ਚੁਕਣ ਲਈ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਰਖੀਆਂ ਸਨ, ਸਕੀਮਾਂ ਪਾਸ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ, ਫੇਰ ਅਗੇ ਚਲਾਂਗਾ । ਐਸ ਵੇਲੇ ਅਸੀਂ ਤੀਜੀ ਯੋਜਨਾ ਵਿਚ ਚਲ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਤੀਜੀ ਯੋਜਨਾ ਦਾ ਦੂਸਰਾ ਸਾਲ ਸ਼ੁਰੂ ਹੈ । ਪੰਜ ਸਾਲ ਦੂਜੀ ਯੋਜਨਾ ਦੇ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕੇ ਤੇ ਇਕ ਸਾਲ ਇਸ ਯੋਜਨਾ ਦਾ । ਹੁਣ ਅਸੀਂ ਸੱਤਵੇਂ ਸਾਲ ਵਿਚ ਜਾ ਰਹੇ ਹਾਂ । ਇਸ ਯੋਜਨ ਦੇ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਬਾਕੀ ਹਨ । ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ 3 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਸਨਅਤੀ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਿਚ, ਆਪਣੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਵਿਚ ਹਿੱਸਾ ਪਾਉਣਾ ਹੈ ।

ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲਾਂ ਵਲ ਝਾਤੀ ਮਾਰੀਏ ਤਾਂ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਨਅਤੀ ਤੌਰ ਤੇ ਅਸੀਂ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸ ਮੈਦਾਨ ਵਿਚ ਕੀਤੀ ਹੈ ਇਸ ਬਾਰੇ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੇਰੀ ਰਾਏ ਵਿਚ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਦੀ ਰਾਏ ਵਿਚ ਫਰਕ ਹੋਵੇ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੇਵਲ ਛੋਟੀਆਂ ਸਅਨਤਾਂ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ । ਕੁਝ ਤਰੱਕੀ ਦਰਮਿਆਨੀ ਸਅਨਤਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਹੋਈ ਹੈ ਪਰ ਵਡੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕਿਤੇ ਕੋਈ ਤਰਕੀ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਵਡੀ ਸਨਅਤ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਿ ਬਾਕੀ ਦੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਮਿਲਦੀ ਅਤੇ ਮਦਦ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ।

ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਸਾਨੂੰ ਇਕ ਕਿਤਾਬ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਨਾਂ ਹੈ 'Statistical Abstract of Punjab.' ਇਸ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿੰਨੇ registered ਕਾਰਖਾਨੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ 1958 ਤਕ ਸਨ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਵੀ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਕਿੰਨੀ ਵਸੋਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਸੀ, ਕਿੰਨੇ ਆਦਮੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਲਗੇ ਹੋਏ ਸਨ । ਇਸ ਵਿਚ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ 1958 ਤਕ 559 registered ਕਾਰਖਾਨੇ ਸਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਿਨੇ ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ, 41974 । ਸਿਰਫ 41974 ਆਦਮੀ ਸਨ ਇਨ੍ਹਾਂ registered ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਜਾਂ ਇਹ ਕਹਿ ਲਉ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਵਸੋਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਵਿਚ ਲੱਗੀ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਮਾਮੂਲੀ ਇਕ ਨਿਗੂਣੀ ਜਿਹੀ ਵਸੋਂ ਹੀ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਬਾਕੀ ਦੀਆਂ ਸਟੇਟਾਂ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਬਿਹਾਰ ਬਾਰੇ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ 369 registered ਕਾਰਖਾਨੇ ਸਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 1958 ਵਿਚ ਜੋ ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਤੇ ਸੀ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ 125587 ਸੀ । ਸਾਡੇ 559 ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਤਾਂ ਕੇਵਲ 41974 ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ ਤੇ ਬਿਹਾਰ ਦੇ 369 ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ 125587 ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ । ਇਸ ਤੋਂ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿੰਨੀ ਕੁ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਕੇਵਲ ਦਰਮਿਆਨੇ ਜਾਂ ਛੋਟੇ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਹੀ ਤਰਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਸੂਰ ਬਾਰੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ 1958 ਵਿਚ 190 ਕਾਰਖਾਨੇ ਸਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 72130 ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ ਜਿਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ 559 ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਕੇਵਲ 41974 ਆਦਮੀ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸਨ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਾਕੀਆਂ ਨਾਲ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕੀਤਾ ਜਾ [illegible]ਦਾ ਹੈ । ਮੇਰਾ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਛੋਟੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਵਿਚ ਤਰਕੀ

ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਹ ਵੀ ਸਨਅਤਕਾਰ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਨਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ ਹਿੰਮਤ ਨਾਲ ਅਤੇ ਨਕਲ ਮਾਰ ਮਾਰ ਕੇ ਤਰਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ proper guidance ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ, ਨਾ ਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ guidance ਲਈ institution ਖੋਲ੍ਹੀ ਗਈ ਹੈ ਜਿਥੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਿਖਲਾਈ ਦਿਤੀ ਜਾ ਸਕੇ ।

ਅਸੀਂ ਸਨਅਤ ਵਿਚ ਪਛੜੇ ਹੋਏ ਹਾਂ ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਬੜੀ rosy picture ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਕਸ਼ੇ ਤਿਆਰ ਕਰ ਕੇ ਦਸੇ ਗਏ ਹਨ । ਪਰ ਅਸਲੀਅਤ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਾਰੀ ਹੀ ਵਸੋਂ ਅਜੇ ਤਕ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਨਿਰਭਰ ਕਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਨਿਸਬਤ 100 ਪਿਛੇ ਚਾਰ ਆਦਮੀ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਸਨਅਤ ਤੇ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਦੂਸਰੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਦੀ ਬੁਨਿਆਦ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਸਨਅਤੀ ਖੇਤਰ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ । ਇਸ ਲਈ ਇੰਨਾਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਨਿਰਭਰ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਹੈ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਲੋਕ ਅਜ ਦੂਜੀ ਪਲਾਨ ਦੇ ਖਤਮ ਹੋਣ ਤੇ ਤੀਜੇ ਪਲਾਨ ਦੇ ਦੂਜੇ ਸਾਲ ਵਿਚ ਹਾਂ । ਤੀਜੀ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਲਗਿਆਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਰਖ ਰਹੇ ਹਾਂ ਪਰ ਇਸ ਨਾਲ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਬਣ ਸਕਦਾ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਦੂਜੀ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਇਸ ਪਾਸੇ ਹੋਈ ਅਸਫਲਤਾ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਣਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਪਛੜੇਪਨ ਨੂੰ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਿਆ ਅਤੇ ਇਸ ਸਾਰੀ ਗਲ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਕਿਸ ਤੇ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਸੰਜੀਦਗੀ ਨਾਲ ਸੋਚਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਨੁਕਤੇ ਦਾ ਤਅੱਲਕ ਹੈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ 934 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਸਨਅਤ ਤੇ ਲਾਣ ਲਈ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਜੇ ਕਰ 934 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਸਾਰੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਖਰਚ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਕਿ ਜਿੰਨੀ ਦੂਜੀ ਪਲਾਨ ਸੀ ਉਹ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹ ਗਈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੂਜੀ ਪਲਾਨ ਦੀ ਸਫਲਤਾ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਅਗੇ ਤੀਜੀ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਹੈ । ਪਰ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਦੂਜੀ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਜੋ ਸਨਅਤ ਲਈ ਟੀਚਾ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਉਹ ਅਸੀਂ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ । ਅਸੀਂ ਇਸ 934 ਲਖ ਵਿਚੋਂ ਕੇਵਲ 508 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਹੀ ਖਰਚ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ । ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਅਸੀਂ ਜਿੰਨੀ ਤਰੱਕੀ ਪਹਿਲੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਕਰਨੀ ਸੀ ਉਸ ਤੋਂ ਅਧੀ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ । ਅਤੇ ਮੈਂ ਹੁਣ ਇਹ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਕਸਰ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰ ਪੂਰਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ, ਇਸ ਘਾਟੇ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਕਿਸ ਤੇ ਹੈ, ਕੌਣ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਹੈ ? ਕੀ ਇਹ ਸਮਝਿਆ ਜਾਵੇ ਕਿ ਇਹ ਪਲਾਨ ਦੀ ਕਮਜ਼ੋਰੀ ਸੀ ? ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੋਈ ਵੀਰ ਉਠ ਕੇ ਕਹਿ ਦੇਵੇ ਕਿ ਪਲਾਨ ਤੇ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਸੀ ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ explain ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹੋ, ਨਕਸ਼ੇ ਤਿਆਰ ਕਰਕੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹੋ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਪਲਾਨ ਦੀ ਕਮਜ਼ੋਰੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਸਗੋਂ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਅਮਲ ਵਿਚ ਲਿਆਣ ਵਿਚ ਕਮਜ਼ੋਰੀ ਰਹਿ ਗਈ ਹੈ । ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਕਿਸ ਤੇ ਹੈ ? ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਨਹੀਂ ਪਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ, ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਤੁਹਾਨੂੰ ਆਪਣੇ ਸਿਰ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਪਛੜੇਵੇਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਨਾ ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਨੂੰ ਤੁਸੀਂ ਦੂਜਿਆਂ ਵਲ ਨਹੀਂ ਧਕ ਸਕਦੇ ।

[ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ]

ਹੁਣ ਮੈਂ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਤੀਜੀ ਪਲਾਨ ਬਾਰੇ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਤਾਂ ਪੈਸਾ ਬਜਟ ਵਿਚ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਵਲੋਂ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਆਪਣੀਆਂ figures ਹੀ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਪਿਛਲੀਆਂ ਪਲਾਨਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਰਕਮਾਂ lapse ਹੁੰਦੀਆਂ ਰਹੀਆਂ ਹਨ, ਤੁਸੀਂ lapse ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹੋ । ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਬਹਾਨਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਕਿ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਰੁਪਿਆ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਤੀਜੀ ਪਲਾਨ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਕੁਝ ਠੋਸ ਚੀਜ਼ਾਂ ਪੇਸ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਤੀਜੀ ਪਲਾਨ ਲਈ ਸਨਅਤੀ ਪਛੜੇਵੇਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਉਹ ਕਾਫ਼ੀ ਨਹੀਂ । ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਪੂਰਾਂ ਖਰਚ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਅਤੇ ਅਧਾ ਖਰਚ ਕਰਦੇ ਹੋ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਖਰਚ ਵਿਚ ਬਚਤ ਕਰਨ ਨਾਲ ਜੋ ਘਾਟਾ ਸਨਅਤ ਨੂੰ ਪਏਗਾ ਇਸ ਨੂੰ ਤੁਸੀਂ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੋਗੇ ਅਤੇ ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਨਹੀਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਖਰਚ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰ ਸਕੋ ਇਸ ਤੀਜੀ ਯੋਜਨਾਂ ਵਿਚ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਪੱਖ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਨਾ ਸਮਝ ਲਿਆ ਕਰੋ ਕਿ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਤਾਂ ਹਰ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਮੰਦਾ ਹੀ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ, ਹਰ ਚੰਗੀ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਵੀ ਨਿੰਦਾ ਕਰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਤੁਹਾਡੇ ਹਰ ਚੰਗੇ ਕਦਮ ਦੀ ਉਸਤਤ ਕਰਨ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਨ । ਤੁਸੀਂ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਤਸੀਂ ਕਾਂਗੜੇ ਵਿਚ ਅਖਬਾਰੀ ਕਾਗਜ਼ ਦੀ ਸਨਅਤ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨੀ ਹੈ । ਉਥੇ ਇਕ ਸੀਮਿੰਟ ਦੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਚਾਲੂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਪੰਜੌਰ ਵਿਖੇ ਇਕ ਮਸ਼ੀਨ ਟੂਲ ਇੰਡਸਟਰੀ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਲੋੜ ਸੀ। ਇਹ ਕਦਮ ਬਹੁਤ ਚੰਗੇ ਚੁਕੇ ਗਏ ਹਨ । ਬੇਸ਼ਕ ਸਾਰੇ ਕਦਮ ਇਕੋ ਵੇਰ ਨਹੀਂ ਚੁਕੇ ਜਾ ਸਕਦੇ ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕਦਮ ਜ਼ਰੂਰ ਸਟੇਟ ਲਈ ਫਾਇਦੇਮੰਦ ਹੋਣਗੇ। ਇਹ ਨਹੀਂ ਸਮਝ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦੀ ਹੀ ਵਿਰੋਧਤਾ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਸਨਅਤੀ ਪਛੜੇਵੇਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ heavy industry ਨੂੰ ਚਾਲੂ ਕਰਨ ਦੀ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ ।

ਇਕ ਗਲ ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਸਾਡੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਹੀ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਭਾਰੀ ਸਨਅਤ ਦੇ ਕੋਟੇ ਵਿਚ ਸੈਂਟਰ ਨੇ ਸਾਡੇ ਹਿਸੇ ਨੂੰ ignore ਕੀਤਾ ਹੈ। ਤੁਹਾਨੂੰ ਸੈਂਟਰ ਤੇ ਇਸ ਗਲ ਲਈ ਜ਼ੋਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ heavy Industry ਦਾ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਹਿਸਾ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਮਿਲੇ । ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਹਿਯੋਗ ਦੇਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ । ਸੈਂਟਰ ਤੇ ਤੁਹਾਡੇ ਵਲੋਂ ਜ਼ੋਰ ਪਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਕਿਉਂ ਭਾਰੀ ਸਨਅਤ ਵਿਚ ਪਛੜਿਆ ਰਹੇ ਅਤੇ ਕਿਉਂ ਇਸ ਨੂੰ ਕੇਵਲ ਇਸ ਗਲ ਲਈ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਕਿ ਇਹ ਕਚਾ ਮਾਲ ਤਿਆਰ ਕਰਕੇ ਦੂਜੀਆਂ ਸਟੇਟਾਂ ਨੂੰ ਭੇਜਦਾ ਰਹੇ ।

**Mr. Chairman**: The hon. Member has taken sufficient time. He should please wind up now.

**ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ**: ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਕ ਤਜਵੀਜ਼ ਰਖਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਏਥੇ ਟੰਡਨ ਜੀ ਨੇ ਕੁਝ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵਲ ਇਸ਼ਾਰਾ ਕੀਤਾ ਸੀ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਂ ਵੀ ਕੁਝ ਠੋਸ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਰਖਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਤਾਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ fit

ਬੈਠਣ । ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸ light ਵਿਚ ਲੈਣ ਪਰ ਮੇਰੇ ਵਿਚਾਰ ਇਹ ਹਨ । ਬਹਰਹਾਲ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਦੋ ਸਾਲਾ, 4 ਸਾਲਾ, 5 ਸਾਲਾ ਜਾਂ ਸਤ ਸਾਲਾ ਹਨ ਇਹ ਏਥੇ ਬੇਸ਼ਕ ਚਲਦੀਆਂ ਰਹਿਣ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੰਮੇ ਸਮੇਂ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਵੀ ਤਿਆਰ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਸਕੀਮਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਤਾਕਤਾਂ ਨੂੰ ਰਲ ਕੇ ਚਲਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਵਿਚ ਸੈਂਟਰ ਤੋਂ ਸਰਮਾਇਆ ਲੈ ਕੇ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ, ਪੰਜਾਬ ਸਟੇਟ ਵੀ ਸਰਮਾਇਆ ਲਾਵੇ, ਪ੍ਰਾਈਵੇਟ ਸਰਮਾਇਆ ਵੀ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਸਾਰਿਆਂ ਦੇ ਸਹਿਯੋਗ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਕੀਮਾਂ ਨੂੰ ਸਿਰੇ ਲਾਇਆ ਜਾਵੇ । ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕਿ ਕਿਵੇਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ, ਚਾਰੇ ਤਾਕਤਾਂ ਬੈਠ ਕੇ ਕਰਨ ਅਤੇ ਐਸੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣ ਜਿਸ ਨਾਲ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਸਕੇ । ਅੱਜ ਤੁਸੀਂ ਕਹੋਗੇ ਕਿ ਕਮਿਊਨਿਸਟ ਹੋ ਕੇ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹੋ ਪਰ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਹਾਲਾਤ ਤੋਂ ਘਬਰਾ ਕੇ ਭਜਣ ਨੂੰ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਵਖਰਾ ਖਲੋਣ ਨੂੰ ਕੋਈ ਵੀ ਕਮਿਊਨਿਸਟ ਤੁਹਾਨੂੰ ਨਹੀਂ ਕਹੇਗਾ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਥੇ public sector ਲੈਣਾ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਉਥੇ private sector ਵੀ ignore ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਲਈ ਜਿਹੜੀਆਂ ਲੰਮੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਅਸੀਂ ਬਣਾਈਏ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਸਾਨੂੰ ਮਿਲ ਕੇ ਬਣਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਿਥੇ ਖੇਤੀ–ਬਾੜੀ ਦਾ ਕੱਚਾ ਮਾਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜੇ ਉਸ ਦੀ ਖਪਤ ਦੇ ਉਥੇ ਹੀ ਕਾਰਖਾਨੇ ਖੁਲ੍ਹ ਜਾਣ ਤਾਂ ਦੋਵੇਂ ਪਾਸੇ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । Agri-cultural produce ਵਿਚ ਵੀ ਵਾਧਾ ਅਤੇ ਨਾਲ ਹੀ ਉਸ ਕੱਚੇ ਮਾਲ ਦੀ ਸਨਅਤ ਵਿਚ ਵੀ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਧਾਗਾ ਕਿਤੇ ਵੀ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਮੰਗਵਾਉਣ ਲਈ ਸਾਨੂੰ ਬਾਹਰ ਤੇ ਨਿਰਭਰ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਪਹਿਲਾਂ ਏਥੋਂ ਰੂਈ ਬਾਹਰ ਭੇਜਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਕਿਤੇ ਧਾਗਾ ਬਾਹਰੋਂ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । ਅੱਜ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਇਤਨੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਖਾਸ ਮੁਨਾਫਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ਅਤੇ ਉਹ ਏਧਰ ਉਧਰ ਖਿੰਡਦੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਥੇ ਧਾਗੇ ਦੀ ਕਮੀ ਹੈ । ਜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਧਾਗਾ ਬਣਾਉਣ ਦੀ ਅਸੀਂ ਫੈਕਟਰੀ ਚਾਲੂ ਕਰ ਦੇਈਏ ਤਾਂ ਇਹ ਕਮੀ ਸਹਿਜੇ ਹੀ ਦੂਰ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਕੋਈ ਫੈਕਟਰੀ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਲਾਈ ਜਾਵੇ ਜਿਸ ਵਿਚ ਉਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਖਪਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਉਸ ਥਾਂ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾ ਕੇ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਦੂਹਰਾ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਅੱਜ ਤੁਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹੋ ਕਿ ਜਿਥੇ ਖੰਡ ਦੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਲਗੀਆਂ ਹਨ ਜਦੋਂ ਦਾ ਉਥੇ ਗੰਨਾ ਬੀਜਿਆ ਜਾਣ ਲੱਗ ਪਿਆ ਹੈ ਗੰਨੇ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਇਤਨਾ ਗੰਨਾ ਵਧ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ ਕਿ ਉਹ ਮਿਲਾਂ ਸਾਰਾ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੀਆਂ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਜੇ ਐਸੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਲਾ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣ ਜਿਹੜੀਆਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੀਆਂ ਜ਼ਰੂਰਤਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਕਰਨ, ਇਸ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ।

**Mr. Chairman**: Please wind up.

**ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ**: ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤਾਂ time ਦੀ ਕਮੀ ਕਰਕੇ ਬਹੁਤੀ details ਵਿਚ ਜਾਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਬਲਕਿ ਕੁਝ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਹੀ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਜਿਤਨਾ ਵਕਤ ਦੂਸਰੇ ਸਾਥੀਆਂ ਨੂੰ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਤੇ ਬੋਲਣ ਲਈ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ।

[ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਨਾਮ ਸਿੰਘ ਚਮਕ]

ਇਕ ਗੱਲ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਸਪਲਾਈ ਬਾਰੇ ਵੀ ਚੌਧਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕੀਤੀ ਸੀ । ਮੈਂ ਇਤਨੀ ਤਫਸੀਲ ਵਿਚ ਪੈਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਕਿ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਿਲਦਾ ਹੈ, ਮਿਲਦਾ ਵੀ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਿਰਫ ਏਥੇ ਇਹ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਘਾਟ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਚਾਲੂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਹ ਥਰਮਲ-ਪਲਾਂਟ ਲਾ ਕੇ ਜਾਂ ਪ੍ਰਾਈਵੇਟ ਸਰਮਾਇਆ ਲਾ ਕੇ ਪੂਰੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਆਜ਼ਾਦ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਬੜੇ ਨਵੇਂ ਨਵੇਂ ਤਜਰਬੇ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਿਖ ਲੈਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਵੀ ਜਿਥੇ ਜਿਥੇ ਪਾਣੀ ਦੇ ਘਰਾਟ ਚਲਦੇ ਹਨ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਡਾਇਨਮੋ ਲਾ ਕੇ ਇਸ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਘਾਟ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਨੇੜੇ ਤੇੜੇ ਦੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਇਕ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪਲਾਂਟ ਨਿਦਾਮ ਪੁਰ ਲਗਾ ਕੇ ਵੀ ਤਜਰਬਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ, ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸ਼ੁਰੂ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਮਹਾਰਾਜਾ ਪਟਿਆਲਾ ਨੇ ਲਾਇਆ ਸੀ, ਉਹ ਕੁਝ ਅਰਸਾ ਬੰਦ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕੁਝ ਅਰਸਾ ਚਲਦਾ ਵੀ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਘਾਟ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਲਾਂਟ ਲਾ ਕੇ ਪੂਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਚਾਲੂ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਘਾਟਾ ਵੀ ਬਿਜਲੀ ਦਾ ਜਗ੍ਹਾ ਜਗ੍ਹਾ ਕਾਫੀ ਹਦ ਤਕ ਪੂਰਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਾਫੀ ਬਚਤ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਨਅਤਾਂ ਛੋਟੀ ਸਕੇਲ ਤੇ ਜਾਰੀ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । ਜਿਵੇਂ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਕਚੇ ਮਾਲ ਦੀ ਖਪਤ ਹੋਵੇਗੀ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਸਾਡੀ ਨਾਲ ਦੀ ਨਾਲ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਘਾਟ ਵੀ ਪੂਰੀ ਹੋਵੇਗੀ ਤੇ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਬੇਰੁਜ਼ਗਾਰੀ ਵੀ ਦੂਰ ਹੋਵੇਗੀ । ਧਾਗਾ ਬਨਾਉਣ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਮਸ਼ੀਨਾਂ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਈਆਂ ਜਾਣ ਉਹ ਏਥੇ ਹੀ ਬਨਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ, ਤਾਂ ਹੀ ਸਨਅਤ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਭਾਵੇਂ ਖੰਡ ਦੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਵੀ ਏਥੇ ਲੱਗ ਗਈਆਂ ਹਨ ਪਰ ਬਹੁਤਾ ਖ਼ਰਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਮੰਗਵਾਉਣ ਤੇ ਆਉਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਮਿਲਾਂ ਦੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਬਣਾਉਣ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਸਾਨੂੰ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਏਥੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਲਗਾ ਸਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਸੈਂਟਰ ਨੂੰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਸਾਡੀ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਇਮਦਾਦ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਹੀ ਚੰਗਾ ਹੈ ।

ਮੈਂ ਕੁਝ ਕੋਇਲੇ ਦੀ ਥੁੜ ਬਾਰੇ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਹ ਕਮੀ ਲੁਦਿਹਾਣੇ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ, ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਅਤੇ ਹੋਰਨਾਂ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਬੜੀ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਬੜੇ ਕਰੜੇ ਸ਼ਬਦ ਵਰਤੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿ ਮੈਂ ਏਥੇ ਬਿਆਨ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਛੋਟੀਆਂ ਛੋਟੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਵਾਲੇ ਲੋਕ ਕੋਇਲੇ ਦੀ ਘਾਟ ਕਾਰਨ ਬਹੁਤ ਦੁਖੀ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਸ ਤੋਂ ਬਗ਼ੈਰ ਕੰਮ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹ ਵੀ ਖ਼ਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੋਇਲੇ ਦੇ ਡੀਪੂ ਸ਼ਹਿਰ ਦੀ ਸਪਲਾਈ ਵਾਸਤੇ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਓਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ, ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਸਨਅਤਾਂ ਵਾਸਤੇ ਵਖਰੇ ਡੀਪੂ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣ । ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ industrialists ਨੂੰ ਲੋਹੇ ਦੀ ਵੀ ਬੜੀ ਹੀ ਘਾਟ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਰੀਜ਼ਰਵ ਸਟੋਰ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣ ਕਿਉਂਕਿ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ

ਮੌਕੇ ਸਿਰ ਲੋਹਾ ਮਿਲੇਗਾ ਤਾਂ ਹੀ ਉਹ ਕੰਮ ਆ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡੀ ਦਿੱਕਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕੱਚੇ ਮਾਲ ਦੀ ਖ਼ਪਤ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਕੋਈ ਹੋਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਪਰਮਿਟ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਵਿਚ ਵਚਾਲੇ ਦਾ ਸਿਸਟਮ ਹੈ ਇਹ ਖ਼ਤਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੋਇਲਾ, ਲੋਹਾਂ ਤੇ ਹੋਰ ਕਚੇ ਮਾਲ ਦਾ ਪਰਮਿਟ ਉਸ ਨੂੰ ਹੀ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਉਸ ਮਾਲ ਦੀ ਖ਼ਪਤ ਕਰਦਾ ਹੋਵੇ। ਪਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਰਮਿਟ ਮਿਲਦੇ ਹਨ ਉਹ ਮਾਰਕਿਟ ਵਿਚ ਵੇਚੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਵੇਖਦਾ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਬਲੈਕ-ਮਾਰਕਿਟ ਵਿਚੋਂ ਖ਼ਰੀਦਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਮਹਿੰਗਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਭਾਅ ਲੈਕੇ ਹੋਰਨਾ ਫ਼ਰਮਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਆਪਣ ਤਿਆਰ ਕੀਤਾ ਮਾਲ ਵੇਚ ਨਹੀਂ ਸਕਦਾ । ਇਹ ਉਸ ਦੀਆਂ ਖ਼ਾਸ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਦੂਰ ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਇਕ ਕਮੇਟੀ ਦੀਆਂ ਸਿਫ਼ਾਰਸ਼ਾਂ ਹਨ । ਜੇ ਇਨ੍ਹ ਬਾਰੇ ਕੋਈ ਖ਼ਾਸ ਧਿਆਨ ਰੱਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਨਅਤਾਂ ਵਿਚ ਕਾਫ਼ੀ ਅੱਗੇ ਵਧਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਲੋਹਾ ਫ਼ੈਕਟਰੀ ਲਾਈ ਜਾਵੇ, Re-rolling Mill ਅਤੇ Calcium Carbide Mill ਲਾਈ ਜਾਵੇ, ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਅੰਬਾਲੇ ਹੋਵੇ । ਕਾਂਗੜੇ ਵਿਚ ਕਾਗਜ਼ ਫ਼ੈਕਟਰੀ ਅਤੇ ਹੋਰ ਲਕੜੀ ਦੇ ਕਾਰਖ਼ਾਨੇ ਲਾਉਣ ਦੀ ਵੀ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹੋਰ ਕਈ ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਦੀ ਵੀ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਜਲੰਧਰ ਵਿਚ ਮੋਟਰਾਂ ਤੇ ਟਰੈਕਟਰਾਂ ਦੇ ਪੁਰਜ਼ੇ ਤਿਆਰ ਕਰਨ, ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ machine tools factory ਲਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਹੈ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਿਹੜੀ ਟੈਕਨੀਕ ਅਤੇ ਆਰਥਿਕ ਕਮੇਟੀ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਲੋਂ ਬਣਾਈ ਗਈ, ਉਸ ਨੇ ਵੀ ਰਿਪੋਰਟ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਅਤੇ 50,000 ਟਨ ਕਾਗ਼ਜ਼ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਕਾਰਖਾਨਾ ਕਾਂਗੜੇ ਵਿਚ ਲਗ ਰਿਹਾ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਾਫ਼ੀ ਕਮੀ ਦੂਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ sulphide ਅਤੇ celluloid ਦੀਆਂ ਮਿਲਾਂ ਲਗਾਈਆਂ ਜਾਣ, ਦੀਆ-ਸਿਲਾਈ ਦੇ ਕਾਰਖ਼ਾਨੇ ਲਗਾਏ ਜਾਣ, ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਸਨੂਈ ਰੇਸ਼ਮ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਲਗਾਏ ਜਾਣ । ਇਹ ਜਿਹੜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸੁਝਾਉ ਦਿੱਤੇ ਹਨ ਅਗਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਸਨਅਤ ਦੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਨੂੰ ਮੇਨ ਲਾਈਨ ਤੇ ਲਿਆਉਣ ਲਈ ਵੀ ਜ਼ੋਰ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਿਤਨਾ ਚਿਰ ਤਕ ਇਸ ਨੂੰ ਮੇਨ ਲਾਈਨ ਤੇ ਨਾ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਉਤਨਾ ਚਿਰ ਤਕ ਏਥੇ ਸਨਅਤ ਨੇ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਛੋਟੇ ਪੈਮਾਨੇ ਦੀਆਂ ਸਨਅਤਾਂ ਨੂੰ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਆਰਥਿਕ ਸਹਾਇਤਾ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

**गृह मन्त्री** (श्री मोहन लाल) : चेयरमैन साहब, debate का जवाब तो चीफ मिनिस्टर साहब देंगे—

**बाबू अजीतकुमार** : फिर बैठ जाओ ।

**गृह मन्त्री** : लेकिन मैं इस महकमे का 6 साल से इंचार्ज रहा हूँ और मैम्बर साहब को क्या पता, यह तो अभी बच्चे ही हैं । तो मैं, चेयरमैन साहिब, आपकी मार्फत मैम्बर साहबान को बतलाना चाहता हूँ कि उद्योगीकरण एक ऐसी चीज़ है जिसमें दो राएं नहीं हो सकतीं । यह हमारी आर्थिक उन्नति का सबसे बड़ा आधार है और हर आदमी अपने देश की उन्नति चाहता है । इसलिये इस में कोई पालिटिक्स या और किसी की बात नहीं है । यहां बैठे हुए हर सैक्शन की यह कोशिश होनी चाहिए कि पंजाब में

[ गृह मन्त्री ]

उद्योग कैसे तरक्की कर सकता है और लोगों को कैसे फायदा हो सकता है।

अभी जो बातें चमक साहब ने फरमायीं वह सभी ठीक है। उनकी सही analysis है। पंजाब ने छोटे उद्योगों में तरक्की की है। मैं इसमें अपने लिये कोई credit नहीं मांगता क्योंकि लोगों ने अपनी हिम्मत से काम लिया है। लेकिन Large Scale Industries में पंजाब अभी बहुत पिछड़ा हुआ है। पेपर इंडस्ट्री, शुगर इण्डस्ट्री, क्लाथ इंडस्ट्री और सीमेंट में तो कुछ हमने तरक्की की है लेकिन अभी लार्ज स्केल इंडस्ट्रीज़ में हम नुमायां तरक्की नहीं कर सके हैं।

हमने कुछ दिन पहले पंजाब के Industrialists को incentive देने के लिये स्कीम बनाई है और हम किसी हद तक कामयाब भी हो सके हैं। और हम लार्ज स्केल इंडस्ट्रीज़ के map of India पर आने शुरू हो गए हैं। अब खुशी की बात है कि यह महकमा चीफ मिनिस्टर साहब के पास गया है जिसमें कि वे खुद बहुत दिलचस्पी लेते हैं। अब आप देखेंगे कि कितनी जल्दी हमारा पंजाब लार्ज स्केल इंडस्ट्रीज़ में नुमायां तरक्की कर सकेगा। (Thumping)। यह भी हो सकता है कि चीफ मिनिस्टर साहब ने पंजाब के बड़े बड़े industrialists को बुलाने के लिये और incentive देने के लिये कोई स्कीम सोची हो। और वे लोग और ज्यादा इधर की ओर attract हो सकें।

मैं टंडन साहब की कुछ बातों का जवाब देना चाहता था। अब वह यहां पर बैठे नहीं हैं लेकिन मैं उनकी वाकफियत के लिये कहना चाहता हूँ कि loan के मुताल्लिक एक procedure होता है जो कि बहुत अहम है। सरकार different levels पर loan देती है। सबसे पहले तो जो लोग 1000, रुपये का loan लेने वाले हैं उनको कर्ज़ा दिया जाता है और सिर्फ उनकी सख्शी ज़मानत ही ली जाती है। कुछ certificate M. L. As. साहबान से या किसी और Gazetted Officers से इस कर्ज़े के लिये ली जाती है। एक हज़ार तक वह loans लिये जाते हैं जो district level तक मिलते हैं। इसके बाद दो हज़ार के loans भी district level तक disburse होते हैं और इन के लिये हर ज़िले के लिये एक Advisory Committee मुकर्रर की हुई है जो applications पर सोच कर फैसला करती है। इस Advisory Committee में District Industries Officer के अलावा उस ज़िला के तमाम legislators होते हैं और वे सब मिल कर फैसला करते हैं। तो इसमें किसी किस्म का कोई एतराज नहीं हो सकता। इसमें कोई objective दरखास्तें नहीं हो सकतीं। हां, एक बात टण्डन साहब ने कही थी कि जहां तक एक हज़ार रुपये की हद तक के कर्ज़ों का सवाल है उनमें पूरी रकम नहीं मिलती और उनकी दरखास्तें काफी देर तक पड़ी रहती हैं और पड़ी भी हुई हैं। यह बात सही है। जितनी दरखास्तें आती हैं, जितनी sanction होती हैं या जो इस वक्त तक मुकम्मल हो चुकी हैं loans advance करने के लिये उन सब को उतना loan नहीं दिया जा सकता क्योंकि इसमें funds की shortage है जैसा कि आप देखेंगे कि तकरीबन 40 या 45

लाख रुपये के करीब हम loans advance करते हैं। यह एक खासी रकम है। आप मुलाहिज़ा करें पहले सिर्फ चार या पांच लाख रुपये का हमारे पास fund था जिसमें से loan की शक्ल में पैसे दिये जाते थे लेकिन आज 40 या 45 लाख रुपया सिर्फ सरकार की तरफ से हम loan advance करते हैं। तो मैं बता रहा था कि loans की different categories हैं। दो हज़ार से 5 हज़ार तक के loans, Director of Industries देता है। Application तो process नीचे district level पर होती हैं लेकिन यह sanction Director of Industries करता है। (सरदार लछमन सिंह गिल: क्या इस के लिये भी कोई Advisory कमेटी है?) नहीं इसके लिये कोई कमेटी नहीं है। पांच हज़ार रुपये से लेकर 20 हज़ार तक या 50 हज़ार रुपये तक के loans के लिये एक State Industries Board बना हुआ है और इस Board के खुद Minister of Industries मैम्बर होते हैं और इसके अलावा इस हाउस के तीन चुने हुए मैम्बर इस Board के मैम्बर होते हैं। तीन legislators को यह हाउस चुन कर उस Board में भेजता है जिसकी periodically meetings होती रहती हैं। पांच हज़ार से 20 हज़ार या 50 हज़ार तक के loans की applications यह Board sanction करता है। जैसा कि मैंने पहले कहा है कि इस Board के 3 मैम्बर्ज़ हमारा यह हाउस चुन कर भेजता है। आप इसी Session में ही शायद तीन मैम्बर साहिबान की election इस Board के लिये करेंगे जैसा कि पहले सरदार आत्मासिंह जी इस Board में लगातार जाते रहे हैं। तो इस तरह Board का जो फैसला होता है उसके लिये बाकायदा meetings में case बनता है और जो नीचे से recommendations होती हैं उन पर गौर होता है और उस फैसले को गवर्नमैंट मंजूर करती है और रुपया advance करती है। इसलिये मैं आप की वाकफियत के लिये यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि दोनों stages ऐसी हैं जिनमें legislators खुद शामिल होते हैं। इसमें politics नहीं आती और न ही सरकार का किसी किस्म का मन कभी रहा है और न है और न ऐसा हो सकता है। जो सरकार अपने सूबे की तरक्की की खाहां है वह कैसे industries में direct या indirect तरीका से कोई politics ले जा सकती है और न ही industries की तरक्की के लिये इसे लाना मुनासिब है। तो मैं विश्वास दिला सकता हूँ कि जहां तक उद्योगीकरण का ताल्लुक है हमारे पास हर political party के applicants आते हैं, उनको हम loans ज्यादा से ज्यादा देते हैं, बिजली जल्दी से जल्दी sanction करते हैं और raw material भी देते हैं। मेरे पास कई दूसरी political parties के applicants आते रहे हैं जिनके लिये मैंने बिजली और raw material personally मंजूर किये हैं। मैं instances देना मुनासिब नहीं समझता। हमारी तरफ से कोई direct या indirect दखल नहीं होगा, क्योंकि हम ज़िम्मेदारी से चाहते हैं कि हमारा पंजाब industry में तरक्की करे। 50 हज़ार से लेकर दस लाख तक के loan Punjab Finance Corporation advance करता है जिस की अपनी Constitution है। उसका अपना

[ गृह मन्त्री ]

एक Managing Director होता है और उसके जितने मैम्बर हैं वे तमाम independent हैं और मुख्तलिफ जो Industrial Associations हैं वे उन के भेजे हुए हैं और सरकार अपने Finance Secretary को उसका मैंबर nominate करती है। यह Corporation एक तरह की autonomous body है जिसमें न तो गवर्नमेंट का हाथ है और न किसी political पार्टी का ताल्लुक है। इसलिये loans की advancement करने में कोई political दखल नहीं होता है।

दस लाख के ऊपर के कर्ज़े Central Government से मिलते हैं। 10 लाख तक के कर्ज़े पंजाब से मिलते हैं और 10 लाख से ऊपर के कर्ज़े Centre से मिलते हैं। इसलिये जहां तक loans का सम्बन्ध है मैं यह दोबारा मैम्बर साहिबान से वसूक के साथ कह सकता हूँ कि इनके देने में या इन की realization में या किसी दूसरी बात में politics का कोई दखल नहीं होता। शिमला के मैम्बर श्री ज्ञानचंद ने अपनी स्पीच में कहा है कि शिमला में loans advance नहीं किये गये। सिर्फ शिमला की बात नहीं, और भी ऐसे इलाके हैं जहां loans कम मिले हैं। जहां loans कम मिले हैं अगर उस में हमारी जिम्मेवारी हो तो मैं उससे इनकार नहीं करता लेकिन ज्यादातर ज़िम्मेवारी लोगों की अपनी है। मैं अगर यह बात कहता हूँ तो मैं हकीकत बयान कर रहा हूँ क्योंकि हमने district wise allocations की हुई होती हैं।

**चौधरी इन्द्रसिंह मलिक** : On a point of order, Sir. महाशा जी सोए हुए हैं। क्या वह यहां हाउस में सो सकते हैं?

**गृह मन्त्री** : जहां तक कर्ज़ों का सवाल है हर ज़िला के लिये इस 40 या 45 लाख रुपये की रकम में से कुछ खास रकम allocate कर देते हैं। मुश्किल यही होती है कि कर्ज़ एक ऐसी चीज़ है जो किसी पर force नहीं की जा सकती। वहां का applicant आये और कर्ज़ा मांगे तो कर्ज़ा दिया जा सकता है। इसी लिये तीन चार साल से मैं लगातार Department की तरफ से हर legislator को इस बारे में चिट्ठियां भिजवाता रहा हूँ, जहां जहां disbursement नहीं होती वहां वहां चिट्ठियां भिजवाता रहा हूँ। लेकिन न applications आईं और न disbursement हुई। हम लिखते रहे हैं कि हमारी मदद करिये लेकिन न applications आईं और न किसी को वहां loan मिला। बदकिस्मती से allocation के मुताबिक हर ज़िले से applications नहीं आती रही हैं। इसलिये re-allocate कर के दूसरे ज़िलों में, जहां से ज्यादा डिमांड होती थी, transfer करना पड़ता था। (Interruptions) लुधियाना को बहुत ज्यादा हिस्सा मिलता है। अकेले लुधियाना पर पच्चास फीसदी से ज्यादा खर्च होता है क्योंकि वहां डिमांड ज्यादा है।

1-00 p.m.

**कामरेड राम प्यारा** : दो हज़ार से ऊपर वाले कर्ज़े की बाबत है या कम के बारे में?

**गृह मन्त्री** : जो एक हजार या दो हजार की हद तक कर्ज़े हैं वहां हमारे funds दरखास्तों के मुताबिक available नहीं हैं। वह बात ठीक है। हमने percentage मुकर्रर कर रखी है। चूंकि एक हजार रुपये के कर्ज़े तक हम बगैर किसी security के देते हैं इसलिये इनकी मांग बहुत ज्यादा है । मैं यह भी कह सकता हूँ बगैर किसी destructive नुक्ताचीनी के कि उनमें बहुत ज्यादा applications होती हैं। यह ज़रूरी नहीं कि इंडस्टरी की utilisation के लिये आएं। कुछ ऐसी भी होती हैं कि ज़ाती अगराज़ के लिये रुपया लेकर इंडस्टरी पर नहीं बल्कि दूसरी जगहों पर खर्च किया जाए। इसलिये हमें बहुत मुहतत होना पड़ता है। इस स्कीम के लिये हमें रुपया Government of India से लेना पड़ता है इसलिये हमें यह रुपया return करना होता है। इसमें recovery essential factor है। यह ज़रूरी है कि इस स्कीम को जारी रखने के लिये recoveries होती रहें। अभी टंडन जी ने कहा था कि सरकार को अगर नुकसान उठा कर भी rate of interest low करना पड़े तो करना चाहिए। Rate of Interest पहले ही बहुत low है। इस से ज्यादा low और कोई rate of interest नहीं हो सकता। कोआप्रेटिव सोसाइटीज़ से अढ़ाई परसेंट में मिलता है और individual से तीन परसेंट में मिलता है। इसके साथ ही जो losses होते हैं खाह principal में या interest में, कुछ loss होता है जो bad debt बन जाता है, उसमें पंजाब सरकार और Government of India fifty, fifty suffer करती है। इसलिये जहां तक इस कर्ज़े का सम्बन्ध है rate of interest बहुत low है और losses और subsidies, grants सरकार पहले ही देती है। इसी कारण से हम एक हजार की हद तक जो सारी applications sanction होती हैं उनको रुपया नहीं दे सकते। एक तो हम ने पहले छोटे छोटे कर्जों पर दस per cent allocation मुकर्रर की थी अब 20 per cent allocation है । हमारी loan amount की जो total allocation है वह तकरीबन 20 परसेंट district level पर है। अगर इससे ज्यादा allocation करें तो industry को फायदा नहीं होता, बल्कि नुकसान होता है। इसके बाद industrial coal की कमी के बारे में कहा गया। मैं मानता हूँ कि यहां पर कोयले की बहुत कमी रही है। हर किस्म के कोयले की कमी रही है जिसे से बहुत सी industries ने suffer किया और individual industry ने भी suffer किया । लेकिन इसमें बहुत ज्यादा जिम्मेदारी हमारी स्टेट गवर्नमेंट की नहीं है। जैसे कि मैम्बर साहिबान को वाकफियत होगी, हमें allocation के मुकाबले में Government of India की तरफ से बहुत कम सप्लाई कोयले की होती है। (*At this stage Deputy Speaker occupied the Chair*) मैम्बर साहिब ने कहा था कि इस समस्या को personal level पर हल किया जाना चाहिए। उनका कहना बजा है। लेकिन मैं यकीन के साथ कह सकता हूँ कि हमने कोयले को हासिल करने के लिये जितनी कोशिश personal level पर interest लेकर की है शायद ही किसी और काम के लिये की हो। मैं एक बार नहीं खुद कई बार रेलवे मिनिस्टर साहिब से, Fuel Minister साहिब से अपने लेवल पर मिला

[गृह मन्त्री]

डिप्टी मिनिस्टर साहिब, डायरेक्टर साहिब, सैक्रेटरी और दूसरे कर्मचारी हर एक महीने में एक दो बार सेंट्रल गवर्नमैंट के पास जाते हैं और जाते रहे हैं। लेकिन वहां मुगल सराए से ऊपर ट्रांस्पोर्ट की मुश्किलात हैं, bottle necks है। बड़ी bottle necks हैं। इस लिये कोयले की सप्लाई एक वजह से या दूसरी वहज से हमें पूरी नहीं होती। एक सिस्टम उन्होंने सप्लाई का निकाला है जिससे कुछ रिलीफ हुआ, अगर और हो जाए तो अच्छा है। कभी कोई मूवमैंट होती है और कभी कोई मूवमैंट होती है इसलिये कोयले की मूवमैंट पर असर पड़ता है। कोल dump के मुताल्लिक मेम्बर साहिब ने कहा। हम देर से इस बात पर विचार कर रहे हैं। गवर्नमैंट आफ इंडिया से मिल कर हमने फैसला भी किया है और केन्द्रीय सरकार ने coal dumps create करने में agree भी कर लिया है। थोड़ी सी कसर रहती थी कि coal dumps स्टेट की तरफ से create किये जायें, किसी agency की तरफ से create किये जाएं या किसी और ढंग से create किये जाएं। इस काम के लिये टैंडर भी लिये गये थे, लम्बी बात चलती रही और फैसला अभी तक नहीं हो सका। असूल के तौर पर हमने मान लिया था कि मुख्तलिफ जगहों पर coal dumps create किये जाने चाहिएं ताकि कोयला जमा किया जा सके और off season में हम उसे इस्तेमाल कर सकें। टंडन साहिब ने कहा कि initial stage पर technical guidance न होने से इंडस्टरी तरक्की नहीं कर सकती और शायद यह बात भी सही है कि जितनी technical guidance आज मिलनी चाहिए उतनी नहीं मिल रही। लेकिन यह नहीं कहा जा सकता कि स्टेट गवर्नमैंट या केन्द्रीय सरकार ने इस सम्बन्ध में कुछ ध्यान ही नहीं दिया। पंजाब गवर्नमैंट ने सेंट्रल गवर्नमैंट के साथ मिल कर टैक्निकल गाइडेंस का प्रबन्ध किया है। गवर्नमैंट आफ इंडिया की बहुत सी जगहों पर industrial branches हैं। जो कि बहुत मुफीद काम कर रही हैं। स्टेट गवर्नमैंट की बहुत सी स्कीमें चालू हैं। यह बहुत लम्बी बात होगी अगर मैं बताऊं जो कि इंडस्ट्रियल ट्रेनिंग की बहुत सी स्कीमें हैं। quality marking की जो स्कीम है वह भी इसकी ही एक कड़ी है, Essential Centres खोल रखे हैं, वह भी technical guidance की एक कड़ी हैं। फिर testing और finishing centres जो जगह जगह पर खुले हुए हैं वह भी technical guidance की एक कड़ी हैं। उन सब का ज़िक्र करना मैं जरूरी नहीं समझता। फिर भी हम महसूस करते हैं कि technical guidance और होनी चाहिए और पंजाब के लिये तीन highly paid experts रखे हैं।— एक Mechanical Engineer, एक Chemical Engineer और एक Production Engineer। इनमें से दो रखे जा चुके हैं और एक के बारे अभी प्रबन्ध नहीं हो सका क्योंकि इतनी बड़ी तन्खाह देने के बावजूद technical experts नहीं मिलते। फिर भी हम पूरी कोशिश कर रहे हैं ताकि mechanical, chemical और production की बाबत हमारे industrialists को बेहतरीन किस्म की technical advice मिल सके। मैं मानता हूँ कि अभी भी technical advice का जो प्रबन्ध होना चाहिए उसमें कमी है, technical guidance की

कमी है लेकिन हालात के मुताबिक जितना हम कर सकते थे उसकी तरफ ध्यान दिया गया है ।

Industrial Estates और industrial areas के मुताल्लिक भी ज़िक्र किया गया । कहा गया कि इनकी planning करते वक्त हम इस बात का ध्यान नहीं रखते कि उनकी further expansion भी होगी इसलिये कम जगह acquire की जाती है । यह मेरे दोस्तों का ख्याल गलत है । इन सभी चीज़ों पर हम पूरी तरह से गौर करते हैं कि शहरों में जो industrial areas या industrial estates हैं वह बढ़ेंगी । उसकी expansion के लिये गुंजायश रखी जाती है । कई industrial areas हैं जिनको हम expand कर भी रहे हैं । लेकिन यह नहीं हो सकता कि सभी industries की हम एक ही जगह पर concentration करते जाएं । ऐसा मुनासिब नहीं है क्योंकि गवर्नमैंट की यह policy है कि ज्यादा से ज्यादा dispersal of industries की जाए । Industries न सिर्फ एक ही शहर में बल्कि शहर शहर में और गांव गांव में लगें । इसी basis पर हमने rural industrialisation की schemes बनाई हैं । मैं आशा करूँगा कि चीफ मिनिस्टर साहिब इस सम्बन्ध में तफसील के साथ House को बतलायेंगे कि गवर्नमैंट ने क्या किया है और क्या करने का विचार रखती है । Dispersal of industries के पीछे भावना ही यह है कि गांव गांव में, छोटे छोटे कसबों में industries बिखर जाएं और कुछ एक शहरों में ही concentrate न हों । ( *Interruptions* )

**Deputy Speaker** : The hon. Minister should please wind up now. (*Interruptions*)

**Chief Minister** : It is the most important Department and let the hon. Minister for Home speak for sometime more.

**गृह मन्त्री** : जो जो points बहस के दौरान में उठाए गए हैं मैं तो सिर्फ उन्हीं का जबाव दे रहा हूँ । जिस वक्त आप हुक्म देंगी मैं बैठ जाऊंगा ।

**बाबू बचन सिंह** : अगर चीफ मिनिस्टर साहिब की जगह पर आप ही जवाब दे दें तो क्या बात है ।

**मुख्य मन्त्री** : दे दें, कोई डर नहीं ।

**गृह मन्त्री** : तो, डिप्टी स्पीकर साहिबा, अब मैं मुख्तसिर तौर पर points का जवाब ही देता जाऊंगा, तफसील में नहीं जाऊँगा । उन्हीं मैंबर साहिब ने labour की बाबत बात कही । उन्होंने फरमाया कि इसमें बड़ी hardship है कि जब तक कोई केस 45 फीसदी labour से sponsor न हो वह tribunal को refer नहीं हो सकता । इस बात को मैं भी मानता हूँ कि यह एक बड़ी hardship है । लेकिन यह हाईकोर्ट की judgment है । सरकार का इस फैसले में कोई दखल नहीं है ।

**सरदार गुरनाम सिंह :** Judgment किसी law पर based होगी ।

**गृह मन्त्री :** आप जरा मेरी बात को सुन लें । मैं इस सम्बन्ध में हाऊस को बता दूं कि इस सवाल पर All–India level पर विचार हुआ, State level पर विचार हुआ । इस पर बड़ी देर से सोच विचार की जा रही है कि उसको amend करके law को codify कर दिया जाए ताकि 45 per cent की शरत उड़ा दी जाए और एक reasonable percentage मुकर्रर की जाए, मेरा ख्याल है कि लेबर मिनिस्टर साहिब उस Bill को बहुत जल्दी इस हाउस में पेश करने वाले हैं ।

Wool Combing Plant की बाबत भी शिकायत की गई कि यह अमृतसर को क्यों नहीं मिला । उसके मुताल्लिक मैंने पहले भी जवाब दे दिया था । मैं उसको दुहराने की ज़रूरत महसूस नहीं करता ।

**मुख्य मन्त्री :** फिर दुहरा दो ताकि उनको शिकायत करने का मौका न मिले ।

**गृह मन्त्री :** जहां तक इसका ताल्लुक है मैंने बताया था कि गवर्नमैंट आफ इंडिया की तरफ से इसका लाईसेंस दिया जाता है । उन्होंने अपनी पलैन में जो सारे हिन्दुस्तान के लिये allocation कर रखी है उसी में से पंजाब को हिस्सा मिलना है । इसलिये इस सिलसिले में जो लाइसेंस issue होता है वह गवर्नमैंट आफ इंडिया की तरफ से होता है । चंडीगढ़ के लिये गवर्नमैंट आफ इंडिया ने लाइसेंस issue किया । जहां तक लुध्याना के Wool Combing Plant का सवाल है उसके लिये उन्होंने यह शर्त लगा रखी थी कि वह लाइसेंस सिर्फ कोआप्रेटिव सोसाइटी को रजिस्टर होने के बाद दिया जाएगा । चुनांचि वह कोआप्रेटिव सोसाइटी लुध्याना में बन गई और उसको गवर्नमैंट आफ इंडिया ने हमारे मशविरे से लाइसेंस दिया । यह बात नहीं है कि हमने अमृतसर की मदद नहीं की । सवाल यह है कि उन्होंने पंजाब में एक ही Wool Combing Plant के लिये लाइसेंस देना था । वह लुध्याना में कायम हुआ । अब लुध्याना पंजाब में सब से बड़ा industrial centre है । हौजिरी में भी और दूसरी industries में भी लुध्याना एक मशहूर centre है । अमृतसर और लुध्याना हमारे लिये दोनों एक बराबर हैं । लुध्याना में बहुत सी इंडस्ट्रीज़ हैं, काफी लेबर है, छोटे छोटे कारखाने हैं । उन सभी interests ने मिलकर यह कोआप्रेटिव सोसाइटी बनाई और इसलिये जो लाइसेंस पंजाब को मिलना था वह लुध्याना को मिल गया । हाल ही में Textiles Commissioner अमृतसर में आए हुए थे । वहां के लोग उनको मिले थे और उन्होंने उनके साथ वायदा किया था कि अमृतसर को भी Wool Combing Plant का एक लाइसेंस देंगे । T.M. वालों की तरफ से हमारे पास भी एक representation अभी अभी आया हुआ है और हम भी अमृतसर की बाबत Textiles Commissioner को recommendation भेजेंगे और हमारा ख्याल है कि अमृतसर को भी इस किस्म का लाइसेंस मिल जायेगा ।

**मुख्य मन्त्री :** उनको इन सभी बातों का पता था । उन्होंने तो वैसे ही यह point यहां पर उठा दिया ताकि credit मिल जाये ।

**गृह मन्त्री** : इसके अलावा श्री ज्ञानचन्द जी ने News Print फैक्टरी में स्टेट की तरफ से 1,00,00,000 रुपए की financial collaboration की बाबत कहा। उन्होंने अपने साबका तजरुबे की बिना पर यह राए जाहिर की कि यह फैसला risky है, मुनासिब नहीं है। मैं समझता हूँ कि आजकल जो industrialisation का latest trend है वह उससे वाकिफ नहीं है। शायद उनकी वाकफियत up-to-date नहीं है। मैं आपके जरिये उनको बताना चाहता हूँ कि हर स्टेट को सनअती तरक्की के लिये स्टेट गवर्नमैंट की तरफ से financial collaboration एक निहायत important factor है। वह इसलिये कि जो भी कम्पनी या पार्टी कारखाना लगाना चाहती है जिस से उसकी prestige बढ़ जाती है कि उसमें स्टेट भी हिस्सेदार है। जब यह एक trend चल पड़ा है तो लाजमी तौर पर वह वहां पर अपना पैसा लगाना पसन्द करेंगे जहां पर स्टेट भी हिस्सेदार बने। इस वक्त इस सम्बन्ध में industrialists को अपनी अपनी स्टेट में खैंचने का सारे हिन्दुस्तान में एक तरह से competition सा चल रहा है। उन पार्टीज़ को जहां पर स्टेट की तरफ से financial collaboration हो वहां पर कारखाने establish करने में कुदरती तौर पर incentive मिलता है। इसलिये अगर पंजाब ऐसे industrialists को financial collaboration न दे, incentive न दे तो हमारा सूबा industrialisation की दौड़ में बाकी सूबों की निसबत बहुत पीछे रह जाएगा। बल्कि मैं तो यह समझता हूँ कि financial collaboration के लिये हमने जो fund और provision रखा है वह बहुत थोड़ा है। इस News Print Factory में आठ नौ करोड़ रुपया invest होने वाला है। एक Private Firm आठ, नौ बल्कि दस करोड़ रुपया उसमें invest करने जा रही है और वहां स्टेट का हिस्सा तो सिर्फ एक करोड़ रुपया ही है। आप अन्दाज़ा लगायें कि इससे पंजाब की economy में कितना फर्क पड़ेगा, कितनी labour को काम मिलेगा। इसलिये इसमें स्टेट के लिये कोई risk वाली बात नहीं है। अगर उनको कोई पुराना तजरुबा है तो यह पुराने ज़माने की बात होगी। ठीक है कि पैप्सू में जो financial collaboration स्टेट की तरफ से की गई थी वह बहुत सूरतों में unsuccessful रही, कामयाब नहीं हुई, लेकिन उसके क्या कारण थे यहां पर मैं समझता हूँ कि उन बातों में relevancy नहीं है। पैप्सू सरकार ने जो बहादुरगढ़ में piston rings के कारखाने में collaboration की है वहां बड़ी अच्छी तरह से काम हो रहा है। इसलिये यह ठीक न होगा कि अगर एक दो जगह यह चीज़ कामयाब न रही हो तो इस चीज़ को बिल्कुल बंद ही कर दिया जाए। यह बड़ी important बात है और इसे जारी रखा जाना चाहिए। (विघ्न)

चमक साहिब ने कई छोटी छोटी बातों का जिक्र किया। उनको मैं छोड़ता हूँ। इन्होंने धागे का जिक्र किया। वह बड़ी जरूरी बात है। और मैं उनसे इस बात में इत्तफाक करता हूँ। यक जहां तक कपड़ा मिल्ज का ताल्लुक है पंजाब शुरू से ही काफी पीछे रहा है। हमारी ज्यादा तर काटन सूबे से बाहर भेजी जाती है बम्बई, अहमदाबाद वगैरह को। इस लिए spinning mills को लगाने की यहां बड़ी ज़रूरत है। इस सिलसिले में अर्ज

जैसा कि आम तौर पर इन की तरफ से किया जाता है, मैं आप के द्वारा सरकार का ध्यान पंजाब के सब से ज्यादा लोकप्रिय अखबार "ट्रिब्यून" dated 29-4-62 की तरफ दिलाना चाहता हूं जिसे कि किसी पार्टी का अखबार नहीं कहा जा सकता। उस में जो आर्टिकल छपा मैं उसकी दो चार लाइनें ही यहां पर आप के सामने पढ़कर सुनाता हूं। उन्होंने कहा है...

> "....in this regard. Even if the Government is unwilling to give up its claim to Property Tax, the least that its desire to be just to the people calls for is that a reasonable concession be given to persons with average means, specially to those who own a single house which is being lived in by the family of the proprietor himself. A gesture is needed to convince the people of the Government's *bona fides* and we hope that the middle class in Punjab which is already harried with the multiplicity of taxes will not look for it in vain".

मैं इस चीज़ के पेशे नज़र इन जम्हूरियत के ठेकेदारों से पूछना चाहता हूं कि अगर यह public opinion नहीं तो आप के यहां public opinion किसे कहते हैं? जो कुछ यहां पर विरोधी दल के 62 आदमी कहते हैं क्या वह public opinion नहीं है? आखिर आप किस को public opinion कहते हैं? अगर वज़ीर साहिब यही समझते हैं कि पंजाब का एक एक आदमी इस चीज़ की मांग करे तो मैं अपने ऊपर पूरी जिम्मेदारी लेता हूं कि मैं आप को इन टैक्सों के खिलाफ़ जो कि आप ने प्रापर्टी के ऊपर लगाए हुए हैं पंजाब के एक एक आदमी से दस्तखत कराके लाकर दे सकता हूं। जनता पुकार पुकार कर कह रही है कि टैक्सों का बोझ बहुत ज्यादा हो चुका है, इसे अब बरदाश्त नहीं किया जा सकता लेकिन यहां पर वज़ीर साहिबान चुपकर के आराम से बैठे हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, फिर प्रापर्टी टैक्स की कोई बहुत भारी रकम भी नहीं है। इसे ignore भी किया जा सकता है लेकिन जनता की सही मांगों की तरफ सरकार का ध्यान जाता ही नहीं। उस के उलट ऐसी योजनाओं पर रुपया खर्च किया जाता है जोकि फज़ूल ज़ाया जाता है। मैं इस सम्बन्ध में आप का ध्यान आडिट रिपोर्ट की कुछ lines की तरफ दिलाना चाहता हूं। यह रिपोर्ट हमें देर से मिली इसलिए इसे ज्यादा गौर से तो नहीं पढ़ सका लेकिन फिर भी दो तीन चीज़ें मैं ने देखी हैं। इन से पता चलता है कि किस बेरहमी से सरकार जनता के रुपये को misuse कर रही है! इस सरकार ने ज़िला कांगड़ा के अन्दर एक फार्म खोला। उस के लिए उन्होंने काश्मीर से गाएं मंगवाईं और मेरा मतलब किसी तरह से गलत न समझ लिया जाए, दो सांढ भी मंगवाए। उन पर 40,000 रुपया खर्च किया। लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा, वह 40,000 रुपया खर्च करने के 6 महीने बाद यह रिपोर्ट आई कि दो गाएं बीमार हो गईं, दोनों सांढ मर गए, और कई गाएं ऐसी हैं जोकि conceive ही नहीं कर सकतीं। हालत ऐसी खराब हो गई कि एक ही साल के बाद सरकार ने वह स्कीम बन्द कर दी और इस तरह से सारे का सारा रुपया ज़ाया हो गया।

मैं आप को बताता हूँ कि कितनी wastage है, कितना infructuous expenditure है। हमारी सरकार ने Tube-wells का काम करने वाले staff के लिए 3.19 लाख रुपये से quarters बनाए मगर आप पढ़ कर हैरान होंगे कि 1955 से लेकर 1960 तक उस में कोई नहीं रहा, न उन से कोई किराया ही वसूल हुआ और ख्याल है कि वहां कोई नहीं रह सकेगा। ऐसी ही चीज़ें

[डा० बलदेव प्रकाश]

अगर और देखी जाएं तो आप पाएंगे कि करोड़ों रुपया की बचत आसानी से की जा सकती है (घंटी)

Corruption के बारे में भी कुछ कहूंगा। यहां पर corruption को political लोगों ने बढ़ावा दिया है, उन्होंने corruption की है। आप जानते हैं कि Public Service Commission और Subordinate Services Selection Board का काम Constitution के मुताबिक लोगों को इनसाफ देना और merit की बिना पर काम देना है। Opposition ने यहां पर यह आवाज़ उठाई कि लोग merit की बिना पर लिए जाएं, favouritism न हो। मगर Chief Minister ने सरदार भाग सिंह को Subordinate Services Selection Board का मैम्बर बना दिया। एक आदमी जिस को जनता ने ठुकरा दिया हो, जिसे कहा गया हो कि तुम हमारी नुमाइंदगी नहीं कर सकते उसे इस प्रकार से back-door से जनता के ऊपर ठोंसना क्या यह political corruption नहीं है। (Opposition की तरफ से तालियां)

**Deputy Speaker** : Please wind up.

**डा० बलदेव प्रकाश** : इस से बढ़ कर black market और क्या हो सकती है। जिस शख्स के बारे हर आदमी जानता है कि उस की education क्या है, character क्या है, जिस को M.L.C. बनने के लिए कांग्रेस पार्टी ने टिकट नहीं दिया कि तुम M.L.C. नहीं बन सकते और जो एक political party का known member है उस को इस तरीका से उसी पब्लिक पर ठोंसना जिस ने कह दिया हो कि तुम हमारी नुमाइंदगी के बिलकुल काबिल नहीं हो कहां तक जायज़ है यह इस House ने देखना है। (घंटी) मैं दो मिनट और लूंगा। हम सभी चाहते हैं कि students के अन्दर indiscipline खत्म हो। मगर इन चीज़ों को बढ़ाने की ज़िम्मेदारी हमारे Chief Minister पर आती है जो इस तरह की appointments करते हैं।

अब मैं एक बात excise duties के बारे में कहूंगा। इन taxes की वजह से अमृतसर की small-scale industry खत्म हो रही है। अमृतसर, लुध्याना या और जगह पर जो ऐसी industry लोगों ने बड़ी मेहनत से develop की है वह बड़ी जल्दी खत्म हो जाएगी अगर सरकार ने इस तरफ ध्यान न दिया। इन नए taxes की वजह से बहुत से कारखाने बन्द हो चुके हैं, labour बेकार हो गई है, कारखानेदार बेकार हो गए हैं। अगर यह हालत रही तो यह सारा कारोबार 4 महीने के अन्दर अन्दर खत्म हो जाएगा। हमारी सरकार को फौरन इस के इलाज के लिए कदम उठाना चाहिए। Industry के Minister को फौरन दिल्ली जाकर Central Government से इस बारे में बातचीत करनी चाहिये और इन duties को बन्द कराया जाए।

मैं फिर कहूंगा कि सरकार को इस बजट सैशन से शिक्षा लेनी चाहिये। जो बातें हम ने कही हैं वह गलत हैं या destructive criticism है इतना कह देने से काम नहीं चलेगा।

अगर यह इस तरह इस बात को टालेंगे तो इन को इस की कीमत चुकानी पड़ेगी। हर आदमी को हमेशा बेवकूफ नहीं बनाया जा सकता। (Opposition की तरफ से तालियां)

**श्रीमती सरला देवी** (बरसड़) : आज हम 1962-63 का बजट पास करने जा रहे हैं। (The Deputy Speaker asked the hon. Lady Member to speak from the seat of Shri Yash Paul, Minister of State for Education, due to some defect in the sound system.) हमने कुछ रकमें Agriculture के बारे में, Industry बारे और Sports वगैरह के बारे में पास की हैं। मैं समझती हूँ कि इन सारी demands को देखते हुए कोई भी आदमी इस बात से इनकार नहीं कर सकता कि पंजाब बहुत तरक्की कर रहा है। यह तभी हो सकती है जब बजट में इस तरह की बड़ी २ रकमें रखी जाएं फिर यह रुपया चाहे अपने resources से इकट्ठा किया जाए या केन्द्रीय सरकार से लिया जाए। इस सारी कोशिश के लिए, मैं अपने मुख्य मन्त्री जी और दूसरे मंत्रियों को भी मुबारकबाद देती हूँ। कल मास्टर गुरबन्ता सिंह जी ने बताया कि पंजाब ने अनाज की पैदावार में बड़ी तरक्की की है। यह बड़ी खुशी की बात है कि हम दूसरे सूबों को अनाज देने के काबिल हो गए हैं। मगर इस के साथ ही यह देख कर दुख भी होता है कि इस लिहाज़ से भी ज़िला कांगड़ा बहुत पिछड़ा हुआ है। जब तक वहां पर अपनी ज़रूरतों को पूरा करने के लिये अनाज पैदा नहीं होता या जब तक दस्तकारी और industry वहां पर कायम नहीं होती तब तक वह ज़िला आगे नहीं बढ़ सकता। अगर वह ज़िला बाहर से अनाज मंगा कर ही खाता रहा तो वह कभी अपने पांव पर खड़ा नहीं हो सकेगा। यह दुःख की बात है कि कांगड़ा ज़िला में tube wells नहीं लग सकते मगर मैं कहना चाहती हूँ कि वहां पानी तो बहुत है जिसे बिजली से खेतों में पहुंचाया जा सकता है। हमारी बदकिसमती से हमारी ज़मीन को बहुत सी खड्डें बरबाद कर रही हैं। यही हाल होशियारपुर का भी है। पिछले दिनों माननीय मुख्य मन्त्री जी ने हमीरपुर Sub Division का दौरा किया। वहां से उन्होंने महकमा को लिख कर भी भेजा कि शुक्र खड्ड बड़ी ज़मीन को तबाह कर रही है। इन सब जगहों पर बांध बना कर इन से लाभ उठाया जा सकता है। वहां पर महंगाई का यह हाल है कि 20 रुपये मन अनाज मिलता है क्योंकि यह सब होशियारपुर और नवांशहर से जाता है। वहां हमीरपुर में सरकार ने अनाज के depot खोले हैं ताकि उन लोगों को सस्ता अनाज मिल सके मगर वहां ऐसी गन्दम मिलती है कि इनसान तो एक तरफ हैवान भी उसे खाने के लिए तैयार न होगा। *interruptions*) (Opposition की तरफ से shame, shame की आवाज़ें) उस में मिट्टी, पत्थर बहुत होते हैं। मगर मैं समझती हूँ इस में पंजाब सरकार का दोष नहीं है। (*interruption.*) उन्होंने तो सस्ता अनाज देने के लिए depots खोले हैं। अनाज की तरफ तो Civil Supplies के महकमा को ध्यान देना चाहिए कि आया वह अनाज खाने के काबिल है या नहीं। तो मैं आपकी तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहती हूं कि इस तरफ सरकार ध्यान दे।

दूसरी बात यह है कि ज़िला कांगड़ा में हमीरपुर डिवीज़न के अन्दर लोगों ने बड़े उत्साह के साथ और दिल्लेरी के साथ सड़कें बनाई हैं लेकिन मुश्किल यह है कि बसें वहां आज तक नहीं चलतीं। वह बनी बनाई सड़क जो कि लोगों ने अपनी लेबर से तैयार की हैं, जब बरसात आती है तो बर्बाद हो जाती हैं इसलिए सरकार को इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि वहां पर जितनी

[श्रीमती सरला देवी]

जल्दी हो सके बसें चलाई जाएं। हमारे चीफ मिनिस्टर साहब ने भी डिपार्टमेंट के डाइरेक्टर को कहा था कि वहां पर बसें चलनी चाहिएं लेकिन अभी तक हुआ कुछ नहीं।

इसके बाद मैं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, पब्लिक हैल्थ और मैडीकल के सम्बन्ध में कुछ बातें करना चाहती हूं। इस साल के बजट के अन्दर पंजाब सरकार ने कोई भी प्रोवीज़न नहीं रखा कि वहां पर एलौपैथिक डिस्पैंसरीज़ खोली जाएं। और आज यह हालत है कि 56,56 हज़ार की पापुलेशन में भी हमारी तहसील में कोई डिस्पैंसरी नहीं है। मैं यह प्रार्थना करती हूं कि अगले साल के बजट में यह प्रोवीज़न ज़रूर होना चाहिए।

अब मैं पानी के बारे में अपनी तहसील के बारे में बताना चाहती हूं कि पानी की इतनी मुश्किल है कि चुलड़ी एक जगह है वहां पर मैंने जा कर देखा तो मालूम हुआ कि लोग गंदे तालाब का पानी पीते हैं जहां पर कपड़े भी धोए जाते हैं मवैशी भी पानी पीते हैं। मैं ने जब एक गिलास पानी पीने के लिए मांगा तो उसी तालाब का पानी मुझे दिया गया जिसके पीने से मैं ने गुरेज़ किया। यह हालत है जिससे अन्दाज़ा लगाया जा सकता है कि वहां कितनी परेशानी पानी न मिलने से हो रही है। इसलिए पानी का इन्तज़ाम किया जाना चाहिए। किसी भी स्कीम को पूरा करने के लिए जो इस किस्म की हो, जैसे कुएं बनाना या पानी की कोई स्कीम या सड़क की construction वगैरह उस के लिए सरकार ने लोगों को साढ़े बारह per cent हिस्सा रखा है। सात per cent लेबर और 5 per cent नक़द। हमारे इंजीनियर्स ने हालांकि सैंट्रल गवर्नमैंट को बतलाया कि पिछड़े हुए इलाके के लोग नक़द रुपया नहीं दे सकते इसलिए यह condition हटा दो लेकिन उन्होंने नहीं माना। मेरी समझ में नहीं आता कि जब हमारी capacity पैसा देने की नहीं है तो फिर इन स्कीमों से हम क्या फायदा उठा पाएंगे और यह सोशलिस्ट पैटर्न का नारा हमारे लिए क्या मानी रखता है?

एक बात का ज़िक्र मैं यहां करना चाहती हूं जो कि श्री रला राम जी ने कही कि सिनेमा बन्द कर देना चाहिए। मेरा सुझाव यह है कि सिनेमा तो दिखाए जाने चाहिएं लेकिन देश प्रेम के theme के, और निर्माण कार्य के, अच्छे अच्छे चरित्र बनाने के जिस से हमारे बच्चों के दिमाग अच्छे बन सकें। सिनेमा बुरी चीज नहीं है उससे शिक्षा ही मिलती है लेकिन शर्त यही है कि वह अच्छे हों। इस बात पर पाबन्दी लगनी चाहिए।

स्टेट ऐजुकेशन मिनिस्टर ने कहा था कि ज़िला कांगड़ा को काफी स्कूल मिले हुए हैं। मैं मानती हूं कि आज़ादी से पहले जहां सिर्फ एक हाई स्कूल था वहां अब 26 हाई स्कूल हैं लेकिन सरकार को एरिया तो देखना चाहिए और उसके मुताबिक स्कूल देना चाहिए। साथ ही मेरी समझ में समाजवाद की यह बात समझ नहीं आई कि एक चपरासी जिस को कुल 75 रुपए मिलते हैं उसे तो अपने बच्चे की nominal फीस देनी होगी लेकिन एक आदमी जिसकी इनकम 3,000 रुपए माहवार है उसकी लड़की की फीस माफ होगी।

मैं एक सुझाव देना चाहती हूं कि चंडीगढ़ में दो कालेज बने हुए हैं, जहां पर लड़कों के लिए और लड़कियों के लिए साइंस क्लासिज़ का अलग अलग इंतज़ाम है। अगर लड़कों और लड़कियों के लिए एक ही जगह पर साइंस क्लासिज़ हों तो एक कालेज के एपैरेट्स और साइंस

के सामान का खर्चा बच सकता है और वह बचा हुआ सामान और रुपया हमारे कांगड़ा ज़िले के स्कूलों के लिए इस्तेमाल किया जा सकता है। (घंटी) बस डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आपका बड़ा धन्यवाद करती हूं और आपके ज़रिए सरकार के नोटिस में फिर यह बात लाना चाहती हूं कि हमारा इलाका जो बहुत पिछड़ा हुआ इलाका है उसकी तरफ ध्यान दें और उसकी आर्थिक अवस्था ठीक करने के लिए कोई न कोई ढंग निकालें।

**उपाध्यक्ष महोदया** : देखिए, अभी तक माइक का इंतज़ाम ठीक नहीं हुआ। मुझे बार बार मैम्बर साहिबान को कहीं इस सीट पर कहीं उस सीट पर बोलने के लिए कहना पड़ता है। इस तरह से टाइम वेस्ट होता है मैं आनरेबल मैम्बर साहिबान से request करूंगी कि वह अपनी सीट पर से ही ज़रा ज़ोर से बोलें। (The hon. Members may please listen. The loud speakers in the House are still not working properly and many a time I have to ask the hon. Members to speak from one seat or the other. In this way a good deal of time is wasted. I would, therefore, request the hon. Members to speak a bit loudly, from their own seats.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** (गनौर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आज इस Appropriation Bill पर कुछ कहते हुए हकूमत की तवज्जुह जो defective legislation है, उस की तरफ दिलाना चाहता हूं। यहां देखने में आया है कि जब से हम आज़ाद हुए हैं, जो नई नई amendments आती हैं या नये कानून बनाये जाते हैं उन में कोई न कोई इस किस्म की provision आ जाती हैं कि उन की मुख्तलिफ interpretations की जा सकती हैं। अब मैं इस सिलसिले में ज्यादा समय नहीं लेना चाहता। एक चीज़ ज़रूरी है उस के बारे में मैं हाउस की तवज्जुह ज़रूर दिलाना चाहता हूँ। हमारा जो ग्राम पंचायत ऐक्ट है उस में एक section 8 है। इस section के तहत election petitions की provision की गई थी जिस में कहा गया था कि जो इलाका magistrate होगा वही proper authority election petitions को सुनने के लिये होगी। हाउस को इस का पता है और हकूमत को भी पता है कि हमारी High Court ने इस section 8 को *ultra vires* करार दे दिया है और कहा है कि ग्राम पंचायत कानून में जो यह अख्तियार इलाका Magistrate को election petition सुनने का दिया गया है, यह अख्तियार उस को न हो। हज़ारों रुपये इन election petitions के दायर करने पर लोगों को खर्च करने पड़े हैं क्योंकि हरेक petition के दायर करते वक्त सौ रुपए security जमा करवानी पड़ती है। मैं ने अपने इलाका सोनीपत में देखा है कि हज़ारों रुपये लोगों को इस section 8 के नीचे petitions करने पर खर्च करने पड़े ह। लेकिन जब से High Court ने यह finding दी है तब से उन इलाका Magistrates के फैसलों के ज़रिए कई election set aside कर दी गई हैं और नई election भी करा दी गई हैं और नई पंचायतें भी बना दी गई हैं और इस में चार महीने का अर्सा बीत चुका है लेकिन मेरी समझ में नहीं आता कि क्यों हमारी हकूमत के कानों पर जूं तक नहीं रींगती हालांकि यह तो इस बात का दावा करते हैं कि decentralisation of power की जा रही है पर मैं कहता हूँ कि यह तो democracy के साथ मज़ाक किया जा

[पण्डित चिरंजी लाल शर्मा]

रहा है । जो ग्राम पंचायतों के elections हुए थे उन में से बहुत सी elections को challenge किया गया था और इस section 8 में challenge करने का provision है लेकिन High Court ने इस section 8 को *ultra vires* करार दे दिया हुआ है और गवर्नमैंट की तरफ से अभी तक कोई कदम इस बारे में नहीं उठाया गया । जिला गुड़गांव की Bar Association के President की तरफ से हमें एक circular चिट्ठी आई थी जिस में कहा गया था कि पंजाब सरकार की तवज्जुह हमारी Bar Association की तरफ से भी इस तरफ दिलाई जाये कि जितने नाजायज़ elections पिछले 1½ साल के अर्सा में पंजाब में हुए हैं और जिन elections को challenge किया गया है और उन की election petitions रद कर दी गई हैं और इस section को भी High Court ने *ultra vires* declare कर दिया हुआ है तो गवर्नमैंट को जल्दी कोई कदम इस तरफ उठाना चाहिए। हमारी यह खुशकिस्मती है कि हमारे Home Minister साहिब खुद एक अच्छे वकील हैं इस लिये मैं उनसे मौद्धबाना अर्ज़ करूंगा कि वह जल्दी इस सिलसिला में कोई ठोस कदम उठायें और यह जो Act है इस को जल्द से जल्द तरमीम करने की कोशिश करें । डिप्टी स्पीकर साहिबा, अभी सरदार बचन सिंह जी ने फरमाया है कि मैं दरयाफत करूं कि क्या सरकार ऐसा करने के लिये तैयार भी है या नहीं , मगर मैं उम्मीद करता हूं कि मंत्री महोदय इस तजवीज़ की तरफ जल्दी कदम उठायेंगे ।

दूसरी चीज़, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप की विसातत से सोनीपत के बारे में अर्ज़ करनी चाहता हूं । हमारे सोनीपत में Civil Courts और Criminal Courts में एक मील से ज्यादा फासला है और इसी तरह से तहसील की कचहरी दूसरी तरफ काफी फासला पर वाक्या है । वहां पर जब कभी High Court के किसी hon. Judge ने दौरा किया किसी hon. Minister ने वहां का दौरा किया तो हम ने हर बार उन के सामने वहां का case represent किया और हर बार हमारी representation को जायज़ करार दिया गया है और हमें विश्वास दिलाया जाता रहा है कि वहां की courts के लिए एक जगह पर building बनाने की scheme को जल्दी implement कर दिया जायेगा। इस के लिए एक दफा नहीं बल्कि तीन दफा ज़मीन भी acquire की जा चुकी है और हमें विश्वास दिलाया गया कि एक साल के अन्दर २ जल्दी से जल्दी कचहरी की building एक जगह पर तैयार हो जायेगी लेकिन यह अभी तक नहीं बनाई गई । इस वक्त इस एक जगह पर यह तमाम courts न होने के कारण एक तरफ तो वकीलों को तकलीफ होती है दूसरी तरफ litigant public को तकलीफ होती है और बाज़ दफा उन का भारी नुकसान भी होता है । आप ज़रा अन्दाज़ा लगायें, एक आदमी अगर एक फौजदारी के मुकदमे में पेश हुआ हो और उसी दिन उस की पेशी किसी और case में Civil Court में भी हो और वहां पर आवाज़ पड़े तो फौजदारी अदालत दूर होने की वजह से उसे उस का पता नहीं चल सकेगा और वह वक्त पर पेश नहीं हो सकेगा । इस का नतीजा यह होता है कि उस के खिलाफ यकतरफा कार्यवाही कर दी जाती है। इन हालात में सारी courts का एक ही building में होना निहायत ज़रूरी है । हमें बताया भी जाता है कि सोनीपत के लिए एक स्कीम बनाई

गई है लेकिन उसे implement करने के लिए अभी तक कोई कदम नहीं उठाया गया। इस बारे में मैं मंत्री महोदय से अर्ज़ करूंगा कि इस मामला की तरफ ध्यान दें।

इस के साथ ही साथ मैं एक चीज़ और गवर्नमेंट के notice में लाना चाहता हूं और वह यह है कि कचहरियों में जहां के लोगों को इनसाफ दिया जाता है S.D.O. की court में, इलाका Magistrate की court में और तहसीलदार की court में, वहां चन्दे इकट्ठे किये जाते हैं। कई cases में तो यहां तक देखा गया है कि मुलज़मान को चन्दा देने पर bails पर छोड़ा गया है। In the interest of justice मैं यह appeal करूंगा कि इस चीज़ को खत्म किया जाये। हम बतौर public के आदमी होते हुए और बतौर वकील के कई बार इस बारे में वहां local अफसरान के सामने protest show करते हैं तो वे कहते हैं कि वे इस में मजबूर हैं। आप ऊपर जा कर रोको। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि इस किस्म की practice को कतई तौर पर बन्द किया जाये। जो हमारी judicial courts हैं या revenue courts हैं या civil courts हैं उन में लोगों से चन्दे बटोरने और ज़बरदस्ती चन्दे इकट्ठे करने की जो यह practice है इस को खत्म कर दिया जाये। (घंटी की आवाज़)

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं सिर्फ दो मिनट और लूंगा। अब मैं एक और बात की तरफ हाउस की तवज्जुह दिलाना चाहता हूं। Harijan Welfare Minister भी यहां मौजूद हैं आशा है कि वह भी इस बात की तरफ अपना ध्यान देंगे। यह ठीक है कि हरिजनों की welfare के लिए इस बजट में काफी रुपया reserve किया गया है लेकिन हम देखते हैं कि उन गरीबों की हालत अभी बहुत बुरी है। हम देखते हैं एक हरिजन जो चमड़ा रंगने का काम करता है वह एक हफता भर चमड़ा रंगने और खुरचने का काम करता रहता है तब वह जा कर के 6 या 7 रुपये का काम कर पाता है। इस तरह से वह मुश्किल से एक रुपया रोज़ की कमाई कर पाता। इसी तरह से हम देखते हैं कि एक धानक जो खड्डी का काम करता है वह भी एक हफता भर में तानी खड़ी करता है और कपड़ा बुनता है लेकिन वह 7 दिनों में जितना करता है उसे उस के लिए 2 या 2½ रुपये ही मिलते हैं। इस लिये, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप की विसातत से हाउस को यह बताना चाहता हूं कि चाहे हमारी सरकार यहां socialist pattern of society कायम करने का दावा करती है, लेकिन यह हकीकत है कि यह नज़ाम तब तक कायम नहीं हो सकता जब तक कि उन गरीब हरिजनों के पेट भरने का मसला हल नहीं हो जाता चाहे आप उन्हें नम्बरदार बना दें और सौ कुछ उन की welfare कर लें। जब तक उन की economic हालत ठीक नहीं हो जाती और इन की रोटी का मसला हल नहीं हो जाता तब तक उन के social welfare का काम सरकार कर नहीं सकती। जब तक उन के लिए देहात में छोटी छोटी industries नहीं लगाई जातीं तब तक उन की भूख का मसला हल नहीं होगा।

अगर हकूमत चाहती है कि हमारा देश तरक्की करे, हमारा प्रान्त ऊपर उठे तो उसे गरीबों के पेट की समस्या को हल करना पड़ेगा। गरीबों के टुकड़ों की समस्या को हल करना पड़ेगा।

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

अगर छोटे पैमाने की दस्तकारियां जारी की जाएं तो यह मसला तभी हल हो सकता है। इतने शब्द कह कर मैं अपने स्थान पर बैठता हूं।

**कामरेड राम चन्द्र** (नूरपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, बहुत पुराने जमाने की बात है कि अपटन सिंकलेयर ने एक किताब लिखी 'Cry for justice'. उस में एक स्थान पर एक किसान की तस्वीर बनाई और उस के नीचे लिखा था stolid ox. यह मैं ने इस लिए कहा कि आज मैं उस इलाके का ज़िक्र करना चाहता हूं जहां के लोग sub-human life lead कर रहे हैं। मेरी मुराद उस इलाके से है जो कि दरयाए ब्यास के किनारे और दरम्यान में वाक्या है। वहां पर बड़े बड़े मालके ज़मीन हैं। जो मुज़ारे वहां पर काम करते हैं उन का जीवन पशुओं से भी बदतर है। जब वर्षा ऋतु आती है तो उन की हालत वही हो जाती है जो कि रोहतक के किसी गाने में ब्यान की गई है। गाने वाली ने कहा था:

किण मिण बरसे धारा रे,<br>
यहां गोडे गोडे गारा रे,<br>
यहां भैंस बंधे दस बारह रे,<br>
पीठ मेरी ढांसों ने खाई,<br>
आप सोई बंगले में,<br>
रांझे नू टाप दिखाई ।

वहां पर गोडे गोडे कीचड़ हो जाता है। सैलाब आ जाता है और उन का सारा सामान भी भीग जाता है। ढोरों से भी बदतर जीवन उन लोगों का है। मैं खास तौर पर तमोता, धमोता, बटोता, डलहड़ियां और खानपुर पराल गांव का नाम इस सम्बन्ध में लेना चाहता हूं। मैं चूंकि साम्यवादी क्रान्ति का पुजारी हूं मुझे गरीबों से मुहब्बत है इस लिये मैं वहां जाता रहता हूं। यह मुज़ारों के गांव हैं। जिन की तरफ मैं सरकार का ध्यान दिलाना चाहता हूं। उनको बुरी तरह से दबा कर रखा जाता है। यहां पर लंगड़ा Tenancy Act बना। लेकिन जो लंगड़ा ऐक्ट बना, वह भी वहां पर इस्तेमाल नहीं किया जाता। जो पैदावार वहां पर होती है उस का तीसरा हिस्सा नहीं बल्कि आधा हिस्सा लगान का लिया जाता है। इस के अलावा मुज़ारान को रसीदें भी नहीं दी जातीं। इलेक्शन के दौरान वहां पर उन लोगों पर intolerable दबाव डाला जाता है। वहां पर एक बहुत अमीर ज़मींदार है वह कई दोस्तों के इशारे पर वहां चुनाव के लिये मेरे मुकाबले में खड़ा हुआ। उस ने election में साठ हज़ार रुपया भी खर्च किया लेकिन फिर भी मुज़ारान ने मेरे हक में ही वोट दिये। लेकिन जिन लोगों ने मुझे वोट दिये अब उन को तंग किया जा रहा है। एक और तकलीफ यह है जब वहां पर बारिश बरसती है तो मकानों में flood आ जाता है। बरसात में लोग मकानों को छोड़ देते हैं। कई जगह तो ऐसी हैं कि लोग चारपाइयां आमों के साथ लटका कर सोते हैं। आप के द्वारा मैं सरकार का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं और यह प्रार्थना करना चाहता हूं वहां पर जो lawlessness मालिकान ने मचाई हुई है उस को दूर किया जाए। मुज़ारान को पैदावार जो वे देते हैं की बाकायदा तौर पर रसीदें जारी होनी चाहियें। जो मुज़ारे लोग वहां पर तकलीफ में हैं उन को दूसरी जगह पर ज़मीन दी जानी चाहिये ताकि वह उस जगह को छोड़ कर दूसरी

जगह पर जा कर ग्राबाद हो जाएं और अपना जीवन सुख से व्यतीत कर सकें । उसी इलाके में इन्दपुर एक और जगह है । वहां पर अमीर ज़मींदारों के बागात हैं । मालिकान लाखों रुपये सालाना कमाते हैं लेकिन मज़दूर को एक रुपये से ज़्यादा उजरत एक दिन में नहीं देते अगर वे ज़्यादा डिमांड करते हैं तो उन को काम भी नहीं दिया जाता । मैं नहीं जानता कि Minimum Wages Act वहां पर लागू होता है कि नहीं । लेकिन मैं इस महकमें के इन्चार्ज वज़ीर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वे इस मामले को देखें कि उन लोगों की उजरत इतनी कम क्यों है । वहां पर साढ़े तीन सौ हरिजनों की आबादी है । सरकार कहती है कि कुछ ज़मीन पसमांदा लोगों को देनी है । मैं अर्ज़ करूंगा कि वह ज़मीन आप उन लोगों को दें । अगर पांच मेम्बर किसी के परिवार के हैं तो एक रुपये में वे किस तरह से गुज़ारा कर सकते हैं । अगर वहां पर कोई प्रबन्ध नहीं हो सकता तो सरकार को चाहिये कि उन को किसी दूसरी जगह पर बैठा दें ।

अगली बात जो मैं आप के नोटिस में लाना चाहता हूं वह एक बड़ी दर्दनाक कहानी है जिस से ज़ाहिर होता है कि पब्लिक का रुपया किस बेदर्दी से ज़ाया किया जा रहा है । मुझे याद है कि 1952 से ले कर सवाल पूछता आ रहा हूं कि Sidathaher Canal पर कितना खर्च आएगा । पहले मुझे बताया गया कि छः लाख रुपया खर्च आएगा । उस के बाद बताया गया कि आठ लाख रुपया खर्च आएगा बाद में वह रकम बढ़ती गई और आठ से चौदह, चौदह से बाईस और बाईस से छब्बीस लाख रुपये का estimate हो गया । लेकिन अब कहा जा रहा है कि वह बन ही नहीं सकती । अगर उसे बनाना है तो 47 लाख रुपया मुरम्मत पर खर्च आएगा । मैं इन गांवों की तरफ सरकार का ध्यान दिलाता रहा मगर मेरे कहने के बावजूद इस सरकार ने समय पर कोई जांच नहीं की छः लाख रुपये से 47 लाख रुपये का estimate हो गया फिर भी नहीं कहा जा सकता कि नहर बन सकेगी या कि नहीं बन सकेगी । पब्लिक के रुपये का कितना दर्दनाक तरीकाए इस्तेमाल है । इस के बारे में मैं तो कुछ नहीं कह सकता आप खुद हीं अन्दाज़ा लगा लें ।

एक चीज मैं आप के सामने और रखना चाहता हूं । पहाड़ी इलाकों में सड़कों की बहुत कमी है । एक ऐसी सड़क है जो कि पठानकोट से डेहरा हमीरपुर को मिलाती है । वह कच्ची सड़क है । इस पर पहले तो बसें बहुत थोड़ी चलती थीं लेकिन अब बसें तो ज़्यादा चलती हैं । मगर बरसात के दिनों में जब बारिश की वजह से वह सड़क बंद हो जाती हैं तो लोगों को बहुत तकलीफ होती है । उन को बहुत लम्बा चक्र लगा कर जाना पड़ता है । मैं अर्ज करूंगा कि इस सड़क को राजा तालाब और हमीरपुर तक पक्की बना दिया जाए ।

एक और बात जिस की तरफ मैं ट्रांस्पोर्ट मिनिस्टर साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं वह यह है कि पठानकोट ज़िला कांगड़ा में आने जाने और तिजारत का एक बड़ा भारी सैंटर है । पठानकोट से नूरपुर, रेहन धमेटा को सीधी बस जानी चाहिए । इस वक्त पोज़ीशन यह है कि सवारियों को जगह जगह पर बार बार अपना सामान उठाना पड़ता है क्योंकि उन को दो तीन चार जगह पर बस बदलनी पड़ती है। कई बार आगे जाने वाली बसों का वक्त भी आपस में नहीं मिलता जिस से मुसाफिरों को इस पहाड़ी इलाके में तकलीफ का सामना करना पड़ता है । यह तीस,

[कामरेड राम चंद्र]

चालीस या पच्चास मील का टुकड़ा है । इस पर डाइरैक्ट बस चलाने की तरफ भी मैं आशा करता हूं कि मिनिस्टर साहिब ज़रूर ध्यान देंगे ।

इस के अलावा मौहरली-इन्दौरा की सड़क पर बारिश होते ही दलदल हो जाती है और बस वहां पर जाना बन्द कर देती है । नूरपुर, जसूर, गंगत, इन्दौरा के लिए जिस कम्पनी को बस का रूट दिया हुआ है वहां पर बसें नहीं चलाते । ऐसे हालात में या तो वह रूट किसी और कम्पनी को दिया जाए या कम्पनी वालों से मुतालबा किया जाए कि वहां पर बाकायदा तौर पर बसें चलाएं ।

एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूं और वह यह है कि बनाने को तो सरकार असूल बना देती है लेकिन कई दफा वह असूल देखने में नज़र नहीं आते । "रे" मेरे इलाके में एक ऐसी जगह है जहां हायर सैकन्डरी स्कूल 14 मील से नज़दीक नहीं है । आप अन्दाज़ा लगाएं कि 14 मील का रास्ता बच्चे वैसे ही तै नहीं कर सकते लेकिन बरसात के दिनों में उन के लिए वहां जाना कितना मुश्किल होता होगा, जब कि आने जाने के सारे रास्ते बन्द हो जाते हैं । ऐसी हालत में वहां मिडल स्कूल को हायर सैकंडरी में तब्दील किया जाए । मैं ने इस सम्बन्ध में चीफ मिनिस्टर साहिब से भी कहा था और श्री यश की तवज्जुह भी इस तरफ दिलाई थी । मैं आशा करता हूं कि वह उस स्कूल को हायर सैकन्डरी बनाने की कोशिश करेंगे । इन शब्दों के साथ मैं आप का धन्यावाद करता हूं ।

**श्री जगन नाथ** (तोशाम) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब से सैशन शुरू हुआ है जो भी मिनिस्टर साहिब या मैम्बर Treasury Benches से खड़े होकर तकरीर करते हैं तो यही कहते हैं कि पंजाब ने हिन्दुस्तान में क्या, सारे संसार में सब से ज़्यादा तरक्की की है । इतना ही नहीं बड़े ज़ोरदार शब्दों में कहा जाता है कि इस अर्सा में हरिजनों ने जो तरक्की की है वह उन्होंने आगे कभी नहीं की थी । डिप्टी स्पीकर साहिबा, क्या मैं उन से पूछ सकता हूं कि सारे पंजाब की तरक्की हुई है या कि कुछ एक ज़िलों की तरक्की हुई है ? क्या सारे के सारे हरिजनों की तरक्की हुई है या कुछ एक आदमियों की तरक्की हुई है ?

डिप्टी स्पीकर साहिबा, हरिजनों को खुश करने के लिए इस सरकार ने सब से पहले उन्हें नम्बरदार बनाया । हरिजन भी खुश हो गए कि आखिर हम को भी नम्बरदार बनाया गया है । लेकिन यह नहीं बताया गया कि आप को बिना पंचोतरे के नम्बरदार बनाया गया है । डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर इस हाउस के अन्दर कुछ मैम्बरों को तो कुर्सियों पर बैठाया जाए और कुछ को नीचे बैठा दिया जाए तो क्या इस चीज़ को कोई पसन्द करेगा ? जब हाउस के मैम्बर इस चीज़ को बुरा महसूस करेंगे तो आप अन्दाज़ा लगाएं कि जब हरिजनों को नम्बरदार बनाया गया तो क्यों न उन को पंचोतरा भी दिया गया ।

हमारे मुल्क को आज़ाद हुए आज 15 साल होने वाले हैं । लेकिन हरिजनों की हालत वैसी ही है जैसी कि सन् 1947 में थी । क्या यही डैमोक्रैसी का नमूना है कि जो आगे ही धनवान थे वह तो और ज़्यादा धनवान होते जा रहे हैं और जो पहले ही ग़रीब थे वह और ज़्यादा गरीब होते जा रहे हैं ?

आज पंजाब के अन्दर कुनबापरवरी हो रही है। वैसे तो यह कानून बनाए जा रहे हैं कि हरेक हरिजन को पांच बिसवे ज़मीन दी जाएगी लेकन असल में यह ज़मीन वालों की मर्ज़ी पर ही छोड़ दिया गया है चाहे वह दें या न दें। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जब रहने के लिए मकान के लिए ज़मीन भी न हो, खाने के लिए रोटी न मिले, बच्चों की पढ़ाई वगैरह के लिए कोई इन्तज़ाम न हो, और फिर भी यह कहा जाए कि हरिजनों के लिए बहुत कुछ किया जा रहा है तो कौन इस बात को मानने के लिए तैयार होगा। यह सरासर एक धोका है।

फिर यह कहा जाता है कि हरिजनों को सर्विसिज़ में खास हिस्सा दिया जाता है, लेकिन असलीयत यह है कि वहां पर भी उन की कोई शुनवाई नहीं। पब्लिक सर्विस कमिशन और Subordinate Services Selection Board की तरफ से जो Advertisements निकाली जाती हैं उन में यह लिखा जाता है कि अगर कोई हरिजन योग्य न मिल सका तो किसी और को उन जगहों पर लगाया जायेगा। अगर इम्तहान में कोई योग्यता की सीमा में आ भी जाए तो उस हरिजन को interview के वक्त जवाब दे दिया जाता है। (*Interruptions*) क्या इसी को आप इन्साफ समझते हैं ? (*Interruptions*) पंजाब गवर्नमैंट हरिजनों के लिए बिल्कुल कुछ नहीं कर रही। (*Interruptions*)

(*Deputy Speaker called upon Babu Bachan Singh to speak.*)

**बाबू बचन सिंह** (लुध्याना—उत्तर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, Appropriation Bill पर बोलते हुए मैं आपकी विसातत से सरकार का ध्यान लुध्याना की law and order की हालत की तरफ दिलाना चाहता हूं। पिछले दिनों लुध्याना जैसे शहर के अन्दर एक डाका पड़ा। यह जगह कोई ऐसे कोने पर नहीं जो कि पुलिस station से कोई बीस पच्चीस मील की दूरी पर हो बल्कि वहां की म्युनिसिपल कमेटी की चुंगी को लूट लिया गया। पब्लिक में बड़ी सनसनी फैली दहशत फैली।

**एक माननीय सदस्य:** आप पर भी डाका पड़ा।

**बाबू बचन सिंह:** हां, जहां पर मुर्दों को जिन्दा और जिन्दों को मुर्दा किया जा सकता है वहां पर यह सब कुछ मुमकिन हो सकता है।

**उपाध्यक्ष महोदया** : मैं दरखास्त करूंगी कि वक्त थोड़ा रह गया है और बहुत से मेम्बर साहिबान बोलना चाहते हैं इसलिए आप दस मिनट के अन्दर खत्म कर दें और कोई *interruption* न करें (I would request the hon. Member to have his say within ten minutes. The time now is very short and many hon. Members are anxious to speak. There should be no interruption.)

**बाबू बचन सिंह** : तो डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं बता रहा था कि लुध्याना में डाका पड़ा। लोगों में बड़ी दहशत फैल गई। लेकिन सब से बड़ी हैरानगी की बात तो यह है कि पुलिस उस डाके को trace करने में नाकामयाब हुई जिसका नतीजा यह हुआ कि चार पांच दिन हुए उसी म्युनिसिपल कमेटी की दूसरी चुंगी में डाका पड़ा। ऐन उसी दिन जब कि म्युनिसिपल कमेटी की चुंगी के खज़ाने को लूटा जा रहा था लुध्याना में एक ऐसा वाक्या हुआ कि घंटा घर के पास,

[बाबू बचन सिंह]

in the heart of the city, गुंडों की मदद से कब्ज़ा लेने की कोशिश की गई। पुलिस ने उस मामला में इतनी कोताही की जिस से सारे शहर में सनसनी फैली हुई है। उसका नतीजा क्या हुआ? आज हम देख रहे हैं कि जिन लोगों के हाथ में ताकत है, जो लोग गुंडों को hire कर सकते हैं, जो लाठी और बरछों वालों को ला सकते हैं, जो कृपाण और छवियों वालों को ला सकते हैं वही लोग इस वक्त सूबे पर राज कर रहे हैं। असली मायनों में उन्हीं का राज है, जनता का या जनता की सरकार का नहीं। लुध्याना में गवर्नमैंट लाचार है बल्कि तमाम कर्मचारी लाचार हैं। मैंने देखा, सारे शहर के लोगों ने देखा कि Punjab Roadways की गाड़ियां भी सड़क पर निकाल कर खड़ी कर दीं, सारी Traffic Jam हो गई, उनका चालान किया जाना चाहिए था लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज लुध्याना का एक एक बच्चा जानता है, सारे शहर में यही चर्चा है कि यह सब कुछ सुरिन्द्र सिंह कैरों का एक सिनेमा बनाने के लिए हुआ है। अगर law and order की यह हालत है तो सरकार किस मुंह से पैसा मांग रही है।

फिर स्कूलों में लाखों बच्चों के दाखले का ऐलान किया गया है। मगर हालत क्या है, अगर building है तो teacher नहीं हैं, अगर teacher है तो building नहीं है। तादाद की यह हालत है कि 100, 100 बच्चे एक एक उस्ताद के पास हैं। वह कैसे पढ़ा सकते हैं? प्राईवेट अदारे जिन्होंने पंजाब की education को बनाया था वह उजड़े जा रहे हैं। यह तालीम फैलाने का उन को सबक मिल रहा है।

इस House के साथ भी सरकार ठीक सलूक नहीं करती। जो बजट हम पास कर रहे हैं उस के मुतालिक जो audit report है वह बजट पर बहस के बाद हमें दी जा रही है। इस में से मैं सिर्फ एक पद का जिक्र करता हूं। Local Bodies को grants दी गई? इन से utilization certificates आने चाहियें थे मगर करोड़ों रुपए की जो grants थीं उन की utilization की certificates 1955 से ले कर आज तक नहीं आए। जिस सरकार की यह हालत हो वह किस मुंह से कहती है कि उसे और रुपया दिया जाए। उसको तो पहले अपने घर की हालत को सुधारना चाहिए।

फिर बार बार ज़ोर दिया जाता है कि सरकार corruption को रोकना चाहती है। मगर जो corruption इस ने यहां आप की आंखों के सामने की है उस की मिसाल नहीं मिलती। कांग्रेस ने फैसला किया कि जिन लोगों ने कांग्रेस उम्मीदवारों की मुखालिफत की है उन को कांग्रेस से निकाल दिया जाए मगर जो इस तरफ से चुने गए उन्हें रिश्वत दे कर अपने साथ मिला लिया।

(Opposition की तरफ से shame, shame की आवाजें.)

**एक आवाज़**: यह इन का code of conduct है।

**बाबू बचन सिंह**: इन का code of conduct है मीठा मीठा हड़प, कौड़ा कौड़ा थू।

फिर जनाब, पंजाब में कोयले के सिलसिले में हाहाकार मचा हुआ है। पुराने Industry Minister जानते हैं कि इस बारे में कितनी धांधली मचाई गई। Election से पहले सारे पंजाब में सिर्फ 675 depots थे मगर election के दिनों में जब कोयले की बहुत shortage हो गई तो 1300 depots कर दिये गए। इस में political

corruption कैसे होती है उस की मिसाल देता हूं। रोपड़ के एक डाक्टर कृष्ण वर्मा हैं। उन को कांग्रेस में लाया गया। Chief Minister साहिब उन से बगलगीर हुए और कहने लगे कि तुम कांग्रेस में शामिल हुए हो तो हम तुम्हारे साथ वह सलूक करेंगे जो तुम याद रखोगे। नतीजा यह हुआ कि उसे 5, 6 कोयले के depots दिये गए, कोई उस की बीवी कलावती को, कोई son-in-law शाम लाल को, कोई son-in-law के भाई भोग राज को। कोई राजपुरा में, कोई मोरिंडा में, तो कोई पटियाला में कोयले का depot दिया। इस तरह से 5, 6 कोयले के depots दे कर उसे मिलाने की कोशिश की गई। जब यह सरकार खुद रिश्वत बांटती है तो यह कैसे कह सकती है कि यह रिश्वत दूर कर रही है। मैं यहां एक बयान quote करता हूं जो किसी गैर ज़िम्मेदार आदमी का नहीं है बल्कि Punjab Coal Depot Holders Association के President का है। यह छपा है:-

> "I may be pardoned if I say in the common parlance a licence for a coal depot today is tantamount to a licence for black marketing. The Government should make early amends for the big sin, it has committed for having issued licences in hundreds at this critical juncture of acute shortage of coal when the market is most susceptible to black marketing and dragging even conscientious persons into its mire".

यह हालत है (घंटी) मैं अभी खत्म करता हूं। हर जगह black-market हो रही है। Licenses दे दिये मगर इन्होंने यह नहीं देखा कि कम से कम एक depot में महीने का कोयला 3 wagon आना चाहिये। वहां आज कल एक wagon भी नहीं आता तो black-market कैसे रुक सकती है। अगर वक्त होता तो मैं बताता कि किस तरह से वज़ीर साहिबान सूबे में black-market के काम कर रहे हैं। जो खुद रिश्वत देता हो तो वह इस बुराई को क्या दूर करेगा। History में आता है और मैं महसूस करता हूं कि बिल्कुल यही हालत आज पंजाब की है कि जब रोम जल रहा था तो नीरो बनसरी बजा रहा था। यह 31 वज़ीर बंगलों में ऐश करते हैं और पंजाब तबाह हो रहा है। अगर पंजाब को बचाना है तो यह बंसरी छोड़नी होगी वरना न रोम रहेगा न नीरो। (Opposition की तरफ से तालियां।)

**राज्य मन्त्री** (श्री राम किशन) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, बजट demands मन्ज़ूर होने के बाद आज हम Appropriation Bill में एक अरब साठ करोड़ से ज़्यादा की रकम मन्ज़ूर करने जा रहे हैं। दूसरा Plan खत्म हुआ और हम ने तीसरे Plan के दूसरे साल में कदम रखा है। Opposition के दो चार दोस्तों ने इस बात पर ज़ोर दिया है कि पंजाब में economic distress है और बेरोज़गारी की तरफ तवज्जुह नहीं दी जा रही है। अभी २ मेरे माननीय मित्र बाबू बचन सिंह जी ने कहा कि पंजाब जल रहा है। मैं जनाब, ज़्यादा वक्त न लूंगा। Economic position के बारे में मैं ने अभी अर्ज़ किया कि हम तीसरे Plan के दूसरे साल में हैं। पिछले 10 साल की economic planning का आम आदमी पर अच्छा असर पड़ा है। दो तीन बातें इस के मुताल्लिक अर्ज़ करूंगा। पहली Plan में कितनी तरक्की हुई है इस बारे में हिन्दुस्तान के बड़े बड़े economists ने लिखा है कि हिन्दुस्तान के तीन Provinces Himachal Pradesh, मध्य प्रदेश और राजस्थान को छोड़ कर सारे हिन्दुस्तान में per-capita income का हिसाब लगाएं तो पता चलता है कि जहां पर केरल के अन्दर 3.2 पर कैपिटा, उत्तर प्रदेश के अन्दर

[राज्य मन्त्री]

11-00 a. m. 3.8, वैस्ट बंगाल के अन्दर 7.7 पर कैपिटा इनकम (per capita income) है वहां पंजाब के अन्दर 16.7 पर कैपिटा इनकम (per capita income) है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर सैकंड फाइव-ईयर प्लैन को देखा जाए तो पता चलेगा कि उत्तर प्रदेश में 8.1, आसाम में 9.1, वैस्ट बंगाल में 12.4, केरल में 15.3, आल इंडिया 16.3, हिमाचल और उड़ीसा में 28.0, व 27.9 और पंजाब में 27.6 पर कैपिटा इनकम (per capita income) के अन्दर इज़ाफा हुआ है। यानी सारे हिन्दुस्तान में सिर्फ हिमाचल और उड़ीसा के कुछ प्वाइंट के इज़ाफे को छोड़ कर बाकी सारी स्टेटस से पंजाब की पर कैपिटा इनकम (per capita income) बढ़ी है ।

आल-इंडिया नैशनल इनकम की रिपोर्ट को देखने से पता चलता है कि जहां पर 292 .48 रुपए नैशनल इनकम है सारे हिन्दुस्तान की वहां पर वैस्ट बंगाल की 461 रुपए, महाराष्ट्र की 399 रुपए, गुजरात की 391, मद्रास की 399, आसाम की 390, केरल की 395 रुपए लेकिन पंजाब की नैशनल इनकम 432.90 रुपए है । फिर भी कहते जाना कि पंजाब में कुछ नहीं हुआ और पंजाब की हालत दिन प्रति दिन खराब होती चली जा रही है बिल्कुल अनुचित मालूम होता है । मैं अपने साथियों को कहूंगा कि उन्हें facts की study करनी चाहिये । हां, जहां तक unemployment का ताल्लुक है, मैं मानता हूं कि वह है किसी हद तक लेकिन वह criticism से या condemnation से दूर नहीं हो सकती । उसके लिए तो खास प्रोग्राम की ज़रूरत है । लेकिन मैं इतना ज़रूर कहना चाहता हूं कि एक साल के अन्दर अन्दर पंजाब सरकार ने ऐग्रीकल्चर के अन्दर बड़ी नुमायां तरक्की की है । और employment में इज़ाफा हुआ है । क्योंकि unemployment जो देहातों की है वह काफी हद तक दूर हुई है । यह एक कदम है और दूसरा कदम unemployment को दूर करने के लिए यह है कि उद्योग धंधों की तरफ ज्यादा ध्यान दिया जाए । और पंजाब सरकार ने इस के लिए तीन चार बातों की तरफ ध्यान दिया है जो कि देश की तरक्की के लिए बहुत लाज़मी हैं । जैसे पावर की increase, cottage industries और small-scale industries में वृद्धि करना साथ ही इस बात का ध्यान दिया गया है कि इन चीज़ों को आगे तभी ले जाया जा सकता है जब कि टेक्नीकल आदमी मुहैया हों । और उनके लिए डिप्टी स्पीकर साहबा, आपको पता होगा कि पंजाब एक ऐसा सूबा है कि जहां पर हम ने न सिर्फ देश भर से ज्यादा बल्कि कई और देशों के मुकाबले में इस direction में बहुत तरक्की की है । अगर 5 साल की हिस्ट्री को देखें तो पता चलेगा कि पिछले सालों में इंडस्ट्री set up करने के लिए सिर्फ 28 लाइसेंसिज़ दिए गए थे लेकिन इस साल के अन्दर 100 के लगभग लाइसेंसिज़ दिए गए हैं । इन पर 25 करोड़ रुपया invest होगा और 1 लाख 50 हज़ार आदमी employ होंगे । और यहां पर जो इन मे जो मशीनें वगैरह या चीजें बनेंगी उन के ज़रिये जहां हमारा देश इंडस्ट्री के रूप में आगे बढ़ेगा वहां हम फारन एक्सचेंज का खर्च बचा सकेंगे । यानी वह रुपया जो हम दूसरे देशों को दे देते हैं वह और कामों में लगाने के लिए बच रहेगा । यह 100 लाइसेंसिज़ किन किन चीजों के लिए दिए गए हैं वह भी मैं बतलाए देता हूं । यह हैं, न्यूज़ प्रिंट, सीमेंट, cotton textile, steel

structure, पम्प, टेबल, इलैक्ट्रिक फैन्ज़, वगैरह जिस से न सिर्फ पंजाब का भला होगा बल्कि सारे देश का भला होगा।

प्लैनिंग कमीशन की एक रिपोर्ट में यह दर्ज है कि अगर आप इंडस्ट्री को देश के अन्दर चलाना चाहते हैं और फरोग़ देना चाहते हैं तो टेक्नीकल ट्रेनिंग लोगों को देना बहुत ज़रूरी है।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair*)

और उसी के मुताबिक हम पंजाब में ट्रेनिंग दे रहे हैं। और इसी साल 880 के करीब ग्रेजुऐट इंजीनियर्ज हम पैदा करने जा रहे हैं। अगर सारे हिन्दुस्तान का नक्शा देखा जाए तो पता चलेगा कि तीसरी फाइव इयर प्लैन में जितने इंजीनियर्स पंजाब पैदा करने जा रहा है उतना और कोई प्रदेश नहीं कर रहा है।

**बाबू बचन सिंह** : स्पीकर साहब, जब और मैम्बर साहबान को strictly 10 मिनट दिए तो मिनिस्टर साहब को क्यों ज़्यादा वक्त दिया जा रहा है (घंटी)---

**राज्य मन्त्री** (श्री राम किशन): तो जनाब मैं कह रहा था कि पंजाब ज़्यादा से ज़्यादा trained आदमी पैदा कर रहा है। हम ऐग्रीकल्चर graduates भी ज़्यादा तादाद में पैदा कर रहे हैं। और अगर सारे देश की figures देखें तो तीसरी फाइव इयर प्लैन में जहां कुल 33हज़ार डिप्लोमा होल्डर तैयार होंगे वहां सिर्फ पंजाब से ढाई हज़ार डिप्लोमा होल्डर पैदा होंगे।

अब जहां तक rural industry का ताल्लुक है, मैं यह कहना चाहता हूं कि recently हमने एक Craftsman Committee बनाई है? इसलिए rural areas के अन्दर उस वक्त तक इंडस्ट्री तरक्की नहीं कर सकती जब तक कि artisans और craftsmen पैदा न किए जाएं। हमने टेक्नीकल ऐजुकेशन के लिए 1 करोड़ 22 लाख रुपया रखा है और सैंटर से स्पौंसर की हुई स्कीमज़ पर जहां हमने फस्ट फाइव-इयर प्लैन में 16 परसैंट खर्च किया है वहां अब हम 26 परसैंट खर्च करने जा रहे हैं। इसलिए ही नहीं कि सिर्फ इंजीनियर्स ही पैदा करें, बल्कि artisans और craftsmen भी पैदा कर सकें। हम ऐग्रीकल्चर ग्रेजुएटस, mechanical इंजीनियर्स और इंडस्ट्री की ट्रेनिंग से सम्बन्धित इन सभी चीज़ों पर 1 करोड़ 22 लाख 17 हज़ार रुपया खर्च करने जा रहे हैं।

सिर्फ यही नहीं है। हमारे प्रदेश पंजाब के अन्दर 85 लाख रुपया इस बात पर खर्च किया जा रहा है। यहां पर industrial स्कूल खोले गये हैं ताकि हमारे students तैयार हों और वे industry की तरक्की में शामिल हों।

स्पीकर साहब, मैं बता रहा था कि हम यहां industrialisation करना चाहते हैं और सिर्फ industrialisation का ही सवाल नहीं है और इस के साथ यह भी सवाल है कि जो agriculture पर manpower लगी हुई है उस को हम दूसरी तरफ ले जा रहे हैं।

**बाबू बचन सिंह**: पिछले सालों के अन्दर यह घटी है या बढ़ी है? (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : Order please. Please wind up in two minutes.

**राज्य मन्त्री** : स्पीकर साहब, मैं अर्ज़ कर रहा था ....(*interruptions*)

[राज्य मन्त्री]

मैं आप की विसातत से अपने opposition के दोस्तों से यह अर्ज़ करता हूं कि वह जब अपनी मर्जी की बातें यहां कह लेते हैं तो उन्हें उन का जवाब सुनने की हिम्मत भी रखनी चाहिऐ। जब यहां बजट की general discussion पर speeches हुई और यहां बार-बार elections का जिक्र हुआ तो उस सिलसिले में मैं इन की तवज्जुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि सिवाये पाकिस्तान के बाकी जितने दुनिया भर के मुल्क हैं उन सब ने हिन्दुस्तान की elections को free election तस्सवर किया है और हमें इस के लिये मुबारिक बाद भी दी है। (*Interruptions*) जो comments उन देशों की तरफ से हमारे election के मुताल्लिक किये गये हैं अगर आप उन comments को देखें तो पता चलता है कि हमारे election के सम्बन्ध में वे क्या राये रखते हैं। सिर्फ इसी बात से आप को पता चल सकता है कि हमारे देश में किस तरह से free election हुए हैं। हमारी संस्था जिस से मैं और मेरे treasury benches पर बैठे हुए दोस्त ताल्लुक रखते हैं, इस ने एक election manifesto तैयार किया और उस manifesto में हमारी party ने बाकायदा programmes बताए और उस manifesto के आधार पर इस ने election लड़े और यह इन पर लोगों का verdict हासल कर के in power आई है। मेरे जनसंघ के दोस्त इस बारे में बहुत कुछ कह रहे थे। इस बारे में मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि जनसंघ को सारे हिन्दुस्तान की States में जितने vote मिले हैं उस से कहीं ज्यादा vote हमारी पार्टी को अकेले पंजाब और दिल्ली से मिले हैं। (तालियां) इस की वजह यह है कि हमारी खास economic policy है और हमारी जो social policy है और उस के तहत जो हम ने programme बनाये हुए हैं उन्हें हम पूरा करने जा रहे हैं। जो हमारा यह objective है कि सारे हिन्दुस्तान को हम ने industrialise करना है उस objective को हम पूरा करने जा रहे हैं। यही कारण है कि लोगों ने अपना verdict हमारी पार्टी के हक में दिया है। मैं आप की विसातत से अपने opposition के दोस्तों से यह कहना चाहता हूं कि इस stage पर आप को चाहिये तो यह था कि आप कहें कि जो रुपया इस 1962-63 के बजट में मंजूर किया जा रहा है वह सही तौर पर खर्च हो और 31 March, 1963 से पहले २ जो भी रकम किसी स्कीम के लिये रखी गई है ठीक तरह से खर्च की जाये और सारी स्कीमों को जो हम ने targets बनाये हैं उन्हें पूरा किया जाये....

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : On a point of order Sir, ਸਪੀਕਰ, ਸਾਹਿਬ, ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਤਕਰੀਰ ਕਰਦਿਆਂ ਕਾਫੀ ਸਮਾਂ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਹੋਰਨਾ ਵੀ ਬੋਲਨਾ ਹੈ।

**Mr. Speaker** : I am asking the hon. Minister to wind up his speech. The hon. Minister may kindly wind up now.

**चौधरी राम प्रकाश** : On a point of order, Sir. स्पीकर साहिब, मेरा point of order यह है कि मुझे बोलने के लिए time नहीं दिया जा रहा है। हमारे इलाके के representative को बोलने के लिये time नहीं दिया जा रहा। अगर अब भी मुझे time न मिला तो मैं in protest walk out कर जाऊंगा।

**Mr Speaker** : The hon. Member should not worry. He will also be accommodated.

**Home Minister** : Sir, I would like to make one request. The guillotin is to be applied at 12 noon. Sir, we wanted one hour for giving reply to the debate and out of that my colleague, Shri Ram Kishan has spoken for 15 minutes or so........

**Mr. Speaker** : I have extended the time of the sitting of the House by half an hour.

**श्री बनवारी लाल** (कानीना): स्पीकर साहिब, आज जो appropriation बिल हाउस के सामने पेश है इस के बारे में मैं कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। कांग्रेस पार्टी की इस गवर्नमैंट ने आज तक जो भी खर्च करने के लिये मांगे हमारे सामने रखी हैं वे सब हम ने मंज़ूर कर ली हैं लेकिन बावजूद इस बात के हमें यह देख कर दुख होता है कि हरिजनों के भले के लिये जो भी स्कीम मंज़ूर की गई या जो उन के लिये रुपये मंज़ूर किये गए वह ठीक तरह से इस्तेमाल नहीं किये गये। सो इस के लिये मैं आप के द्वारा हाउस की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं और मिनिस्टर साहब जो हरिजन welfare के incharge हैं उन से दरखास्त करता हूं कि वह इस तरफ ध्यान दें और अब जो रुपया इस काम के लिये मंज़ूर किया जा रहा है उसे ठीक तरह से इस्तेमाल करायें।

अब मैं administration के बारे में कुछ बतलाना चाहता हूं कि यह किस तरह से चल रही है और हरिजनों के साथ किस तरह का बर्ताव किया जा रहा है। रीवाड़ी के पास एक गांव लोकरी में हरिजनों को पीने का पानी भी नहीं मिल रहा। वहां के कूओं से उन्हें पीने के लिये पानी तक भी ले े नहीं दिया जा रहा। इस का नतीजा यह हुआ है कि वे बेचारे हरिजन अपने घरों में बन्द रह कर के वहीं कूएं खोद कर पीने के लिये पानी निकालते रहे हैं और यह हालत है वहां के हरिजनों की जब के हरियाना के नेता Harijan Welfare Minister यहां पर आराम से बैठे हुए हैं और वे हरियाना के अन्दर जा कर हरिजन welfare का नारा लगाते रहते हैं और कहते हैं कि हरिजनों को कांग्रेस पार्टी की सरकार घर बनवा कर देगी लेकिन पिछले 15 सालों के अन्दर उन्हें अभी तक मिला कुछ भी नहीं। मैं इन्हें challenge करता हूं कि वे बताएं कि इन पिछले सालों में कोई भी permanent चीज़ दी गई हो। परन्तु यह सरकार केवल exploit ही कर सकती है ताकि इन गरीब भोले भाले हरिजनों के vote मिलते रहें और इन की हकूमत बनी रहे।

महेन्द्रगढ़ एक backward area करार दिया गया हुआ है लेकिन मैं इन को पूछता हूं कि उस backward ज़िला के अन्दर वहां के backward हरिजनों के लिये इस सरकार ने क्या किया है। मैं इन्हें बताना चाहता हूं कि इस ने कुछ भी उन के लिये नहीं किया। न तो वहां पर बिजली गांवों में गई है और न कोई सड़क ही complete बनाई गई है। वहां पर कोई भी ऐसी सड़क नहीं है जो complete हो। आप नारनौल और दादरी की सड़क को छोड़कर देखें तो पता चलेगा कि वहां कोई भी सड़क complete नहीं। फिर agriculture के लिये पानी नहीं मिलता। पानी की इतनी दिक्कत है कि पीने के लिये भी नहीं मिलता। कहा जाता है कि जमीन के अंदर भी पानी नहीं मिलता इस लिये ट्यूबवैल भी नहीं लग सकते ? बोरिंग नहीं की जाती। इस से आगे

[श्री बनवारी लाल]

मैं हैल्थ के बारे में कहना चाहता हूं। जिला महेन्द्र गढ़ में तीन चार अस्पतालों के इलावा वहां पर कोई अस्पताल नहीं है। पन्द्रह-पन्द्रह मील तक दवाई नहीं मिलती। लोग पशुओं की तरह मर जाते हैं। इस लिये यह बहुत जरूरी है कि वहां पर लोगों के लिये medical aid का प्रबन्ध किया जाए। Education के बारे में मैं यह कहना चाहता हूं कि उस ज़िला में कोई कालेज नहीं है। Technical कालेज कोई नहीं है। न कोई वहां पर इंडस्ट्री ही है। हरिजनों के लिये कोई काम नहीं है और उन को भीख मांगने पर मजबूर होना पड़ता है। उन पर दबाव डाल कर उन से वोट लिये जाते हैं। हमारे मोहन लाल जी वहां पर गए अनाज की दुकानें वहां पर खोल दीं (*Interruptions*) उन को वोट लेने के लिये सब कुछ किया (*Interruptions*) मैं आप के द्वारा मिनिस्टरी से कहना चाहता हूं कि अगर ज़िला महेन्द्रगढ़ के लिये कुछ न किया गया तो हम टैक्स देने से इन्कार कर देंगे (*Interruptions*) इस के लिये चाहे हमें जेलों में ही जाना पड़े। अगर सरकार ने इस तरफ तवज्जुह न दी तो हमें कुछ न कुछ करना ही पड़ेगा। (*Interruptions*)

**चौधरी राम प्रकाश** (मौलाना): स्पीकर साहिब, मुझे कुछ बातें अपने हलके के बारे में कहनी थीं। लेकिन अभी-अभी मेरे हरिजन भाई बोले हैं इस लिये कुछ बातें उन के सम्बन्ध में कहूंगा। आप देखिये कि 1947 से पहले हरिजनों की क्या हालत थी। यह बात किसी से छिपी हुई नहीं है। 1947 के बाद इस थोड़े से अर्से में जितनी तरक्की हरिजनों ने की है वह भी आप लोगों से छिपी हुई नहीं है। 1947 से पहले हरिजनों को शूद्र कहा जाता था। उन के हाथ से कोई भी पानी पीना पसन्द नहीं करता था। लेकिन आज कांग्रेस सरकार ने हरिजनों की इतनी तरक्की की है कि कितने ही अफसर बने हुए हैं, कितने मिनिस्टर लगे हुए हैं। (*Interruptions*)

1947 से पहले शायद ही किसी हरिजन को वोट देने का हक हासिल हो। आज मुझे यह जान कर खुशी होती है कि आपोजीशन के बड़े-बड़े मेम्बर हरिजनों के पास गए और उन की मिन्नत समाजत की कि वोट हमें दो। हरिजनों के वोटों की ही मेहरबानी है कि इतने ज़्यादा आदमी यहां हाउस में आए। इन हालात को देख कर मुझे बहुत खुशी होती है और मैं इस पर अपने सूबे के चीफ मिनिस्टर और बाकी कैबिनेट के मेम्बरान को बधाई देता हूं। यह बात ठीक है कि हर सरकार में कोई न कोई कमी होती है। जब से दुनिया बनी उसी वक्त से कमी चली आई महाभारत के जमाने में भी लड़ाई होती थी, झगड़े होते थे, फसाद होते थे इसी लिये होते थे कि सरकार में कमियां थीं। राम राज्य के ज़माने में भी इस किस्म की कमियां थीं और इस वक्त की सरकार के अंदर भी कमियां हो सकती हैं लेकिन महज गालियां देने से न तो वह कमियां दूर हो सकती हैं और न ही हमारे सूबे का उद्धार हो सकता है। सब को इकटठे मिल कर सूबे को ऊपर उठाने का प्रयत्न करना चाहिये। इस में कोई शक नहीं है कि हमारा सूबा हिन्दुस्तान में तरक्की के रास्ते पर नम्बर एक पर है। फिर भी हमें इस को और आगे बढ़ाने की कोशिश करनी चाहिये। लोग आवाज़ बुलंद करते हैं कि भाखड़ा की तामीर में बहुत भारी गबन हो गया। लेकिन मैं उन लोगों से पूछना चाहता हूं कि पंजाब में अनाज की बढ़ौतरी कितनी ज़्यादा हुई है। भाखड़ा ने पंजाब का नाम सारी दुनिया में रौशन कर दिया है। 1947 से पहले हिन्दुस्तान अनाज गैरमुल्कों से मंगवाया करता था लेकिन आज हमारा सूबा अनाज में एक surplus सूबा है। मेरे भाई उठते हैं और मिनिस्टरी पर तरह-तरह के इल्ज़ाम लगाते हैं। मैं इमानदारी से कहता हूं

कि यह ठीक है कि हमारे सूबे में गरीबी और बेरोजगारी बहुत है लेकिन इस का मतलब यह नहीं है कि कांग्रेस सरकार ने इस को दूर करने के लिये कोशिश नहीं की। इस सम्बन्ध में बहुत ज़्यादा कोशिश हमारी सरकार ने की है। इस सिलसिले में मैं भी कुछ सुझाव देना चाहता हूं। इन बुराइयों को दूर करने के लिये पहले नम्बर पर काश्तकारी है और दूसरे नम्बर पर इंडस्ट्री है। 1952 से ले कर आज तक बहुत से कानून tenancy के मुताल्लिक पास किए गए लेकिन इस के बावजूद मुज़ारान का भला नहीं हुआ। इस बारे में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे संविधान में लिखा हुआ है कि किसी private property को बगैर मुआविज़े के नहीं लिया जा सकता। अगर कोई ज़मीन सरकार ने acquire करनी हो तो उस का मुआविज़ा मालिक को देना पड़ता है। मुज़ारे अपने लिये ज़मीन एक दम नहीं खरीद सकते क्योंकि उन के पास इतना रुपया नहीं होता। इस लिये मैं यह तजवीज़ रखता हूं कि सरकार को चाहिये कि इस तरह के बैंक खोले, इस तरह के फंड create करे जहां से मुज़ारान को loan मिल जाए और वे ज़मीन खरीद लें और बाद में वे आहिस्ता-आहिस्ता loan की रकम को वापस कर देंगे। इस से मुज़ारान जो landlords के ज़ुल्म का शिकार होते हैं बच जाएंगे। ज़मीन की नीलामी को रोक कर सरकार ने बहुत अच्छा कदम उठाया है मैं इस पर सरकार को बधाई देता हूं। नीलामी में सूबे के बड़े-बड़े अमीर आदमी ज़मीन खरीद लेते थे और गरीब बेचारे खाली रह जाते थे। सरकार ने यह फैसला किया है कि वह ज़मीन मुज़ारान को लम्बे अर्से के लिये lease पर दे दी जाएगी। मैं चाहता हूं कि सरकार मुज़ारों को रुपया दे और वे ज़मीन खरीद लें इस से उन का भला हो सकता है। सरकार ने गरीब लोगों को ऊपर उठाने के लिये बड़ी कोशिश की है लेकिन land utilization के सिलसिले में थोड़ी सी कमी है। जब डी० सी० किसी मुज़ारे को ज़मीन allot करता है तो landlord बड़ा होशियार होता है वह मिल मिला कर stay orders ले लेता है कि मैं खुद ज़मीन काश्त करना चाहता हूं। इसका नतीजा यह होता है कि उन को फाइनैंशियल कमिश्नर के पास जाना पड़ता है, कमिश्नर के पास पेश होना पड़ता है। गवर्नमैंट की ये instructions हैं कि किसी तरह से भी हो वह ज़मीन काश्त होनी चाहिये। मैं सरकार से निवेदन करता हूं कि जब एक दफा डिप्टी कमिश्नर ने किसी को ज़मीन अलाट कर दी हो तो किसी आदमी की हिम्मत नहीं होनी चाहिए कि वह उन मुज़ारों से उस ज़मीन को वापिस ले सकें या उन को बेदखल करवा सकें।

जहां तक दस्तकारी का सवाल है ठीक है कि पंडित मोहन लाल जी के दिल के अन्दर किसी भी गरीब आदमी को नुक्सान पहुंचाने की भावना नहीं है। वह हर एक को फायदा पहुंचाना चाहते हैं। लेकिन मैं अर्ज़ करूंगा कि गरीब आदमी को भी छोटी दस्तकारी चलाने के लिए रुपए की जरूरत है और उन को भी कर्ज़े की शक्ल में रुपया मिलना चाहिए। आप बड़े-बड़े कारखाने वालों को कर्ज़ा देते हैं, ट्रैक्टरों वगैरह के लिए कर्ज़ा देते हैं। बड़ी खुशी की बात है कि गवर्नमैंट ने यह एलान किया है कि तांबा, लोहे वगैरह का जो कोटा पहले सारे का सारा शहरों को दिया जाता था अब वह 50 फीसदी कोटा देहात वालों को भी दिया जाएगा। लेकिन मैं निवेदन करूंगा कि जहां उन गरीब आदमियों को छोटी दस्तकारी शुरु करने के लिए कर्ज़े दिए जाएं वहां जो कोटा देहात में दिया जाना है उस में से आधा हिस्सा खास तौर पर उन तबकों के लोगों को दिया

[श्री राम प्रकाश]

जाए जो कि अब तक बहुत पीछे रहे हैं, जो तरक्की के मैदान में पैसे और दूसरी सहूलियतें न मिलने की वजह से बहुत पीछे रह गए हैं। मेरा मतलब यह है कि अगर 25 फीसदी कोटा हरिजनों के लिए मखसूस कर दिया जाए तो सरकार की बड़ी मेहरबानी होगी। छोटी-छोटी रकमों के जो कर्जे दिए जाते हैं उन को बढ़ाया जाए ताकि गरीब हरिजन कर्जा ले कर दस्तकारी का काम शुरु कर सकें। मैं यकीन दिलाता हूं कि गरीब आदमी बड़ा ईमानदार होता है। (घंटी) तो इस प्वाइंट पर और ज्यादा न कहता हुआ मैं जोरदार शब्दों में गवर्नमैंट से निवेदन करूंगा कि गरीब हरिजनों को ज्यादा से ज्यादा कर्जे दिए जाएं और उन के लिए कोटा बढ़ाया जाए।

अब, स्पीकर साहिब, मैं एक दो बातें अपनी constituency के मुताल्लिक कहकर आप के हुक्म के मुताबिक खत्म करता हूं। मेरे ज़िला में अम्बाला से जगाधरी तक सड़क बनाने का काम दस साल से हो रहा है लेकिन यह सड़क अभी तक मुकम्मल नहीं हो पाई हालांकि उस सड़क का खुद गवर्नमैंट को भी काफी फायदा है। मैं उम्मीद करता हूं कि उस को अब जल्दी से जल्दी पूरा करने के लिए यत्न किया जाएगा।

इस के अलावा मैं पब्लिक वर्क्स के मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि गधौला के नजदीक चुटांक के पुल की तरफ भी फौरी तौर पर तवज्जुह दें। उस पुल के न बनने की वजह से वहां हर साल floods आते हैं और कई गांव पानी में बह जाते हैं। जब तक उस पुल को तामीर नहीं किया जाएगा, उन गांवों को floods से नहीं बचाया जा सकता। मैं उम्मीद करता हूं कि बरसात से पहले पहले सरकार उस पुल को मुकम्मल करने की पूरी कोशिश करेगी। (घंटी)

बस एक बात स्कूलों के मुताल्लिक अर्ज़ करके बैठ जाऊंगा। स्पीकर साहिब, पिछले दिनों जब कि श्री विद्यालंकार जी ऐजुकेशन के मिनिस्टर थे तो मसिम्बल तहसील जगाधरी के मिडल स्कूल को हायर सैकंडरी में तब्दील करने के लिए उन पर ज़ोर दिया गया है। लोगों ने सोलहा साल से मेहनत करके, चन्दा इकट्ठा करके एक बड़ी शानदार बिल्डिंग बनाई। मैं आशा करता हूं कि इस साल उस स्कूल को अपग्रेड किया जाएगा। इस के साथ-साथ तहसील बराढ़ा अम्बाला और हैबतपुर तहसील जगाधरी के प्राइमरी स्कूलों को भी अपग्रेड करके मिडल स्टैंडर्ड तक किया जाए। इन शब्दों के साथ मैं आप का धन्यावाद करता हूं। (*Interruptions*).

**चौधरी देवी लाल** (फतेहाबाद) : मोहतरिम स्पीकर साहिब, 87 करोड़ रुपए की demands को मंज़ूर करने के बाद आज हम इस appropriation bill के ज़रिए सरकार को यह रुपया खर्च करने की इजाज़त देने चले हैं। मैं बतौर Opposition के leader के चाहता था कि सरकार के सामने कुछ हालात रखता और उससे अर्ज़ करता कि इस रुपए का जायज़ खर्च हो लेकिन अफसोस कि एक तो मुझे आखिर में बोलने का मौका मिला और दूसरे "सरकार" भी इस वक्त यहां मौजूद नहीं है। आप कहेंगे कि सरकार तो बैठी है लेकिन, स्पीकर साहिब, एक मन्त्री महोदय से मैंने बात की। बात बात में उन्होंने कहा कि चौधरी साहिब, हम तो सन्तरी हैं मन्त्री तो सिर्फ एक ही है। तो कुछ भी हो, स्पीकर साहिब, मैं आप की मार्फत सन्तरियों से कहना चाहता हूं कि परमात्मा के लिए अपने मन्त्री महोदय के सामने इतनी अर्ज़ तो कर दीजिए कि जो इतने करोड़ रुपया हम आज मंज़ूर करने जा रहे हैं, वह इस बात का ख्याल रखें कि इसकी misappropriation न हो। मैं समझता हूं कि अब

तक जितना रुपया खर्च हुआ है वह political corruption पर, favouritism और nepotism के basis पर खर्च किया जा रहा है । बजट की discussion के दौरान, general administration और दूसरी demands पर discussion करते वक्त काफी मेम्बर साहिबान की तरफ से constructive suggestions दी गईं इसलिए मैं समझता हूं कि इस मौके पर कोई suggestion देना भैंस के आगे बीन बजाना होगा क्योंकि कोई भी बात उनके कानों तक नहीं पहुंचेगी। स्पीकर साहिब, एक कहावत मशहूर है कि "अन्धे के आगे रोवे आपने नैन खोवे" इस वक्त किस के आगे रोवे जब खुद "सरकार" ही यहां मौजूद नहीं है। जिस ढंग से यहां corruption चल रही है उसका इस house में काफी ज़िक्र हो चुका है, अब मैं उसको repeat करने की ज़रूरत महसूस नहीं करता। मेरे साथी बाबू बचन सिंह जी ने यहां पर political corruption का ज़िक्र किया। स्पीकर साहिब, जिस पंजाब की administration को आज से पहले सिर्फ आठ मिनिस्टर चलाया करते थे, जहां पार्टीशन से पहले सारे पंजाब की Cabinet में सिर्फ 6 मिनिस्टर थे कौन से हालात पैदा हो गए कि आज उससे आधे बल्कि आधे से भी कम पंजाब के लिए 34 मिनिस्टरों की ज़रूरत महसूस की गई? अगर यह Political corruption नहीं तो और क्या है? आखिर हो भी क्यों न? जब democracy में जनता पर "सरकार" का hold निकलता जा रहा हो, public opinion उनके खिलाफ बनती जा रही हो तो सिवाय corruption के इस ढंग के राज चलाने का कोई दूसरा तरीका दिखाई नहीं दे सकता। स्पीकर साहिब, आपने देखा होगा कि पिछले दिनों सरकार की सारी पलटन कुल्लू में गई हुई थी। वहां पर मैंने अपनी आंखों से "अष्टग्रही" को देखा। State Congress की सारी force वहां पर पहुंची हुई थी, Chief of the State Congress उसके General Secretary और सारी की सारी "अष्टग्रही" को मैंने वहां देखा। इतनी दौडधूप होने के बावजूद वहां पर जनता ने यही verdict दिया है कि जिस ढंग से administration को corrupt किया जा रहा है उसकी वजह से वह इस सरकार से खुश नहीं।

स्पीकर साहिब, कामरेड राम किशन ने पंजाब की बड़ी तारीफ की और ऐसा करते हुए पंजाब का बंगाल के साथ मुकाबिला किया। उन्होंने कहा कि जहां पंजाब में refugees को अपने पांव पर खड़ा कर दिया जा चुका है वहां बंगाल में वह अभी भी स्टेशन पर, केम्पों में पड़े हैं। मैं समझता हूं इस मुकाबिले वाली बात की इस वक्त कोई ज़रूरत नहीं थी क्योंकि पंजाब ने तो तरक्की करनी ही थी, आगे बढ़ना ही था। एक पंजाबी में initiative है और drive है। जब उसने आसनसोल, बम्बई और कलकत्ता में जाकर industries चालू कर दी हैं तो अपने घर पर वह क्यों न पांव पर खड़े होने का यत्न करता। उसकी तरक्की अपनी हिम्मत से हुई है, इस corrupt administration की मदद से नहीं हुई जिस में कि सिवाय favouritism और nepotism के कुछ नज़र आता ही नहीं। Corruption का मोटा सा सबूत आज इसी बात से मिल जाता है कि Industries का महकमा मुख्य मन्त्री साहिब ने अपने हाथ में ले लिया है जिन्हें सिवाय agriculture के और किसी बात का पता ही नहीं और आज से पांच रोज़ पहले उन्होंने यह warning दे

[चौधरी देवी लाल]

दी थी कि Transport के Controller को Director of Industries बनाया जा रहा है, । दो से एक director बनाने और Industries के महकमें को अपने हाथों में लेने का मतलब सिवाय इसके और क्या हो सकता है कि किसी न किसी ढंग से करोड़पति से अरब पति बना जाए । पहले करोड़पति बने और अब अरबपति बनने के सुपने देखे जा रहे हैं । उसके लिए planning अभी से की जा रही है । मेरा यह सब कुछ कहने का भाव यह है कि आप देखें कि सूबा के अन्दर corruption किस ढंग से पनप रही है और किस ढंग से बढ़ रही है । और अगर मैं यह कह दूं कि हमारे सूबा के मुख्य मन्त्री "king of corruption" हैं तो बेजा न होगा ।

**Mr. Speaker** : Please, please.

**चौधरी देवी लाल** : मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि आज पंजाब में जो असंतोष है उस का इज़हार मैं नहीं कर रहा बल्कि पंजाब की जनता कर रही है । मैं उन सारी बातों को दोहराना नहीं चाहता जो डा० बलदेव प्रकाश जी ने बड़े खूबसूरत ढंग से आप के सामने रखीं । मगर इतना ज़रूर कहूंगा कि अगर यही हालत रही तो पंजाब इस को ज़्यादा देर तक बरदाशत नहीं करेगा victimisation की सैंकड़ों मिसालों में से मैं कौन २ सी आप को बताऊं । सब से बड़ी मिसाल तो सरदार लक्खी सिंह जी की है जिन से इतना बुरा सलूक किया गया है । सब जानते हैं कि किस ढंग से उन का स्कूल बंद किया गया है, मोगे में उन का रूट परमिट खत्म किया गया, पधौड़ हाउस पर कब्ज़ा किया गया कि उस को सिनेमा बना सकें । फिर सिनेमाओं की तो एक chain ही उन्होंने कायम कर ली है । कहीं पटियाले, कहीं अमृतसर कहीं फरीदाबाद । और पटियाले में दो फरलांग बाहर जाइये आप को इन की कुरप्शन पहाड़ की तरह दिखाई देगी ।

**Mr. Speaker** : Wind up please.

**चौधरी देवी लाल** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि हम इतना ज़्यादा खर्च sanction करने लगें हैं तो इस पर अच्छी तरह से निगाह भी रखी जानी चाहिए । मगर हालत यह है कि यहां से रुपया किसी काम के लिए मन्ज़ूर कराते हैं मगर खर्च उसे किसी और ही काम पर किया जाता है । रुपया मंज़ूर किसी सड़क के लिये करवाया जाता है मगर बन कोई और ही सड़क जाती है । पहली प्लैन में डभवाली सड़क के लिए रुपया रखा गया मगर वह बीच में ही पड़ी है और उस का रुपया डाइवर्ट कर लिया । पिछले बजट में सिरसा की सड़क मन्ज़ूर किया गया था मगर वह पैसा कहीं और ले गए । इसी तरह से हिसार ज़िले में सड़क के लिए रुपया मन्ज़ूर हुआ था उसे यह बहाना लगा कर ले गए कि कांगड़ा ज़िला बहुत ज़्यादा बैकवर्ड है वहां पर सड़क की ज़रूरत है । जनाब जो वहां सड़कों की हालत है वह देखने ही के काबिल है । यह वह इलाके हैं कुल्लू और सिराज के जिन्हें यह हिन्दुस्तान का स्विटज़रलैंड बनाने की बातें लोगों को सुनाते हैं । इत्तफाक से मैं उस गांव में पहुंच गया जहां पर मुख्य मन्त्री जी लैक्चर दे रहे थे । लोगों ने बताया कि वादे तो बड़े करते हैं मगर होता कुछ नहीं । मैं ने उन को बताया कि यह लाराजी साहिब हैं जो कि लारा लप्पा लगाते हैं और लारा लप्पा पंजाबी

में झूठे झांसे देने को कहते हैं। सड़क तो थी हिसार के लिए कह दिया गया कि उधर बदल दी गई है मगर वहां जा कर देखा तो कोई सड़क वहां नहीं है। और तो और मनीकरण जैसी जगह पर भी कोई सड़क नहीं है। कटराई और मनाली के बीच सड़क की जो हालत है वह आप को वज़ीर साहबिान ही बता सकते हैं। मैं यह कहना चाहता हूं कि बजट में कुछ पास किया जाता है मगर दूसरे ही साल उस का कुछ और ही हो जाता है। तो मैं अर्ज़ करूंगा कि जो हम इस साल पास कर रहे हैं इस की misappropriation न हो। कोई victimisation न हो, कोई favouritism न हो और यह corruption पर खर्च न हो। मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं जो आप ने मुझे टाइम दिया है। और भी बहुत सी बातें करनी थीं मगर वक्त नहीं है। चाहे सरकार ने पिछले दिनों कहा था कि तरन तारन पहलवानों को देख लूंगा इलैक्शन पैटीशन के बाद। पहाड़ में तो देख ही लिया है मैदान में भी देख लेंगे। तरन तारन तो इन के घर का मामला है (विघ्न)

**Mr. Speaker** : No insinuation please.

**चौधरी देवी लाल** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि democracy पब्लिक की राए से चलती है, सरकार भी लोगों की राए से बनती है और इसे उन के सामने जवाबदेह होना पड़ता है। मगर इन्होंने तो शायद सोच लिया है कि अब इन को पब्लिक के सामने जाना ही नहीं है इस लिये जो जी में आए करते हैं। और तरन तारन की ज़रूरत नहीं है किसी भी जगह जा कर देख लें यह कामयाब नहीं हो सकते। आपोज़ीशन ने इस कूड़ राज को खत्म करने के लिये एक मुतहिदा महाज़ बनाया है। इस corrupt राज को खत्म करके इसकी जगह अच्छे राज को कायम करने के लिये यह महाज़ बनाया गया है। (आपोज़ीशन की तरफ से तालियां) आप का शुक्रिया। (विघ्न)

**ਰਾਜ ਮੰਤ੍ਰੀ ( ਸ਼੍ਰੀ ਹਰਬੰਸ ਲਾਲ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਦੇ ਕੁਛ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀਆਂ ਸਪੀਚਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਇਹ ਸਾਬਤ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ Technical Education ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਦੇ ਨਾਲ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿਚ Medical ਅਤੇ Industrial Education ਵੀ ਸ਼ਾਮਲ ਹੈ ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਹ ਵਾਕਿਆਤ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਦੇ ਭਾਸ਼ਣਾ ਦੇ ਉਲਟ ਹਨ ਮੈਂ ਏਥੇ ਦਸਣੇ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਜ਼ਾਦੀ ਮਿਲਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਮੈਡੀਕਲ ਕਾਲਜ ਸਿਰਫ ਇਕੋ ਹੀ ਸੀ। ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਪੈਪਸੂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਮੈਡੀਕਲ ਕਾਲਜ ਪਟਿਆਲੇ ਦੇ ਵਿਚ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਸੀ। ਜਦੋਂ ਪੈਪਸੂ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ merger ਹੋ ਗਿਆ ਤਾਂ Medical Education ਨੂੰ ਬੜ੍ਹਾਵਾ ਦੇਣ ਲਈ ਇਕ ਸਕੀਮ ਬਣਾਈ ਗਈ ਜਿਸ ਦੇ ਤਹਿਤ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਹੋਇਆ ਕਿ ਹਿਸਾਰ ਵਿਚ ਇਕ ਮੈਡੀਕਲ ਕਾਲਜ ਅਤੇ 500 beds ਦਾ ਇਕ ਹਸਪਤਾਲ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਜਾਵੇ। ਚੁਨਾਂਚੇ ਇਸ ਫੈਸਲੇ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਕਿ ਉਥੇ ਕੋਈ ਬਿਲਡਿੰਗ ਨਹੀਂ ਸੀ ਮੈਡੀਕਲ ਕਾਲਜ ਦੀ ਪਹਿਲੀ admission ਕੀਤੀ ਗਈ। ਬਾਕੀ ਤੀਸਰੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਜਨਵਰੀ, 1963 ਤਕ ਉਹ ਬਿਲਡਿੰਗ ਬਣ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ ਉਥੇ ਕਲਾਸਾਂ ਲਗਣੀਆਂ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋ ਜਾਣਗੀਆਂ। ਜਿਥੋਂ ਤਕ Technical Education ਦਾ ਸਬੰਧ ਹੈ। ਇਹ ਵੀ ਕਾਫੀ ਪੈਮਾਨੇ ਤੇ ਦਿਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। Engineering College ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਰਾਜਧਾਨੀ ਵਿਚ ਇਕ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਦੂਸਰਾ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਫੈਸਲਾ

[ਰਾਜ ਮੰਤ੍ਰੀ]

Government of India ਨਾਲ ਗਲ ਬਾਤ ਕਰ.ਕੇ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹਦੇ ਵਾਸਤੇ ਜ਼ਮੀਨ acquire ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ।

Polytechnics ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਤਿੰਨ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ। Overseers ਔਰ Draftsmen ਦੀ training ਦੇ Colleges ਵੀ ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਵਿਚ ਹਨ। ਇਹ ਹਨ ਨੀਲੋਖੇੜੀ, ਅੰਬਾਲੇ ਅਤੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਰਾਜਧਾਨੀ ਵਿਚ। ਜਦੋਂ ਤਾਈਂ ਇਹ ਮੌਜੂਦਾ Five-Year Plan ਖਤਮ ਹੋਵੇਗਾ ਉਸ ਵੇਲੇ ਤਕ 6 polytechnics ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੋਣਗੇ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਤਿੰਨ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲਦੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਅਤੇ 3 ਹਿੰਦੀ ਬੋਲਦੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ। ਜਿਹੜਾ polytechnic ਝਜਰ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਗਿਆ ਹੈ, ਉਥੇ building ਨਾ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਇਸ ਦੀਆਂ classes ਅੰਬਾਲੇ ਲਗਦੀਆਂ ਹਨ, ਪਰ ਹੁਣ ਇਹ building ਮੁਕੰਮਲ ਹੋ ਚੁੱਕੀ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ classes ਝਜਰ ਵਿਚ ਹੀ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਹਨ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਸੂਬੇ ਦੀ Industrial position ਵੀ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦਿਆਂ ਕਿ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵੀ ਕਾਫੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਨੂੰ ਕਾਫੀ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹਿੱਸਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਤੀਸਰੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ Plan ਵਿੱਚ special schemes ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ 12 Industrial Institutes ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਵਿੱਚ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣਗੇ। ਜਿਥੋਂ ਤੱਕ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿੱਚ seats ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੈ 400—500 ਲੜਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿੱਚ ਤਾਲੀਮ ਪਾ ਸਕਣਗੇ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਲੜਕੀਆਂ ਵਾਸਤੇ ਵੀ Industrial Schools for Girls ਵੀ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਕੁਲ 27 Industrial Institutes ਪੰਜਾਬ ਵਿੱਚ ਖੁਲ੍ਹਣੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿੱਚੋਂ 14 ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ ਵਿੱਚ ਹੋਣਗੇ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ position Medical Education ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਹੈ। ਜੇ ਏਧਰ 2 Institute ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਹੈ ਤਾਂ ਓਧਰ 5 ਖੋਲ੍ਹਣ ਦੀ provision ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਿੰਦੀ ਬੋਲੀ ਦਾ area ਕਿਸੇ ਵੀ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਦੇ area ਤੋਂ ਘਟ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਬਲਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਵਧ ਹਿੱਸਾ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਜ਼ਬਾਨੀ ਜਮਾ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਹੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਲਫਜ਼ ਕਹੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਨਾਲ ਸੁਤੀਲੀ ਮਾਂ ਦਾ ਸਲੂਕ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਅੱਜ ਵੀ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਹਿੰਦੀ ਜ਼ੋਨ backward ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕ level ਤੇ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ।

**चौधरी देवी लाल** : Services में ग्रापके कितने हैं ग्रौर संतरियों में कितने हैं?

**गृह मंत्री (श्री मोहन लाल)**: स्पीकर साहिब, ऐप्रोप्रिएशन बिल पर बहुत से मैम्बर साहबान की तरफ से नए नए प्वाइंटस उठाए गए जिनमें कुछ वज़नदार भी थे ग्रौर उन्होंने उनकी तरफ गवर्नमैंट का ध्यान दिलाया ग्रौर साथ ही ग्रपने ग्रपने हलकों के बारे में बहुत सी बातें कही गई हैं। मेरी खाहिश थी कि मैं सब बातों का जवाब देता लेकिन समय की कमी की वजह से मैं खास खास बातों का जवाब देना चाहता हूं।

जनाब स्पीकर साहिब, मैम्बर साहबान ने जज़बात में ग्राकर बहुत सी बातें यहां पर कीं वहां सरकार को चैलेंजिज भी throw किए। ग्रौर लीडर ग्राफ दी ग्रापोज़ीशन की स्पीच को तो सुनकर मुझे बेहद मायूसी हुई। (शोर) मुझे यह ग्राशा थी कि वे सबसे ग्रखीर में बोलते हुए कुछ constructive suggestions देंगे जिनका मुझे जवाब देना लाज़मी

होगा लेकिन मुझे अफसोस है कि उन्होंने चन्द एक बातें इस सिलसिले में ब्यान करने के अलावा कि उन्होंने एक मुतहिदा महाज़ बनाया है, और कुछ नहीं कहा। मुतहिदा महाज़ ने जो प्रोग्राम बनाया है, वह उनको मुबारिक हो। मैंने उस महाज़ का नमूना भी यहां देख लिया जब front benches पर बैठने वाले कुछ मैम्बर साहबान ने गवर्नमैंट को चैलेंज किया। लेकिन मैं चैलंजिज़ को accept करना अच्छा नहीं समझता और न ही हमें इन का seriously notice लेना भी चाहिए।

एक तरफ तो वे कहते हैं कि वे पंजाब का भला चाहते हैं और दूसरी तरफ ऐसी destructive नुक्ताचीनी होती है, जो चैलंजबाज़ी में खत्म होती है।

**बाबू बचन सिंह** : आपने क्या कभी आपोज़ीशन को confidence में लेने की कोशिश की ?

**Mr. Speaker** : Some hon. Member has just now uttered the word "Baimani". It should be withdrawn.

**Some Members of the Opposition** : No one has uttered that word.

**गृह मंत्री** : मैं इस चैलंजबाज़ी को seriously नहीं लेना चाहता।

(**आवाज़ें** : आप accept कीजिये)

अगर seriously यह चेलंज देना चाहते हैं तो मैं फिर यही कहूंगा कि यह "बाज़ू हमारे आज़माए हुए हैं" (Thumping from the Treasury Benches) (शोर)-- लेकिन फिर भी मैं यही कहता हूं कि इनको तो ऐसे चैलंजिज़ देने की आदत ही है मैं इनको seriously नहीं लेना चाहता। यह चैलेंज करीब करीब 4 मैम्बर साहबान की तरफ से आई है, मैं गवर्नमैंट की तरफ से यह बात वाज़ह करना चाहता हूं कि गवर्नमैंट कोई चैलेंज throw नहीं करेगी बल्कि गवर्नमैंट को अपना फर्ज़ अदा करना होगा और कोई भी किसी किस्म के challenge की वजह से अगर कोई ऐसे हालात पैदा करने का यत्न किया गया कि जिस से, पंजाब में यहां पर . . . .

12-00 noon

**चौधरी देवी लाल** : On a point of personal explanation, Sir.

**श्री अध्यक्ष** : आप यह बाद में कर लेना। (The hon. member may offer his explanation afterwards.)

**गृह मंत्री** : हमारे leader of the Opposition को इतनी बेताबी अच्छी नहीं लगती।

**चौधरी देवी लाल** : मैं ने सिर्फ election का challenge दिया था।

**Mr. Speaker** : This is a point of personal explanation.

**गृह मंत्री** : मैं आशा रखता हूं कि leader of the Opposition जो हाउस में procedure होता है उस को समझें और उन से जितनी ज़्यादा जिम्मेदारी की आशा हो सकती है उस को अगर वह निभायें तो अच्छा होगा।

शायद leader of the opposition ने यह समझ रखा है कि मैं सिर्फ उन की बातों का जवाब दे रहा हूं लेकिन स्पीकर साहब, यहां पर दो तीन किस्म के chal enges

[गृह मंत्री]

दिये गये थे जिन मैम्बर साहिबान ने challenges दिये हैं उन के नाम मेरे पास note किये हुए हैं लेकिन मैं उन का नाम नहीं लेना चाहता। एक ने तो यह कहा कि अगर यह न हुआ तो हरियाना की तरफ आंदोलन चलाने का प्रयत्न करेंगे। एक तरफ से यह आया कि वे taxes देने से इनकार कर देंगे। एक ज़िला वाले एक मेम्बर साहब की तरफ से यह आया कि अगर ऐसा न हुआ, उन की मर्ज़ी के मुताबक ऐसे हालात पैदा न हुए तो वे सब मिल कर एक ऐसा अन्दोलन या agitation चलायेंगे। खैर मुझे यह सुन कर बड़ा अफसोस हुआ है लेकिन मैं यह बात वाज़ेह कर देना चाहता हूं कि हम नहीं चाहते कि यहां कोई आन्दोलन चले, हम नहीं चाहते कि पंजाब में हर बात को महज़ political रंगत दे कर सोचा जाये या किया जाये क्योंकि गवर्नमैंट पर कुछ ज़िम्मेदारी है। हम तो यह चाहते हैं कि Opposition वालों से मिलकर कोई ठोस काम करें लकिन मैं यह भी साफ बतला देना चाहता हूं कि कोई भी आन्दोलन हो जिस से पंजाब में किसी किस्म का अमन को खतरा पैदा हो जाये हम उसे . . . .

(चौधरी देवी लाल : वह तो आप करेंगे।)

**गृह मंत्री** : इतनी बर्दाशत तो है नहीं कि इतनी सी बात को भी सुन सकें हालांकि यहां पर इतने सख्त अल्फाज़ कहे गये जो शायद कोई भला आदमी कहना भी न चाहे. . . .

(*Interruption by Shri Mangal Sein*)

**Mr. Speaker :** The hon. Member, Shri Mangal Sein should behave properly.

**गृह मंत्री** : मैं इस लिये कह रहा था कि शायद कोई आन्दोलन tax न देने का शुरु किया जाये या कोई आन्दोलन पंजाब के अमन को खतरा में डालने के लिये शुरु किया जाये, या political इंगराज़ हासल करने के लिये कोई गैर कानूनी आन्दोलन चलाया गया तो मैं मज़बूती के साथ कह सकता हूं कि यह गवर्नमैंट ऐसा कभी नहीं होने देगी। (सरकारी बैंचों से तालियां)

**श्री मंगल सैन** : On a point of order, sir. मैं आप से पूछना चाहता हूं कि कानूनी या गैर कानूनी आन्दोलन क्या होता है ?

**चौधरी देवी लाल** : मंत्री को सिवाये धमकियां देने के और कोई काम ही नहीं रहा।

**गृह मंत्री** : तो स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कह रहा था कि चूंकि मुख्तलिफ quarters से धमकियां दी गई तो गवर्नमैंट को अपने रास्ते पर चलते हुए किसी पार्टी की या सभी पार्टियों की धमकियां रोक नहीं सकतीं और इन की धमकियों का न कोई असर गवर्नमैंट पर पड़ता है और न इन का कोई असर गवर्नमैंट के काम पर पड़ेगा और यह पंजाब की तरक्की के लिये सदा आगे बढ़ती चली जायेगी। (सरकारी बैंचों से तालियां)। वाज़ह तौर पर Opposition के मुतहिदा महाज़ को यह बात समझ लेनी चाहिये कि इन का कोई असर गवनमैंट पर पड़ने वाला नहीं है। (*Interruption by Shri Mangal Sein*)

**Mr. Speaker :** Would the hon. Member, Shri Mangal Sein please repeat what he has said just now ?

**श्री मंगल सैन** : स्पीकर साहिब, मैं ने कुछ नहीं कहा । मैं parliamentary तरीकों को भली प्रकार जानता हूं और यह भी जानता हूं कि गैर parliamentary शब्द क्या होते हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप जानते हैं तो ऐसी कोई बात न कहिए। (If the hon. Member knows it well then he should avoid saying undesirable things.)

**श्री मंगल सैन** : मैं नहीं कहूंगा ।

**श्री अध्यक्ष** : अब आप बैठ जाइये । (Now the hon. Member should resume his seat.)

**गृह मंत्री** : Finance Minister साहिब ने यहां budget पर discussion के जवाब के तौर पर जो speech की थी उस में उन्हों ने वाज़ेह तौर पर आंकड़े दिखा कर बतलाया था कि हिन्दी रिजन और पंजाबी रिजन की development के लिये कितना २ खर्च हो रहा है। उन्हों ने आंकड़े दे कर बतलाया और यह साबत किया था कि कोई ना इनसाफी हिन्दी रिजन के साथ development के काम में नहीं हो रही। फिर भी जिन मैम्बर साहिबान ने इस चीज़ को दोहराया है उन्हों ने किसी जगह से कोई 50 हज़ार की figure लेकर और किसी दूसरी जगह से 20 या 30 हज़ार की figure ले कर यह साबत करने का यत्न किया है कि देखिये पंजाबी रिजन में यहां पर ज़्यादा रुपया दिया गया है और हिन्दी रिजन में कम दिया गया है। इस तरह का मुकाबला करने के कई ढंग होते हैं। इस के लिये ज़रूरी है कि उन इलाकों की मजमूई तौर पर तरक्की को देखने की ज़रूरत होती है। उस के लिये यह देखना होगा कि हिन्दी रिजन में मजमूई तौर पर कितनी तरक्की हुई और पंजाबी रिजन में कितनी हुई। कुछ ऐसी स्कीमें हुआ करती हैं, किसी में कम provision हो और किसी में ज़्यादा provision हो। इस से यह बात साबत नहीं होती कि किसी इलाका के साथ कोई differential treatment हुआ है। इस सिलसिले में एक बात तो यह कही गई कि High Court के Judges में भी हिन्दी रिजन को मुनासिब नुमायन्दगी हासल नहीं है। मुझे अफसोस हुआ यह सुन कर कि मैम्बर साहिब जो कि एक Advocate हैं उन को तो इस बात का इलम होगा कि High Court में Judges की appointment जो होती है वह Central Government करती है और उसमें Supreme Court की सिफारिश होती है और High Court के Chief Justice की सिफारिश होती है। इसलिये मैं इन से पूछता हूं कि High Court के Judges की appointment में State Government कैसे आ गई। यह ठीक है कि सिर्फ initial stage पर State Government की सलाह ज़रूर ली जाती है लेकिन उन की appointment Central Government ही करती है ? तो यह कहना कि उस में भी proportional representation रिजनों की हो इस से मैं इतफाक नहीं रखता। मेरे ख्याल में High Court के Judges की appointment में merit को Supreme Court और Central Government बहुत हद तक देखती हैं ।

[ गृह मंत्री]
इस के साथ ही साथ मैं ने हिन्दी रिजन के एक मैम्बर साहिब से यह बात सुनी कि उन को पब्लिक सर्विस कमिशन के एक मैम्बर की appointment मंजूर इस लिये नहीं है क्योंकि वे जगाधरी के रहने वाले हैं। इस लिये उन को मंजूर नहीं है कि जो सज्जन appoint हुए हैं वे जगाधरी के रहने वाले हैं। अब इस से ज़्यादा महज़क्काखेज़ बात और कौनसी हो सकती है ? उन को तो इस बात पर खुश होना चाहिये था कि वे सज्जन हिन्दी रिजन के रहने वाले हैं। वे एक काबिल व्यक्ति हैं। अब यह कहा जाए कि चूंकि वह जगाधरी के हैं और नारनौल के नहीं या हिसार के नहीं या गुड़गांव या करनाल के नहीं इस लिये वह काबिल नहीं हैं तो इस से ज़्यादा मजहक्का खेज बात और क्या हो सकती है ( *Interruptions* ) आपोज़ीशन के एक मैम्बर साहिब की तरफ से यह बात कही गई कि वे जगाधरी के रहने वाले हैं, उन की appointment की गई है। (*Interruptions*)

**एक आवाज़ :** उस की qualification क्या है, He is a matriculate.

**गृह मन्त्री :** मैं दूसरी बात पर भी आता हूं। जनसंघ के एक मैम्बर साहिब ने यह कहा था कि जहां तक उस appointment का ताल्लुक है वह एक किस्म की political favouritism है। मैं कहता हूं कि इस से ज़्यादा गैर ज़िम्मेदारी की बात कोई और यहां पर नहीं कही जा सकती। जो श्री दरबारी लाल गुप्ता को जानते हैं, जिन्हों ने उन को ईमानदारी से read किया है उन्हें मालूम है कि पिछले दस साल के अरसे में जितनी contribution उस legislator की रही है, पब्लिक लाईफ में, पंजाब को तरक्की में, पंजाब की डिवैल्पमैंट में जितनी उस शख्स की contribution है उस से ज़्यादा किसी और legislator की contribution नहीं है। अगर वे Congress Legislature Party के सेक्रेटरी थे तो क्या उन को सज़ा दी जाए और ऐसी post पर महज़ इसी लिए न लगाया जाय कि इस लिये मैं कह सकता हूं कि न सिर्फ हिन्दी रिजन बल्कि पंजाब भर में उन से ज़्यादा बेहतरीन व्यक्ति कोई नहीं मिल सकता था। (*Cheers from the Treasury Benches*) महज़ इस लिये कि चूंकि उन का अभी अभी कांग्रेस के साथ सम्बन्ध था उन की appointment क्यों की गई है, मैं समझता हूं कि ऐसी गैर ज़िम्मेदारी की बात कहना बहुत बड़ी भारी बे इन्साफी है। (*Interruptions*) सरदार भाग सिंह के बारे में भी यहां पर कहा गया, वह भी उतनी ही गैर ज़िम्मेदारी की बात थी (*Interruptions*) जो पहले पांच साल इस हाउस के मैम्बर रहे हैं वे जानते हैं कि सरदार भाग सिंह कितनी contribution करने वाले, काबिल और competent आदमी हैं। इतना काबिल और पब्लिक लाईफ में contribute करने वाला और कौनसा हरिजन है मुझे बताईये तो सही। सिर्फ इस लिये कि वह कांग्रेस से सम्बन्ध रखता है वह काबिल नहीं है . . . (*Interruptions*) आपोज़ीशन की तरफ से कई ऐसी suggestions भी आई जिन को मैं महज़क्काखेज़ समझता हूं। एक मैम्बर साहिब ने कहा कि मिनिस्टर के सिवाए स्टेट मिनिस्टर और डिप्टी मिनिस्टरों को tour पर जाने की इजाज़त नहीं होनी चाहिये। मैं नहीं समझ सका कि उन्हों ने यह बात सोच समझ कर कही थी, जिम्मेदारी से कही थी या यूंही उन के मुंह से यह बात कही गई। वरना किसी मिनिस्टर या स्टेट मिनिस्टर या डिप्टी मिनिस्टर के टूर पर पाबंदी लगाना मेरी समझ

में यह बात आई नहीं । (*Interruptions*) फिर मिनिस्टरों के Discretionary Funds के मुताल्लिक नुक्ताचीनी की गई । General तौर पर यह बात कह देना कोई बहुत अहमियत नहीं रखती । जिन्हों ने इस फंड के बारे में कहा उन्हों ने सिर्फ एक मिसाल दी । चूंकि वह मिसाल मेरे साथ ताल्लुक रखती है मैं इस बात को जानता हूं । इस लिये मैं समझता हूं कि उन के मन में सिर्फ एक ही मिसाल थी जिस से उन्हों ने सारे Discretionary funds को generalise कर दिया । जिस मेम्बर साहिब ने मिसाल दी वे उसी हल्के से अभी अभी चुन कर आए हैं । शायद उन के मन में कोई तलखी हो बावजूद इस बात के कि वे चुने गए । मैं यह बात तो समझ सकता हूं । लेकिन यहां पर उन्हें personal considerations से ऊपर उठना चाहिये । जौलाना की पाठशाला के मुताल्लिक उन्हों ने कहा कि मिनिस्टर ने discretionary fund दिया । यह बात बिल्कुल वाक्यात के खिलाफ़ है । मैं ने यह रकम किसी और जगह पर बैठ कर नहीं दी । मैं पाठशाला में गया । पाठशाला बहुत पुरानी है । बड़ा useful काम वहां पर हो रहा है, हिन्दी और संस्कृत की classes वहां पर लगती हैं । उन की financial difficulties हैं । मैं ने अपनी आंखों से उन की बिल्डिंग देखी और विद्यार्थियों को देखा पढ़ते और पढ़ाते हुए देखा । एक किस्म का आश्रम बना हुआ है । लेकिन तामीर के लिये पैसे की कमी थी इसलिये मैं ने अपने discretionary fund से दो हजार रुपया उन को दे दिया । मेम्बर साहिब फरमाते हैं कि वहां पर ऐसी पाठशाला है नहीं । इन्हों ने नहीं देखी होगी । इन को वहां के कर्मचारियों के खिलाफ कोई गिला हो कोई तलखी हो तो मैं नहीं कह सकता लेकिन बाकी वाक्यात बिल्कुल गलत हैं कि वहां पर कोई पाठशाला ही नहीं है । संगरूर के मेम्बर हमारे काबले इज्ज़त बजुर्ग हैं उन्हों ने बड़ी कुरबानियां की हैं । हम उन की इज्ज़त करते हैं । मुझे उन की बात पर अफसोस हुआ । शायद उन का legislature में इतना तजरुबा न हो, इस लिये उन्हों ने personal attack संगरूर के डी० सी० पर किये । मुझे इस बात का अफसोस है और मैं जानता हूं कि अगर वह इस प्रोसीजर को समझते तो वह ऐसा न करते । मैं ऐसी आशा रखता हूं कि यहां पर किसी ऐसे अफसर के खिलाफ जो यहां आ कर defence न दे सकता हो, (*Interruptions*) तहकीकात करने या कराने का ढंग होता है । लेकिन यहां पर किसी भी सरकारी कर्मचारी के खिलाफ जो यहां आ कर अपनी defence नहीं दे सकता और मेम्बर साहिब के लगे हुए इल्ज़ामात की तरदीद नहीं कर सकता personal attack करना बिल्कुल गैर मुनासिब है । चूंकि अभी उन को लेजिस्लेचर का तजरुबा नहीं, आहिस्ता आहिस्ता सीख जाएंगे, इस लिये उन्हों ने ऐसी बात कही ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਕਿਸ਼ਨ ਸਿੰਘ ਸੁਰਜੀਤ:** On a point of order, Sir. ਤਹਿਕੀਕਾਤ ਕਰਾਈ ਜਾਵੇ, ਅਸੀਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗਲਾਂ ਸਾਬਤ ਕਰਾਂਗੇ । (*Interruptions*)

**चौधरी राम सिंह:** On a point of order, Sir. मैं आप के ज़रिये मिनिस्टर साहिब का ध्यान 'Hand book for members की तरफ दिलाना चाहता हूं जिस में लिखा हुआ है कि he cannot make personal charge against a member in his speech लेकिन हर दफा और हर बार जब वे खड़े होते हैं तो कहते हैं कि मेम्बर साहिबान को experience नहीं है उन की knowledge कुछ नहीं है । इन को ऐसे नहीं करना चाहिये ।

**Mr. Speaker:** This is not a point of order. (*Interruption*)

**गृह मंत्री:** जिन मेम्बर साहिब ने अभी अभी point of order उठाया वह बहुत

[गृह मंत्री ]
काबिल हैं। वह कभी पैप्सू में मिनिस्टर भी रहे। वहां उनकी काबलियत की धाक बैठी हुई थी और उनके कारनामों की भी। इसलिए मैं उनको बड़ी अच्छी तरह से जानता हूं। (*Interruption*)

**चौधरी राम सिंह** : On a point of order, Sir. मैं आप से इस बात पर ruling . . . .

**श्री अध्यक्ष**: यह कोई ऐसी बात नहीं जिस पर point of order raise किया जाए। (There is nothing which calls for any point of order.)

**चौधरी राम सिंह**: मैं आप की ruling इस बात पर लेना चाहता हूं कि क्या यह personal charge नहीं है ?

**गृह मन्त्री** : मैंने तो सरसरी बात कही, कोई charge नहीं लगाया।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश**: on a point of order, Sir. मैं आप की ruling इस बात पर चाहता हूं कि किसी मिनिस्टर की तरफ से वह कहा जाना कि फलां आदमी की धाक मची हुई थी। Personal charge है या नहीं। अगर यह personal charge नहीं है तो हम भी इन मिनिस्टर साहिबान की जिन्दगी का सारा इतिहास यहां पेश करेंगे। उन के जीवन चरित्रों को यहां House में पेश किया जाएगा।

**ਗ੍ਰਿਹ ਮੰਤਰੀ** : ਛਡ ਖਾਂ ਤੈਨੂੰ ਸਾਰੇ ਜਾਣਦੇ ਹਨ। ਤੈਨੂੰ ਸਾਰਿਆਂ ਦਾ ਫਿਕਰ ਕਿਉਂ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ?

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਕੀ ਕੋਈ ਮਨਿਸਟਰ ਜਾਂ ਕੋਈ ਮੈਂਬਰ ਕਿਸੇ ਦੂਸਰੇ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤੈਨੂੰ ਸਾਰੇ ਜਾਣਦੇ ਹਨ।

**ਗ੍ਰਿਹ ਮੰਤਰੀ** : ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਮੈਂ ਇਹ ਲਫਜ਼ ਵਾਪਸ ਲੈਂਦਾ ਹਾਂ। ਕੁਹਾਣ ਵਾਲੇ ਬਦੋ ਬਦੀ ਕਹਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਮੇਰਾ ਨਹੀਂ ਜੀ ਕਰਦਾ ਕਿ ਮੈਂ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗਲਾਂ ਇਥੇ ਕਹਾਂ।

**श्री मंगल सेन**: On a point of order, Sir. मिनिस्टर साहिब ने कहा है "तेनूं सारे जाणदें हन' इन्हें यह लफ़ज़ वापिस लेने चाहिएं।

**श्री अध्यक्ष**: उन्होंने वह लफ़ज़ वापिस ले लिए हैं। (He has already withdrawn those words.)

**गृह मन्त्री** : स्पीकर साहिब, प्रिंसिपल रला राम जी ने दो तीन बातें कहीं––बड़ी useful बातें कहीं। एक तो उन्होंने schools के अन्दर over crowding का एतराज उठाया। इस के अलावा उन्होंने examinations के अन्दर examinees के द्वारा जो threats दी गईं उनका जिक्र किया। मैं उन को बताना चाहता हूं कि जहां तक examinations का ताल्लुक है। जिस जगह पर भी गवर्नमैंट के notice में ऐसी कोई बात आई गवर्नमैंट की तरफ से पूरी एहतयात के साथ प्रबन्ध किया गया, इन्तजाम किया गया। हम किसी सूरत में यह बरदाश्त नहीं कर सकते कि किसी examination में examinee या उसके किसी और सम्बन्धी की तरफ से कोई threat दी जाए या harassment की जाए। जब कभी किसी के notice में ऐसी बात आए, आप की विसातत से मैं House को विश्वास दिलाता हूं कि वह उसको गवर्नमैंट के notice में लाएं हम जो भी ज़रूरी इन्तज़ाम होगा करेंगे। जो भी action लेना ज़रूरी होगा वह अवश्य लेंगे। जहां तक over-crowding का सम्बन्ध है इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि

स्कूलों में over-crowding से indiscipline में कुछ contribution होती है लेकिन प्रिंसिपल साहिब तो सुलझे हुए और समझदार व्यक्ति हैं। वह जानते हैं कि जिस तेज़ी के साथ हम अपने education के प्रोग्राम को expand कर रहे हैं और जब गवर्नमैंट institutions के अन्दर हमने फीसें मुआफ कर दी हैं तो स्कूलों के अन्दर over-crowding एक natural corollary बन जाती है। हम इसको tackle करने की कोशिश कर रहे हैं और मैं आशा रखता हूं कि हम आहिस्ता २ इस पर काबू पा सकेंगे।

एक और बात का ज़िक्र प्रिंसिपल साहब ने किया। शायद वह उसे गलतफ़हमी में कह गए। उन्होंने कहा कि sterilisation के ज़रिए मरदों और औरतों को हीजड़े बनाया जा रहा है। मैं समझता हूं कि शायद उनको इस बात की पूरी वाक्फ़ीयत नहीं है। sterilisation के ज़रिए हीजड़ेपन की कोई अलामत पैदा नहीं होती।

**श्री मंगल सेन:** आप का personal experience क्या है ?

**गृह मन्त्री:** मेरा भी ख्याल कुछ ऐसा ही है। इस से किसी किस्म का कोई फर्क operation के बाद इन्सान में नहीं पड़ता। बल्कि जहां तक मैं जानता हूं यह family planning का बहुत effective ढंग है। इसलिये मैं महसूस करता हूं कि इस की प्रिंसिपल साहिब को पूरी वाकफीयत नहीं और उन के मन में कोई पुराना prejudice काम कर रहा मालूम होता है।

श्री रिज़क राम जी ने भी एक बहुत जरूरी बात कही। उन्होंने फरमाया कि large scale industries के साथ साथ ancillary industries के छोटे २ units भी कायम किए जाने चाहिएं। मैं उनकी वाक्फीयत के लिए अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह programme गवर्नमैंट के ध्यान में पहले से ही है। और यह एक मानी हुई बात है कि large scale industries के साथ साथ जब तक smaller units को बतौर ancillary units के शामिल न किया जाए तब तक वह industries survive नहीं कर सकती। गवर्नमैंट इस बात के लिये पूरी तरह से conscious है और उन्हें इस बात की वाक्फीयत होगी कि सोनीपत में जहां Atlas Cycle Factory है वहां उसके साथ साथ 29-30 ancillary units बन रहे हैं जहां से छोटे छोटे cycle parts तैयार होकर supply किए जाएंगे। इसके अलावा जो पिंजौर में Machine Tool Factory बन रही है उसके साथ साथ कोई 50, 60 ऐसे ancillary units बनेंगे जहां machine tools के छोटे २ parts बना कर supply किए जाएंगे। इसलिए मैं उन से अर्ज़ करूंगा कि गवर्नमैंट इस की तरफ पहले से ही ध्यान दिए हुए है।

अमृतसर वाले जनसंघ के मेम्बर साहिब ने Property Tax की बाबत कहा कि इस tax को उड़ा दिया जाना चाहिए। *Interruptions*) उन्होंने कहा कि लोग यह tax नहीं चाहते। उन्हों ने यहां तक कह दिया कि अगर लोगों के दस्तखत लाकर भी पेश करने का सवाल हो, उसकी ज़रूरत हो तो वह सारे पंजाब के लोगों के दस्तखत भी करा के दे सकते हैं। स्पीकर साहिब, यह तो कोई बहुत बड़ी बात नहीं है। अगर यह मांग की जाए कि किसी tax की ज़रूरत नहीं, सब tax मुआफ किए जाएं तो सारे पंजाब के लोगों के दस्तखत

[गृह मंत्री]
इस पर कराए जा सकते हैं । यह कोई बड़ी बात नहीं। क्यों? वह इसलिए कि taxes देना बड़ा मुश्किल काम है। लेकिन हमें इस बात को भी समझना होगा कि taxes के बगैर कोई काम नहीं चल सकता। जब House ने 290 करोड़ की schemes को पास करके भेजा था तो उस वक्त House को इस बात का इल्म था कि जब development plans की expansion हो रही है तो उन पर खर्च को meet करने के लिए नए taxes भी लगेंगे। कहां तो नए taxes लगाने का सवाल है और कहां मेम्बर साहिब यह चाहते हैं कि property tax को भी खत्म कर दिया जाए जो कि काफी देर से यहां पर लागू है। आप अन्दाजा लगाएं कि property taxes को छोड़ने से जो revenues में कमी होगी उसे कहां से पूरा किया जाएगा? आप जानते हैं कि property tax उन्हीं पर लगता है जिनकी जायदाद है। उसके लिए rental value की कुछ percentage रखी हुई है। म्युनिसिपल कमेटी house-tax लेती है और गवर्नमैंट property tax लेती है। आखिर इस tax को छोड़ने से जो resources में gap होगा वह कहां से पूरा किया जाएगा?

**Mr. Speaker**: Please wind up.

**श्री बलराम जी दास टंडन** : On a point of order, Sir. जनाब साढ़े बारह बज चुके हैं। अब बहस नहीं हो सकती।

**श्री अध्यक्ष** : आप वाइंड अप करें। (Please wind up.)

**गृह मंत्री** : बहुत अच्छा जी। हम ने अपनी तीसरी प्लैन में जो resources फर्ज किए थे उन में मौजूदा टैक्स और नए टैक्स भी शामिल हैं। और यह बात सभी जानते हैं कि जब तक हम अपने resources raise नहीं करते हिंद सरकार और प्लैनिंग कमिशन भी अपना हिस्सा नहीं देते। इस लिये हमें यह हिस्सा रेज़ ही करना पड़ेगा। इसलिये किसी टैक्स को छोड़कर नया टैक्स लगाएं ताकि आप नया आंदोलन शुरु कर सकें इस के लिए सरकार आप को oblige करने के लिए तैयार नहीं है।

Points तो और भी उठाए गए थे और मैं उन का जवाब भी देना चाहता था मगर अब मेरे पास वक्त नहीं है। मैं मुआफी चाहता हूं। अब हम इस Appropriation Bill को पास कर रहे हैं। इस साल का बजट सब से बड़ा तरक्की का बजट है और मैं आशा करता हूं कि हम यहां पर जो नुक्ताचीनी कर चलें हैं वह हम भूल जाएंगे और पंजाब की तरक्की के लिए आपोज़ीशन और सरकार सब मिल कर काम करेंगे। (तालियां)

**Mr. Speaker** : Now, as stated earlier guillotine will be applied for the disposal of the Bill.

Question is—

That the Punjab Appropriation (No. 2) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : The House will now take up the clauses of the Bill one by one.

CLAUSE 2

**Mr. Speaker :** Question is—

That clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 3

**Mr. Speaker :** Question is—

That clause 3 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SCHEDULE

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Schedule stand part of the Bill.

*The motion was carried*

CLAUSE 1

**Mr. Speaker :** Question is—

That clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Appropriation (No. 2) Bill be passed.

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr. Speaker said, "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr. Speaker after calling upon those Members who were for "Ayes' and those who were for "Noes", respectively to rise in their places and on a count having been taken, declared that the motion was carried.*

12.37 p.m. *The motion was declared carried.*

(*The Sabha then adjourned till* 8 *a.m. on Thursday, the* 3*rd May,* 1962).

17429PVS— —15-9-62—C., P. and S., Pb., Chandigarh.

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## DEBATES

*3rd May, 1962*

(Vol. I—No. 30)

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Thursday, the 3rd May, 1962*


| | | Page |
|---|---|---|
| Starred Questions and Answers | .. | (30) 1 |
| Short Notice Questions and Answers | .. | (30) 77 |
| Adjournment Motion | .. | (30) 80 |
| Calling Attention to a matter of urgent public importance | .. | (30) 81 |
| Visit to Bhakra Nangal | .. | (30) 83 |
| Annual Report on the Working of the Punjab Public Service Commission for the year 1960-61 (considered.) | .. | (30) 83 |
| Resolution under Clause (5) of Article 320 of the Constitution | | (30) 94 –135 |


**Price :** 2.70

*ERRATA TO THE*

## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES

**Vol. I No. 30**

*Dated the 3rd May, 1962*

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| Municipal | Muncipal | (30) 6 | 15 |
| official | offical | (30) 9 | 27 |
| 23 | 32 | (30) 12 | Last line |
| अध्यक्ष | अध्मक्ष | (30) 27 | 4 |
| dealers | dealres | (30) 30 | Column head 6 line 1 |
| पैसा | पसा | (30) 33 | 2 |
| Kangra | Kangara | (30) 37 | Serial No. 7 |
| end of | end o | (30) 37 | 7th from below |
| are being | being are | (30) 38 | 11th |
| allotment | llotment | (30) 38 | Last line |
| construction | r constuction | (30) 77 | 22 |
| clarification | clerification | (30) 82 | 26 |
| on | no | (30) 85 | Heading |
| reply | repluy | (30) 86 | 17th from below |
| Public Service Commission | Public Commission | (30) 92 | 16 |
| glancy | glane y | (30) 95 | 10th from below |
| respectively | respectlvely | (30) 99 | 8 |
| inefficient | inefficicnt | (30) 100 | 21 |
| asset | assets | (30) 105 | 17 |
| recruitment | recruitrements | (30) 107 | 6th from below |

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| cannot | conont | (30) 108 | 2 |
| Judicial | Judiclal | (30) 108 | Last |
| reason | reasion | (30) 109 | 3 |
| (30) 110 | (30) 011 | (30) 110 | Heading |
| ਹੁੰਦੇ | ਰਹਿੰਦੇ | (30) 114 | 19 |
| ਗੌਰਮਿੰਟ | ਗੌਰਮੈਂਟ | (30) 115 | 17 |
| पेश की | से पेश की | (30) 115 | 23 |
| recruitment | recruitmentr | (30) 115 | 10th from below |
| different | differen | (30) 116 | 16 |
| dissatisfaction | disatisfaction | (30) 119 | 3rd from below |
| निकालनी | निकालना | (30) 120 | 10th from below |
| appointment | appiontment | (30) 122 | 4 |
| temperament | temepr a ment | (30) 122 | 13 |
| ਪਿੰਡਾਂ | ਿ ਡਾਂ | (30) 123 | 4th from below |
| Delete "ਵੇ" before | में इस तरह | (30) 130 | 11 |
| Ch. Hardwari Lal | Ch. Hnrdwari Lal | (30) 132 | 1 |
| Trilochan Singh | Trilochan Sngh | (30) 135 | 19 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Thursday, the 3rd May,* 1962

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Sector I, Chandigarh, at 8.00 a.m. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Prabodh Chandra) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### DECLINE IN EXPORT OF HOSIERY GOODS

***397. Comrade Harnam Singh Chamak :** Will the Chief Minister be pleased to state whether he is aware of the fact that the export of hosiery goods from the State has recently declined ; if so, the factors responsible therefor; and the steps if any, Government propose to take to check this decline and promote export ?

**Sardar Partap Singh Kairon :** Yes. The main factors are shortage, high prices and deterioration of the quality of woollen yarn. After making a rapid survey the matter is proposed to be taken up with the Government of India shortly.

**कामरेड राम प्यारा :** Quality की deterioration की क्या वजूहात हैं ? क्या मिनिस्टर साहब बतलाएंगे ?

**मुख्य मंत्री :** नोटिस दे दीजिए ।

### RAID ON FACTORIES IN AMRITSAR

***496. Dr. Baldev Parkash :** Will the Chief Minister be pleased to state whether it is a fact that some factories in Amritsar were raided in the month of April, 1962 to find out if there were any bogus quota holders among them; if so, the result thereof ?

**Sardar Partap Singh Kairon :** Factories have not been raided. In fact, only the inspection of the accounts of the factories getting quotas is being carried out. The matter is still under examination.

**श्री बलरामजीदास टंडन :** क्या चीफ़ मिनिस्टर साहब बतलाएंगे कि जो उन्होंने यह कहा है कि फैसला हो जाएगा तो मैं पूछना चाहता हूँ कि कब तक फैसला हो जाएगा ?

मुख्य मंत्री : The matter is still under consideration.

श्री बलरामजी दास टंडन : इसमें कितनी देर लगेगी ?

मुख्य मन्त्री : यह लम्बा process है। देर लगेगी। It is a lengthy process.

श्री बलरामजी दास टंडन : क्या मिनिस्टर साहब बतलाएंगे कि क्या action लिया जा रहा है ?

राज्य मन्त्री (शिक्षा) मुनासिब कारंवाई की जा रही है।

TRANSFERS OF HEADMASTERS OF GOVERNMENT SCHOOLS

*362. **Shri Rup Singh Phul.** : Will the Chief Minister be pleased to state —

(a) the number of transfers of Headmasters of Government Schools in the State ordered since 1959;

(b) whether any of the said transfers have not been implemented, if so, their number ?

**Shri Yash Paul** ( Minister of State ) :

(a) 232
(b) Nil

---

GOVERNMENT MIDDLE SCHOOL, OCHHGHAT (SIMLA)

*373. **Shri Gian Chand** : Will the Chief Minister be pleased to state whether he is aware of the fact that the Government Middle School, Ochhghat (Simla) is functioning in a single room and all the eight classes sit in that single room; if so, the steps Government propose to take to remove this inconvenience of the students of the said school ?

**Shri Yash Paul** (Minister of State): Yes. The Headmaster concerned has been directed to rent a suitable building for the purpose.

---

TAKING OVER CONTROL OF SCHOOL BUILDINGS FROM PANCHAYATS

*438. **Sardar Pritam Singh Sahoke** : Will the Chief Minister be pleased to state —

(a) whether he is aware of the fact that the condition of school buildings in the State is going from bad to worse for want of repairs by the respective Panchayats;

(b) if the answer to part (a) above be in the affirmative whether Government have formulated any scheme to take over the control of the said buildings to avoid natural loss; if so, when ?

**Shri Yash Paul** (Minister of State ): (a) It is not correct to say generally that the condition of such buildings is going from bad to worse throghout the State, though this criticism may be true in some individual cases.

(b) Under the scheme of Democratic decentralization, Government are contemplating the creation of the Panchayati Raj Public Works Circles for each Panchayat Samiti. The details of the proposal to transfer the work of repairs and maintenance of Primary and Middle School Buildings to these circles are under the consideration of Government and are likely to be finalized early.

CASE REGISTERED AGAINST CHAIRMAN, ROHTAK IMPROVEMENT TRUST

***12. Shri Mangal Sein :** Will the Home Minister be pleased to state whether any case has recently been registered against the Chairman, Rohtak Improvement Trust; if so, the details thereof?

**Shri Mohan Lal :** (i) No.

(ii) Does not arise.

**श्री बलरामजी दास टंडन :** क्या वजीर साहब बताएंगे कि उनके खिलाफ पहले कौन कौन से cases रजिस्टर हुए थे।

मन्त्री : उनके खिलाफ तीन cases register हुए थे। एक 27th May, 1961 को, दूसरा 22nd July, 1961 को और तीसरा 25th September, 1961 को। एक गलत telegram देने के बारे में है, एक Criminal House Trespass का है और एक misappropriation का है।

(*At this stage Shri Mangal Sein rose to speak*)

**Mr. Speaker :** These cases are sub-judice. No more supplementaries please.

---

FUNDS FOR CONSTRUCTING QUARTERS FOR POLICE OFFICIALS

***202. Comrade Ram Piara :** Will the Home Minister be pleased to state—

(a) whether any scheme for the construction of quarters for the police officials in the State has been sanctioned by Government during the period from 1959 to date ;

(b) if the answer to part (a) above be in the affirmative, whether any amount has been released for the said construction since 1st January, 1962, if so, what;

(c) if the answer to part (b) above be in the affirmative, the places where the quarters are proposed to be constructed with the

[ Comrade Ram Piara ]

said amount and the number of quarters proposesd to be constructed;

(d) whether land for the construction of the said quarters has been purchased; if so, the details thereof, district wise ?

**Shri Mohan Lal :**

(a) Yes,

(b) No amount was released for construction of the works from 1st January, to the end of March, 1962.

(c) Does not arise.

(d) Does not arise.

**कामरेड राम प्यारा :** इसका part (d) जो है वह part (a) से relate करता है मैंने पूछा है कि अगर part (a) का जवाब 'yes' में है तो फिर उसकी details क्या हैं। वज़ीर साहिब ने details नहीं बताईं।

**मन्त्री :** इसमें तो आपने specified period के लिये पूछा है। इस अर्से में कोई land purchase नहीं की गई इसलिए सवाल पैदा नहीं होता।

**Comrade Ram Piara :** Sir, part (d) of my question reads—

"Whether land for the construction of the said quarters has been purchased, if so, the details thereof, district-wise."

Should I presume that the reply is not forthcoming ?

**Mr. Speaker :** We can postpone the supplementaries on this question till tomorrow.

**कामरेड राम प्यारा :** मैंने तो यही पूछा था कि 1959 से लेकर आज तक पुलिस के लिये मकान बनाने के लिये कितना रुपया release किया गया है। और आखिर में पूछा था कि मकान बनाने के लिये क्या ज़मीन खरीद की गई है अगर की गई है तो कितने की गई है ?

**मन्त्री :** आपके सवाल का जो (a) part है उसमें एक specified period के लिये question पूछा गया है —

"sanctioned by Government during the period from 1959 todate."

(b) part में आपने कहा है—

"If the answer to part (a) above be in the affirmative, whether any amount has been released for the said construction since 1st January, 1962......"

इससे मैंने यह समझा है और हमारे Department वालों ने भी यही समझा है कि Ist February, 1962 से आज तक के अर्सा में कोई खर्चा किया गया है या कोई जमीन खरीद की गई है। इसका जवाब तो मैं नें दे दिया है। अगर आपको और कोई information चाहिए तो उसके लिए notice दे दें।

**Mr. Speaker :** When in reply to part (a) of the question whether any scheme for the construction of quarters for the police officials in the State has been sanctioned by Government, it has been stated that the scheme has been approved by the Government, reply to part (d) of the question "whether land for the construction of the said quarters has been purchased," could not be "It does not arise."

**मन्त्री :** उसके बारे में मैं information दे दूंगा।

**कामरेड राम प्यारा :** क्या आप कल तक information दे देंगे ?

**श्री अध्यक्ष :** आपको जल्दी information मिल जायेगी। (The hon. Member will get the required information early.)

**कामरेड राम प्यारा :** यह information मुझे परसों तक जरूर मिल जानी चाहिए क्योंकि उसमें से मैं कुछ नतीजे निकालना चाहता हूँ।

ROHTAK IMPROVEMENT TRUST

*13. **Shri Mangal Sein :** Will the Home Minister be pleased to state—

(a) the amount of money received by the Rohtak Improvement Trust from the Government since its inception and the details of the schemes on which the aforesaid amount was expended by the Trust;

(b) whether the schemes mentioned in part (a) above were duly approved by the Government ?

**Shri Mohan Lal :** (a) & (b) The Rohtak Improvement Trust (now defunct) received a loan of Rs. 1.5 lakhs from the Government for development schemes. As no scheme was approved by the Government, the question of its expenditure on them does not arise.

**श्री मंगल सैन :** क्या वज़ीर साहब बतलायेंगे कि जो रुपया वहां उन स्कीमों पर खर्च हो चुका है उसका क्या बनेगा ?

**मन्त्री :** यह तो मैम्बर साहब presume कर रहे हैं कि उन स्कीमों पर कुछ खर्च हो चुका है। मैंने तो नहीं बताया कि रुपया खर्च हुआ था। वह रुपया तो Improvement Trust के पास था।

श्री मंगल सैन : जो रुपया गैर मंजूर शुदा स्कीमों पर खर्च किया जा चुका हो उसके बारे में गवर्नमेंट की क्या policy है ?

मन्त्री : मेरी तो यह information है कि उसमें से कुछ खर्च नहीं हुआ।

कामरेड राम प्यारा : क्या इस चीज को Department देख रहा है या कोई inquiry कमेटी बैठाई है ?

मन्त्री : कायदा यह होता है कि Improvement Trust की जो liabilities या assests होते हैं। उसके टूट जाने पर वह वहां की Municipal Committee को transfer हो जाते हैं। वह ही उस को देखती है।

श्री मंगल सैन : स्पीकर साहिब, मेरी request यह है कि मनिस्टर साहब ने फर्माया है कि १.५ लाख रुपया loan गवर्नमेंट से उस Trust को दिया गया था लेकिन मेरी जानकारी है कि कुछ.......

श्री अध्यक्ष : आप अपनी जानकारी से न बताइये। (The hon. Member need not give information from his personalknowledge.)

श्री मंगल सैन : क्या वजीर साहब बतायेंगे कि गवर्नमेंट के इस 1.5 लाख रुपये के loan के अलावा भी कोई loan Muncipal Committee या और कहीं से उस Improvement Trust को दिया गया था ?

**Mr. Speaker :** They are being looked into.

**Shri Mangal Sein :** Sir, part (a) of my question reads—

> "the amount of money received by the Rohtak Improvement Trust from the Government since its inception and the details of the schemes on which the aforesaid amount was expended by the Trust......"

The reply given by the hon. Minister is not clear.

मंत्री : इस सवाल का जो जवाब है वह बड़ा वाजेह है कि जो loan उस Trust ने लिया है वह गवर्नमेंट से लिया है।

ਸਰਦਾਰ ਲਛੀ ਸਿੰਘ ਚੌਧਰੀ : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਸ loan ਦਾ balance ਕਿਤਨਾ ਹੈ ?

मंत्री : इसके लिये separate notice चाहिए। I have not got that information with me at present.

## WITHDRAWAL OF HOUSE TAX

***265. Shri Balramji Dass Tandon :** Will the Home Minister be pleased to state —

(a) whether in any cities house tax has been withdrawn under the orders of the Government during the last two years;

(b) if the reply to part (a) above be in the affirmative the names of the cities concerned together with the dates when the respective Municipal Committees passed resolutions for the abolition of the house tax and the dates when Government approved those resolutions;

(c) whether any Municipal Committee asked for the grant of some concessions by Government before abolishing the house tax if so their names ?

**Shri Mohan Lal :** (a) The Government passed no order *suo moto* to abolish House Tax anywhere . However in the case of the following Municipal Committees Government sanctioned withdrawal of the House Tax on their resolution:—

| Name of the City | Date of resolution | Date of approval by Govt. |
|---|---|---|
| (b) Patiala .. | 6-2-62 | 13-2-62 |
| Sunam .. | 21-4-61 | 27-1-62 |
| Sangrur | 22-12-61 | 30-1-62 |

(c) No.

**श्री बलरामजी दास टंडन :** क्या मन्त्री जी बताएंगे कि क्या सरकार ने यह फैसला कर लिया है कि जो Municipal Committee House Tax abolish करने की सिफारिश करेगी वहां abolish कर दिया जायगा ?

**मन्त्री :** ऐसा कोई फैसला नहीं हुआ है ।

**श्री बलरामजी दास टंडन :** अगर सरकार ने ऐसा फैसला नहीं किया है तो तीन कमेटियों के अन्दर जो abolition के orders कर दिये गए वह किस बिना पर किये हैं ?

**मन्त्री :** हर एक के अपने अपने हालात की बिना पर किए हैं ।

**श्री बलरामजी दास टंडन :** किन ऐसे हालात की बिना पर सरकार ने मन्जूरी दे दी है ?

**मन्त्री :** हर एक कमेटी के अलहदा २ हालात होते हैं । उनके बजट को देखा गया है, local conditions को देखा गया है वगैरह वगैरह ।

**Shri Ram Partap Garg ;** May I know if the Patiala Municipal Committee sent a Resolution passed by it unanimously to the Government for the abolition or reduction of the House Tax ?

**Minister :** Yes.

**श्री बलरामजी दास टंडन :** क्या वजीर साहिब बतायेंगे कि जो पटियाला की कमेटी ने 6 तारीख को प्रस्ताव पास किया और जिसे सरकार ने 23 तारीख को मंजूरी दे दी उसे इतनी जल्दी elections के नज़दीक मंजूर कर लेने के क्या कारण थे ?

**ਕਾਮਰੇਡ ਮੱਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ :** ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਛੇਹਰਟਾ ਦੀ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਟੈਕਸ ਹਟਾਉਣ ਦੀ ਕਿਉਂ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ।

**मन्त्री :** इसके लिये separate notice दें ।

**श्री बलरामजी दास टंडन :** अमृतसर की कमेटी के resources को देखते हुए जो प्रस्ताव पास किया गया था इसे क्यों मंजूर नहीं किया गया है ?

**मन्त्री :** जहां तक मुझे इल्म है ऐसा कोई प्रस्ताव सरकार के पास नहीं आया है ।

**श्री बलरामजी दास टंडन :** अगर ऐसा प्रस्ताव आए तो क्या सरकार उसे मंजूर करेगी ?

**Minister :** I cannot say anything at this stage.

---

TRANSLATION WORK DONE BY LANGUAGES DEPARTMENT, PUNJAB

***613. Chaudhri Satya Dev :** Will the Minister for Planning be pleased to state —

(a) the names of books translated by the Languages Department, Punjab, from English and other languages into Hindi and Punjabi since its inception;

(b) whether the said department has undertaken any translation work for popularising legal, Accounts and other Technical Terminology in English and Urdu so as to popularize Hindi and Punjabi at District and State level, if so, the details thereof?

**Giani Kartar Singh :** The requisite information is laid on the Table of the House.

**(a) The list of books translated by the Language Department from English and other Languages into Punjabi and Hindi is given below :—**

LITERARY WORKS TRANSLATED INTO PUNJABI

1. Short History of the World. (H.G. Wells).
2. How to get what you want (Orison Sweat Moderns)

में उन का केवल शारीरिक श्रम ही नहीं है बल्कि आर्थिक contribution भी है और दूसरी चीज़ में मज़दूरों का बहुत बड़ा हित है जिस से उन को वह रुपया consolidated sum की शकल में मिल जाएगा । इस लिये मैं सदन से प्रार्थना करता हूं कि वह शीघ्र ही इस बिल को पास करें।

**पंडित मोहन लाल दत्त** (अम्ब) : अध्यक्ष महोदय, इस सम्बन्ध में कोई दो राएं नहीं हो सकतीं कि देश के निर्माण के लिये हर व्यक्ति को अपना कुछ न कुछ बलिदान देना चाहिये. अपनी कमाई में से कुछ न कुछ देश के निर्माण के लिये अर्पण करना चाहिये। मगर बचत के मामले में सरकार को प्रेरणा से काम लेना चाहिये। अहिंसा के मानने वाली कांग्रेस सरकार को यह शोभा नहीं देता कि मज़दूरों पर इस सम्बन्ध में जबर किया जाए। अर्थ मन्त्री जी ने अपने भाषण में communist देशों की यह आलोचना की है कि वे जबर से काम लेते हैं। इस सिलसिले में तो कांग्रेस सरकार भी जबर कर रही है इस लिये उन की यह अलोचना उचित मालूम नहीं देती।

आजकल की इतनी ज़बरदस्त महंगाई के ज़माना में जब डेढ़ सौ रुपये में मुश्किल गुज़ारा होता है, बल्कि जीवन बसर करना ही मुश्किल है; बोनस के ज़रिए मज़दूरों की कलील आमदनी में जो मामूली सा इज़ाफा होना है उसे इस बिल के ज़रिए छीना जा रहा है। मैं समझता हूं कि एक हाथ से जो कुछ उन्हें दिया जा रहा है दूसरे हाथ से उन गरीबों से वापिस लिया जा रहा है। जैसा कि मेरे दूसरे दोस्तों ने अपने ख्यालात का इज़हार किया मौजूदा हालत में यहां एक पूंजीवादी व्यवस्था चल रही है, पूंजीवादी ढांचा चल रहा है, उसमें बड़े २ लोगों को कोई पूछ ताछ नहीं करता; revenues की leakage हो रही है, उसको tap नहीं किया जाता, लोग income-tax पूरा अदा नहीं करते, बड़े २ जागीरदारों को कोई नहीं छूता, बड़े २ अफसरों को कोई पूछ ताछ नहीं करता, मन्त्रियों के बारे में क्या कहा जाए वह तो अपने लिए खुद ही कानून बनाने वाले हैं अपनी तरफ तो वह देखते ही नहीं कि कितनी फज़ूल खर्ची कर रहे हैं, किस कदर मन्त्रिमंडल का विस्तार किया गया है इन बातों की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता लेकिन जब देश के निर्माण के लिए पैसा पैदा करने का सवाल आता है तो गरीबों पर कुल्हाड़ा चलाया जाता है यह बड़ी शोचनीय बात है। मैं समझता हूं कि देश के लिए रुपया बचाने की गर्ज़ से हमारे सामाजिक जीवन में सादगी और संयम आना चाहिए और खास तौर पर जिन कांग्रेस के leaders के हाथ में सूबा की, देश की बागडोर है उन्हें बाकियों के सामने मिसाल पेश करनी चाहिए। मुझे बड़े दुख के साथ कहना पड़ता है कि देश आज़ाद होने के बाद हम महात्मा गान्धी जी की सादगी और संयम को बिल्कुल भूल गए हैं और जो गैर ज़रूरी चीज़ों पर इतना अपव्यय हो रहा है उस तरफ ध्यान नहीं देते और इसके उलट जोर ज़बरदस्ती करके गरीब आदमियों से पैसा वसूल करने की योजनाएं बनाकर बिल पेश किए जा रहे हैं। मैं सरकार की इस प्रावृति का कड़ा विरोध करता हूं। आप जाकर तो देखें कि मज़दूरों की हालत क्या है, उनकी स्थिति क्या है और वह किस किस ढंग से रहते हैं। स्पीकर साहिब, मैं अपने साथियों—Treasury Benches पर बैठे हुए दोस्तों से पूछना चाहता हूं कि क्या आप ने कभी जा कर देखें कि

10-00 a.m.

[पंडित मोहन लाल दत्त]

ये मज़दूर किस तरह से अपना जीवन व्यतीत करते हैं? चाहे public sector में काम कर रहे हों या private sector में मज़दूरों की हालत बहुत ही भयंकर है। थोड़ी आमदनी का क्या नतीजा होता है? जब वह लोग भूखों मरते हैं, उन्हें अपने और अपने बाल-बच्चों के लिए भरपेट रोटी भी नसीब नहीं होती तो उसका क्या परिणाम होता है? उनमें भ्रष्टाचार फैलता है। देश के निर्माण में वह अपना काम पूरे दिल से, पूरे उत्साह से नहीं करते। इस लिए मानना पड़ेगा कि आज छोटे कर्मचारियों में, छोटे तबके में भ्रष्टाचार का सब से बड़ा कारण भूख है। यह बिल जो आप लाए हैं यह उस भूख को कम करने का नहीं; उसे बढ़ाने का प्रयत्न है; इसलिए भी मैं इसका कड़ा विरोध करता हूं। मेरी समझ में नहीं आता कि इस small saving scheme का हथौड़ा सिर्फ मज़दूरों और गरीब आदमियों पर ही क्यों चलाया जाता है। आप को मालूम होगा, स्पीकर साहिब, कि देहात के लोगों पर भी इस तरह से जब्र किया जाता है। सरकारी कर्मचारी, बड़े २ अफसर जनता में जाते हैं और अपना असरी-रसूख इस्तेमाल करके रौबदाब से नाजायज़ तौर पर गरीब लोगों से, co-operative societies से, किसानों से छोटे तबके के लोगों से small savings का रुपया इक्ट्ठा करते हैं। यह सारा सिलसिला गरीबों के प्रति बिल्कुल उदासीनता है, सरकार की तरफ से उनके प्रति बिल्कुल लापरवाही का रवैया अख्तियार किया गया है। अपनी तरफ नहीं देखते कि हम क्या कर रहे हैं, किस कदर फजूल खर्ची हो रही है, बड़े २ सरमायादारों, बड़े २ landlords, जागीरदारों के प्रति सरकार की सहानुभूति की policy है। पुराने राजे महाराजों को कितना कुछ दिया जा रहा है, pensions दी जा रही हैं। यह सब फज़ूल खर्ची और पैसे का अपव्यय है। देश की दरिद्रता को दूर करने की तरफ सरकार का कोई ध्यान नहीं है। हमारे देश के applied economics में research करने वाले अदारे ने बताया है कि आज देश में 13% लोगों के पास 50% से भी ज्यादा दौलत है। आप देखें कि यह है हमारे देश की आर्थिक हालत। बड़े २ लोगों को छुआ नहीं जाता। उसका कारण है power politics, party politics. पार्टी की सरकार चलाने के लिए पैसे की ज़रूरत होती है इसलिए वह लोग पूंजीपतियों के पास जाते हैं। इससे एक vicious circle बन गया है जिसमें socialistic pattern को प्राप्त करना असम्भव बात है। जब हमारे मानस की मनोवृत्ति ऐसी है और हम इस ढंग से सोचते हैं तो बचत करते वक्त गरीबों पर ही कुल्हाड़ा चलता है और चलता रहेगा। इतना ही कह कर मैं अपना वक्तव्य समाप्त करता हूं।

**Deputy Minister** (Sardar Harchand Singh) : Sir, I beg to move—

That the question be now put.

**Mr. Speaker** : Question is—

That the question be now put.

**बाबू बचन सिंह** : On a point of order. Sir, यह एक बिल है। इस पर अभी और मैम्बर बोलना चाहते हैं। Repetition तो हो नहीं रहा। इसलिए जब तक काफी मैम्बर बोल न लें तो closure कैसे move हो सकता है? (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : तीन चार इधर से बोल चुके हैं और तीन चार उधर से बोले हैं । ( Three or four hon. Members have spoken from the Treasury Benches and an equal number of them have participated in the discussion from the Opposition side.)

**बाबू बचन सिंह** : जो नहीं बोले मैं उनकी बाबत कह रहा हूं ।

**श्री अध्यक्ष** : बाबू जी, do not shout आप तेजी में क्यों आ गए ? (I would request the hon. Member not to shout. Why is he loosing his temper ?)

**बाबू बचन सिंह** : इसलिए कि आप को closure motion put नहीं करनी चाहिए ।

**श्री अध्यक्ष** : Closure move करने का उनका right है । How can I ask him not to move it ?

आप इस की clause by clause stage पर भी बोल सकेंगे और पास करने की stage पर भी बोल सकेंगे । आप को अभी काफी मौका मिलेगा (It is the right of the hon. Member to move the closure. How can I ask him not to move it ? The hon. Members will get ample opportunity to speak at the time of the consideration of the Bill clause by lause as well as at third stage of the Bill.)

**बाबू बचन सिंह** : हम ने तो principle पर बोलना है ।

**श्री अध्यक्ष** : पास करते वक्त भी आप यह कह सकेंगे कि मैं इस के principle से agree नहीं करता इस लिये इसे पास न किया जाए । (The hon. Member would be able to say even at the passage stage that he does not agree to the principle of the Bill, so it may not be passed.)

**Mr. Speaker** : Question is—

That the question is now put

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr. Speaker said, "I think the Ayes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr. Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No" respectively to rise in their placses and on a count having been taken declared that the motion was carried.*

*The motion was declared carried.*

**बाबू बचन सिंह** : यह स्पीकर के बस की बात है कि वह चाहे closure motion की इजाज़त दे या न दे ।

**कामरेड राम चन्द्र** : जब एक मैम्बर कोई motion पेश कर दे तो वह उसे कैसे रोकेंगे ?

**Mr. Speaker** : There are certain things which are not in my power. When a motion is moved, I have to put it to the vote of the House. I have to do what I am directed by the House to do.

**Labour and Taxation Minister** (Shri Ram Saran Chand Mittal) : Sir, what was an economic measure has been more or less debated as if it was a political weapon generally being used against Labour. As I have already stated, it is a very simple measure. The investments which are to be made from the bonus of the wage-earners will be their property. Some Members have argued that the wage-earners are being taxed. It is not a fact at all. It is a very simple proposition. They are to make contributions out of their bonus which is an uncertain figure and which is over and above their monthly income.

Generally, the budget of a person is based on his monthly income and if one were to argue that even the bonus is taken into consideration by him while preparing his budget, I might as well say that people probably take into consideration the income from Prize Bonds, which may not accrue at all.

If a person earns more, he is likely to spend more. That is a different thing. But so far as the bonus is concerned, it is over and above his monthly income and it is uncertain. Some factories make profit and give bonuse while others may not make profit. So, it is more beneficial to the workers. themselves. I think the hon. Members should, instead of having turned it into a political issue, have welcomed it. I am sorry the hon. Members have misunderstood it. As regards the discontentment amongst the labourers, I do not think that they will be discontented in the long run. There are people who excite discontentment and disaffection amongst the labourers.

**Comrade Shamsher Singh Josh** : We never excite the labourers.

**Labour and Taxation Minister** : Why do you suspect yourself ?

I am sure, Sir, that our labourers will realise that it is a measure intended for their benefit. The hon. Minister of State Shri Bhagwat Dayal has replied to most of the points raised here by the various hon. Members.

In the end, Sir, I would point out that it was contended by some hon. Members that big wage-earners are being left out. I have already said in my opening remarks that we are examining the position and we shall try to bring forward legislation in this regard. But so far as salaries are concerned, they are not touched in this Bill at all. If the hon. Members are so anxious that the salaries be taxed then they are at liberty to bring forward a measure of this kind. For the present, we are not touching the salaries. I am sure that the persons who receive salaries have to contribute in some form or another towards the National Savings Scheme. Sir, I won't like to take more time of the house and, therefore, close my observations here.

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Payment ot Wages (Punjab Amendment) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** Now the House will proceed to consider the Bill Clause by Clause. Clause 2 is before the House.

CLAUSE 2

**Mr. Speaker :** There are notices of amendments from various hon. Members to this clause. These will be deemed to have been read and moved—

1. **Sardar Gurbakhsh Singh** (Dhariwal) :

In the proviso to the proposed section 6, line 4, for "shall" substitute "may"

2. **Comrade Ram Piara :**

In the proviso to the proposed section 6, line 3, for "fifty" substitute "five".

3. **Comrade Ram Paira :**

In part (2) of the explanation to the proposed section 6, lines 2-3, *delete* "under any award or settlement or order of a court".

4. **Shri Sagar Ram Gupta :**

In the proviso to the proposed section 6, line 3, for "fifty" substitute "twenty five".

5. **Shri Sagar Ram Gupta :**

In the proviso to the proposed section 6, line 5, between "prescribed" and "." insert "and the employer shall also pay or invest in the same manner an equivalent amount".

6. **Shri Sagar Ram Gupta :**

In part (2) of the explanation to the proposed section 6, lines 1-2, *delete* "the terms of employment or under."

7. **Sardar Kulbir Singh :**

In the proviso to the proposed section 6, for "one" substitute "four" wherever it occurs.

8. **Sardar Kulbir Singh :**

In the proviso to the proposed section 6, line 4, for "shall" substitute "may".

9. **Shri Mangal Sein :**

In the proviso to the proposed section 6, line 2, for "one hundred" substitute "one thousand".

10. **Shri Mangal Sein :**

In the proviso to the proposed section 6, line 4, for "shall" substitute "may".

11. **Comrade Shamsher Singh Josh :**

In the proviso to the proposed section 6, line, 4, for "shall substitute "may.

**श्री मंगल सैन** (रोहतक) : जनाब मेरी यह amendment है ।

In the proviso to the proposed section 6, line 2, for 'one hundred' substitute 'one thousand

जनाब, मंत्री महोदय ने अभी जवाब देते हुए इतनी boring और unconvincing speech की है जिसकी कोई इन्तहा नहीं । यह ठीक है कि वह बैकवर्ड इलाके से आए हैं । मैं आशा करता था कि वह बोलते समय ऐसी बात करते जो House की समझ में आ सकती लेकिन मुझे अफसोस हुआ कि उन्होंने सिर्फ नासमझनेवाली बातें कहीं हैं ।

[श्री मंगल सैन]

इस amending Bill के जरिए यह चाहते हैं कि जो मज़दूर रात दिन मेहनत करते हैं और उनको साल के बाद अपनी कमाई हुई तनखाह के इलावा जो bonus के रूप में रुपया मिलता है उसका 50 फीसदी रुपया compulsorily small saving certificates की खरीद के रूप में जमा करवाया जाए।

स्पीकर साहिब, देखने वाली बात यह है कि यह bonus मज़दूर को कब मिलता है। उस वक्त जब कि मालिक हर तरह की हेरा फेरी करने के बाद मजबूर हो जाता है कि अपने profit में से मज़दूर को share दे। जनाब, जितने सरमाएदार हैं, आप मुझे माफ करेंगे वह इस पार्टी, जो ruling party है, के ज़रिए पल रहे हैं, शील्ड हो रहे हैं। यह वह सरमाएदार हैं जो मजदूर का खून चूस कर अपनी capital दिन प्रति दिन बनाते चले जा रहे हैं—

**श्री अध्यक्ष :** आप relevant बोलिए। (The hon. Member should please speak relevant.)

**श्री मंगल सैन :** जनाब, जितने कारखानेदार हैं उनकी कोशिश यह होती है कि मज़दूर को पैसा न मिल पाए। और यह कारखानेदार वह है जिनके पास चुनाव में पंडित मोहनलाल जी जैसे लोग रुपया मांगने गए।

**Mr. Speaker :** I will not allow the hon. Member to say such things. He should please confine himself to the Clause.

**श्री मंगल सैन :** जनाब, मैं मज़दूरों के बारे में और खास तौर पर बोनस की कटौती के बारे में कहना चाहता हूं। वह कटौती जो कि कारखानेदार को रुपया न देने की हर कोशिश के बावजूद मिले हुए रुपए में से की जाती है। और उसी कारखानेदार को यह सरकार protect करती है। और वह इस तरह से, स्पीकर साहिब कि वह अपने accounts बदल कर दिखाते हैं जिसमें कोई profit show नहीं होने देते लेकिन यह गर्वनमेंट है कि गलत अकांउटस का पता होते हुए भी कोई action नहीं लेती।

**Mr Speaker:** : The hon. Member should please confine himself to the clause under discussion.

**श्री मंगल सैन :** जो चालाक कारखानेदार हैं वह रुपया बचा लेते हैं और मज़दूर को नहीं देते।

*(At this stage the Deputy Speaker occupied the Chair.)*

डिप्टी स्पीकर साहिबा : पंजाब का कोई नागरिक ऐसा न होगा जो यह न चाहता हो कि पंजाब की तरक्की न हो। लेकिन कोई भी खुददार आदमी देश के निर्माण के नाम पर हो रही लूट को बर्दाशत नहीं कर सकता। यह certificate जो हैं वह tehsildar बेचता है, sub-registrar बेचता है, Income Tax Officer और Sales Tax Officers वगैरा बेचते है। इसमें बड़ी सख्ती और ज़बरदस्ती होती है। जिन लोगों के पास कुछ भी नहीं है उनको भी certificate लेने पड़ते हैं। और तो और, डिप्टी स्पीकर साहिबा, बाढ़ पीड़ित आदमियों को जब सरकार ने relief दिया तो जिसको 100 रुपया दिया उससे 20 रुपया जमा करा लिये। इस तरह से रुपया वसूल करके जमा कराया जाता है।

यही नहीं जो लोग कोर्ट में जाते हैं और जिनका मुकदमा होता है तो मजिस्ट्रेट भी यह कहता है कि अगर तुम small savings certificates खरीदो तो हम तुम्हें माफ कर देंगे।

**Labour and Taxation Minister**: On a point of order, Madam. The conduct of the Judicial Officers has no concern with the Bill under discussion in the House. I therefore, object to the observation made by the hon. Member.

**उपाध्यक्षा** : आप रैलेवेंट बोलिए, मंगल सैन जी । judical officer का conduct discuss न करें । (The hon. Member should not discuss the conduct of the judical officers. He should be relevant.)

**Shri Mangal Sain**: Madam, I am not discussing the conduct of judical officers. मैं तो जनरल बात कर रहा था और आप को भी मालूम है जब रोहतक में तशरीफ रखती थीं।

**उपाध्यक्षा**: देखिए मुझे बीच में न ले आइए। आप रेलैवेंट बोलिए । (The hon. Member should not bring the Chair in this matter. He should be relevant.)

**श्री मंगल सैन** : तो डिप्टी स्पीकर महोदया बात असली यह है कि savings certificates खरीदने के लिए लोगों के अन्दर सरकार को एक भावना पैदा करना चाहिए और वह भावना लाठियों से गोलियों, से और ज़बरदस्ती करने से पैदा नहीं हो सकती । यही मैं कह रहा हूं। जनाब, महात्मा गांधी का चित्र जो हाउस में लगा हुआ है, उन्होंने भी अपने जीवन में यही सिद्धान्त अपनाया था कि लोगों का हृदय परिवर्तन करो। लेकिन क्या ज़बर्दस्ती करके यह सरकार समझती है लोगों का हृदय परिवर्तन होता है। कभी नहीं होगा डिप्टी स्पीकर साहिबा। उल्टी लोगों के अन्दर सरकार के प्रति विद्रोह और रोष की भावना उत्पन्न होगी।

उपाध्यक्ष महोदय, इस में क्या justification है कि एक तरफ तो पंजाब में गरीब भूखे मर रहे हैं और उन्हें गावों में दो समय भोजन भी न मिलता हो और यहां 31 आदमियों का मंत्रिमण्डल बना दिया जाये। हमारे जो बेचारे सरकारी मुलाज़म हैं यह जब इस तरह की हेरा फेरी होती देखते हैं तो इन के मन में. . . .,

**उपाध्यक्षा** : The hon. Member अपने आप को मुफ्त सेवा के लिये पेश कर दें । (The hon. Member may volunteer himself for honrary services.)

**श्री मंगल सन**: मेरी services तो हमेशा हाज़िर हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि आखिरकार क्या कारण है जो लोग अब सरकार से नफरत करते हैं। यह इसलिए नफरत करते हैं क्योंकि इनके कहने और करने में फर्क है। महात्मा गांधी जी के पीछे क्यों लोग लग जाते थे उस का कारण यही था कि वह जो कहते थे वही वह करते थे। जिन लोगों ने उनके चरणों में रह कर सेवा की है उन्हें पता है कि जो आदर्श उपस्थित करता है उस के पीछे सारा हिन्दुस्तान लग जाता है और उस के लिये लोगों के

[श्री मंगल सेन]
मन में एक तरह का विश्वास सा पैदा हो जाता है लेकिन यहां इस सरकार के लिये कैसे लोगों में confidence पैदा हो सकता है जब यह खुद तो national savings के लिये contribute करते और contribute करने के लिये किन लोगों को कहा जा रहा है । Contribute करने के लिये कहा जा रहा है गरीब आदमियों को जो रात दिन factories में मेहनत करते हैं । मैं मन्त्रिमण्डल से पूछता हूं कि आज के महंगाई के युग में एक 65 रुपये वेतन पाने वाला जो अपने परिवार का पेट भी नहीं पाल सकता वह कैसे इस के लिये contribute कर सकता है । आज जब कि इतनी महंगाई बढ़ती जा रही है उन मजदूरों को इस के लिए contribute करने के लिये कहना बड़ी भारी बेइन्साफी करनी है। अगर आप यही चीज़ कारखानेदारों के लिये जो इतनी भारी लूट मचा रहे हैं, लाते तब तो ठीक था। मुझे खुशी है कि हमारे Labour Minister साहिब यहां बैठे हैं जिन्होंने Marx की socialism की theory पर आज लम्बा-चौड़ा भाषण दिया और कहा कि socialism की theory तो Marx ने पेश की थी और Lenin ने उसे अमली जामा पहनाया, मैं इस के साथ ही यह कहूंगा कि उसी socialism का इन्होंने खातमा कर दिया है....

**सरदार जयइन्द्र सिंह** : On a point of order, Madam. मेरा point of order यह है कि hon. Member क्या किसी amendment पर बोल रहे हैं या बिल पर बोल रहे हैं।

**उपाध्यक्षा** : मैं ने पहले भी कहा है कि वह बार बार वही बातें कह रहे हैं। (I have already pointed out to the hon. Member that he is repeating his arguments over and over again.)

**श्री मंगल सैन** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन पहलवान जी को क्या पता कि क्या चीज़ relevant होती है और क्या irrelevant होती है।

**Deputy Speaker**: Order, please, withdraw the words 'Pehlwan'. I would not allow the hon. Member to use such words.

**श्री मंगल सैन** : मैं withdraw करता हूं। मैं तो यह निवेदन करना चाहता हूं कि हमारे जो Labour Minister हैं उन्होंने आज इसलिए बिल पर हो रही बहस में हिस्सा लेते हुए फरमाया था कि Europe में socialism के विचार Marx ने दिये थे और Lenin ने उन विचारों को अमली जामा पहनाया था और उन विचारों का भारत के अन्दर परीक्षण किया जा रहा है....

**उपाध्यक्षा** : जब मैं आप को wind up करने के लिए कह रही हूं तो फिर आप Marx और Lenin की बातें कर रहे हैं । (I have asked the hon. Member to wind up but he is again discussing the socialism of Marks and Lenin.)

**श्री मंगल सैन** : मैं संशोधन पर बोलते हुए निवेदन करना चाहता हूं कि मजदूरों पर यह बला ज़बर्दस्ती थोपी जा रही है और उन पर यह अत्याचार किया जा रहा है। ऐसा सरकार को नही करना चाहिए। क्यों नहीं करना चाहिये? यह कहते हैं कि

हमारा socialistic pattern बनने जा रहा है लेकिन यह socialistic pattern तीन लोक से न्यारा है। अब मैं socialism की बात करता हूं और बताता हूं कि यह socialism में कितना विश्वास रखते हैं यह मेरा . . . .
(घंटी की आवाज़)।

**उपाध्यक्षा** : बस अब wind up करें। That is all. (Please wind up now. That is all).

**श्री मंगल सैन** : यह बहुत बुरी बात है। इस का मतलब है कि आप मुझे बोलने नहीं देना चाहतीं।

**उपाध्यक्षा** : हां बुरी बात ही सही। (Let it be so.)

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरी दो amendments हैं। यहां पर दो बातें कही गई हैं। एक तो यह कहा गया है कि हम गरीबों में बचत की habit inculcate करना चाहते हैं और दूसरी यह कही गई है कि हमें अपनी nation की development के लिये national savings की जरूरत है। यह ठीक है और मैं दोनों चीज़ों से इतफाक रखता हूं लेकिन थोड़ा सा हम ने देखना है कि कौन इस position में है जो दे सकता है और कौन इस position में है जो नहीं दे सकता। देखना यह है कि partition से पहले या आज से पांच सात साल पहले अमीरों और गरीबों की income में जो gap था वह अब बढ़ा है या कम हुआ है। अगर यह कम हुआ है तो मैं सफारिश करूंगा कि इस बिल को पास-कर दीजिये और अगर यह gap बढ़ गया हो तो मैं कहूंगा कि इस बिल को with-draw करिये। पहली बात जो यहां कही गई है वह यह कही गई है। National income जो है वह बहुत बढ़ गई है। यह सोचने की बात है। यह ठीक है कि national income तो बढ़ी है पर वह चन्द आदमियों के हाथों में आई है मैं यह कहता हूं। that the wealth has been accumulated in the hands of very few. जहां तक common man का ताल्लुक है उस की income बढ़ी नहीं बल्कि घटी है और State Minister साहिब ने अपनी speech में खुद माना है कि जितनी तनखाहें हम ने बढ़ाई हैं उन के मुकाबला में आम चीज़ों की कीमतों में ज्यादा इज़ाफा हुआ है। एक तो उन्हों ने बताया है कि इस बिल से जो intellectual parasite हैं वे घबराते हैं शायद वे घबराते हों पर मैं नहीं घबराता। मैं तो गरीबों के लिये कहूंगा और यह कहने में गुरेज़ नहीं करूंगा कि यह जो बिल है यह गरीब मज़दूरों पर लागू न किया जाये। क्योंकि 50 या 60 रुपये की माहवारी आमदनी वाले को 20 या 30 रुपये चार या पांच महीने का bonus मिलता है वह कैसे उस में से 10 या 15 रुपये बचा सकता है। वह नहीं बचा सकता आज कल बचत तो वह लोग कर सकते हैं जिन्हें 10, 10 या 12, 12 industries के licence दिये जाते हैं। Income तो उन की बढ़ती है। मज़दूर को तो सिर्फ bonus ही मिलता है लेकिन जो income in-dustrialisation से बढ़ी है वह तो common man तक नहीं पहुंचती वह तो indust-rialists ही bogus हिसाब दिखा कर आप खा जाते हैं। आप सुन कर हैरान होंगे कि भिवानी की P. I. P. मिल का bonus निकालने का case जब Industrial

[कामरेड राम प्यारा]

Tribunal के पास पहुंचा तो मिल मालिकों ने जो उन के accounts की असली copies थीं वह पेश न कीं और bogus हिसाब दिखाया जिस में घाटा show किया गया था। इस तरह से उन्होंने मजदूरों के bonus का case बिगाड़ दिया लेकिन मजदूरों ने असली हिसाब-किताब जिस में मुनाफा था, की photostat copy Tribunal के साहमने पेश कर दी। लेकिन मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि किसी की जुर्रत नहीं पड़ी कि industrialists के खिलाफ कोई action लेता हालांकि वह हिसाब-किताब जो उन्होंने पेश किया वह bogus था और गलत था। तो इस लिए मैं गवर्नमैंट की खिदमत में अर्ज करूंगा कि . . . .(*Interruptions*)

मैं ने एक सवाल के जबाब में गवर्नमैंट से यह पूछा कि class IV Government Servants से National Saving certificates compulsory लिये जाते हैं या वह voluntary लेते हैं। जवाब तो मिलता है voluntary लेकिन उन के representation आए हैं, complaints है उन का रोना और चीखना गवर्नमैंट के knowledge में है कि उन को मजबूर किया जाता हैं। दूसरा मेरा सवाल था कि एक हजार से ऊपर तनखाह लेने वाले अफसरों को कितने savings certificates दिये गए तो जवाब मिला कि time and labour will not be commensurate etc. मैं हैरान हूं कि बड़ी तनखाह वालों को touch नहीं किया जाता हालांकि आठ सफों का circular था जो कि गवर्नमैंट नें advice की शकल में भेजा था। बड़ी बड़ी तनखाह लेने वालों को, जागीरदारों को और बड़े बड़े industrialists को सरकार touch भी नहीं करती। सिविल सप्लाई विभाग से आज एक आदमी कोयले की बीस गाड़ियां ले जाता है और कल ब्लैक में बेच देता है। उस से क्यों नहीं रुपया लिया जाता। लुधियाना में silk industry चलती है वहां पर इतनी black होती है, उन से क्यों नहीं इस काम के लिये रुपया लिया जाता, उन पर क्यों नहीं सरकार जबर करती। इस तरह से कई जगह हैं जहां से सरकार रुपया ले सकती है लेकिन नहीं ले रही। Opposition के मेम्बर साहिबान ने एतराज किया था कि honorary Sub-Registrars के दफतर में national savings certificates इक्ट्ठे किये जाते हैं। मैं इस एतराज को refute करता हूं। पिछले sessions में यह चीज यहां आई थी, instructions issue हुई थीं कि रुपया इस तरह से इक्ट्ठा न किया जाए। मेरी इतलाह के मुताबिक तो रुपया इकट्ठा नहीं किया जाता। अगर उन के पास कोई ऐसा सबूत है तो वह गवर्नमैंट के नोटिस में लाया जाना चाहिये। लेकिन मैं यह बात जरूर कहूंगा कि जब class IV Government employees के बारे में पूछा जाता है कि तनखाह कुछ बढ़ाई गई तो जबाब मिलता है कि जेरे गौर है, अभी फैसला नहीं हुआ, कुछ देंगे। लेकिन ऊपर की तनखाह वालों की तनखाह में इजाफा किया जा रहा है। अगर जुर्रअत है तो कह दें कि बड़ी बड़ी तनखाह लेने वालों की तनखाह में इजाफा नहीं हुआ। पब्लिक का रुपया है, लोगों से रेवेन्यू इकट्ठा किया जाता है लेकिन वह चन्द आदमियों को pay कर दिया जाता है। इधर-उधर से रुपया इकट्ठा करके सरकार चन्द आदमियों पर लगादे, चन्द बड़े बड़े अफसरों

या industrialists के benefit के लिये खर्च कर दे, यह बात मैं appreciate नहीं करता। गवर्नमैंट से कहना चाहता हूं कि वह इस मामले पर गौर करे और कोई ऐसा तरीका सोचें कि थोड़ी तनखाह लेने वाले जो लोग हैं, जिन की आमदनी बहुत थोड़ी है जो afford नहीं कर सकते, उन से यह रुपया न लिया जाए। जिस आदमी की आमदनी बहुत थोड़ी है, तनखाह और bonus मिला कर भी सौ रुपया नहीं बनता तो आज की महंगाई में वह किस तरह से गुजारा कर सकता है? लेकिन मुकाबले में बड़े बड़े businessmen हैं, हज़ारों नहीं बल्कि लाखों रुपये उन की आमदनी है, उन पर कोई compulsion नहीं है। अगर इस तरह से गवर्नमैंट इन बड़े बड़े लोगों से डरती रहेगी तो socialistic pattern of society कायम नहीं कर सकेगी। अगर गवर्नमैंट बड़े बड़े आदमियों पर टेक्स लगाए तो I will be the first man to support them. I will be the first man to face the masses. लेकिन उस सूरत में जब कि टैक्स तगड़े आदमियों पर लगें, जो लोग underhand means से कारंवाई करते हैं उन पर लागू होने चाहियें। आज हमारे देश में अमीर और गरीब में gap इतना बढ़ गया है कि वह हमारी सोसायटी पर एक slur है credit नहीं है। मुझे शर्म से कहना पड़ता है कि वह gap बहुत ज्यादा बढ़ गया है। इस के जिम्मेदार हम ही हैं। हमारी गवर्नमैंट को इस बात पर गौर करना चाहिये। जिन की आमदनी ज्यादा है उन को पहले टच करना चाहिये। अभी मनिस्टिर साहिब ने अपनी तकरीर में कहा था कि जिन की आमदनी ज्यादा है उन पर भी लगा रहे हैं। इस assurance को पूरा होते होते पांच साल लग जाएंगे। आज ही क्यों नहीं शुरू किया जाता। जिन की तनखाह ज्यादा है, जिन पर बड़ा बड़ा प्रापर्टी टैक्स लगता है सरकार को उन से रुपया लेने की कोशिश करनी चाहिये। मैं ने एक सवाल पूछा था कि कितनी firms ऐसी हैं जो कि दस हजार से ऊपर टैक्स देती हैं तो जवाब मिला कि सारे पंजाब में 572 firms ऐसी हैं। आठ हज़ार के करीब firms ऐसी हैं जिन का total टैक्स डेढ़ करोड़ के करीब बनता है। इन का business चन्द आदमी कंट्रोल करते हैं। Industry के जो licences दिये जाते हैं वह घुमा २ कर उसी आदमी को दिये जाते हैं। एक ही आदमी बदल कर दूसरे नाम से आ जाता है। पांच पांच, सात सात नाम और रखे हुए हैं। मेरे इल्म में हैं। अगर गवर्नमेंट चाहेगी तो मैं नाम बता भी दूंगा। Government of India की instructions हैं कि अगर कोई पार्टी licence को utilize नहीं करती तो उस को licence issue नहीं करना चाहिये। मैं समझता हूं कि national income के नाम पर कुछ आदमियों का पेट भरा जा रहा है। कुछ आदमियों की ही income बढ़ी है। सारे common men की income नहीं बढ़ी। मैं तो यही कहूंगा कि अगर गरीब आदमी बचा सकता है उस को बचत लेना चाहिये। मैं ने पचास की बजाए पांच फीसदी कर दिया है। गरीब आदमियों से तो रुपया वसूल होगा लेकिन बड़ी बड़ी firms जो कि import licences लेते हैं, आज एक लाख रुपये का licence लिया और कल दो लाख रुपये का बेच दिया, उन से कुछ नहीं लिया जाता। मजदूरों से पचास की जगह पर पांच कर दिया है। जहां तक रुपया

[कामरेड राम प्यारा]

इकट्ठा करने का सवाल है मैं ने अपनी amendment में दिया है कि Delete "Under any award or settlement or order of a court,—"

मुझे पता है कि गरीब आदमी कम्पनियों के या firms के bonus के लिये apply करते हैं तो कई सालों तक फैसला ही नहीं होता। मुझे कई केसिज़ का पता है, करनाल का भी और दूसरी जगह का भी, कि छ: छ: साल तक फैसला ही नहीं हो पाता। जितना उनको बोनस मिलना होता है उस से ज्यादा उन का ऊपर खर्च हो जाता है। वे इस लिये केस लड़ते हैं कि असूली तौर पर फैसला हो जाए ताकि बोनस मिलता रहे। अगर उन का account देखा जाए तो जो उन को actual bonus मिलता है उस से ज्यादा उन का खर्च हो गया होता है। इसलिये पांच फीसदी मेरी amendment के मुताबिक उस बोनस पर लिया जाए जो कि without any dispute, without any मेहनत और झगड़े के मिलता है। अगर कोर्ट में जाना पड़े हाई कोर्ट में जाना पड़े, सुप्रीम कोर्ट में जाना पड़े तो उस के लिये गवर्नमैंट को चाहिये कि उन के खर्च का भी प्रबन्ध करे और बोनस पर न चार्ज किया जाए। जितनी उन की वसूली होती है उस से ज्यादा उन का खर्च हो गया होता है इस लिये उन को खुशी नहीं होती। इन इल्फाज़ के साथ मैं मनिस्टर साहिब से प्रार्थना करूंगा कि वे इस बात पर गौर करें और मेरा सुझाव मान लें।

**श्री सागर राम गुप्ता** : On a point of order, Madam मैं यह पूछना चाहता हूं कि जिन्होंने amendments दी हैं इस stage पर उन के अलावा दूसरे मेम्बर साहिबान को भी बोलने का time दिया जा सकता है?

**उपाध्यक्षा** : आप की amendments की तरफ मेरा ख्याल है। आप को भी time दिया जाएगा। (The amendments of the hon. Member are before me. He will also be given an opportunity to speak.)

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** (ਲੁਧਿਆਣਾ—ਉਤਰ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜੀ ਤਰਮੀਮ ਡਾਕਟਰ ਮੰਗਲ ਸੈਨ ਵਲੋਂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਮੁਤਲਕ ਮੈਂ ਕੁਝ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਤਰਮੀਮ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦਿਤੀ ਹੈ ਕਿ clause 6 ਵਿਚ ਲਫਜ਼ shall ਦੀ ਥਾਂ ਤੇ ਲਫਜ਼ may ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ shall ਅਤੇ may ਵਿਚ ਤਾਂ ਦਰਿਆ ਕੁਜ਼ੇ ਵਿਚ ਬੰਦ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਭੇਦ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੈ। ਸਵਾਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਤੋਂ ਸਰਕਾਰ ਬੋਨਸ ਦਾ ਹਿਸਾ National Saving Scheme ਲਈ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੀ ਕੀਤਾ ਹੈ। Central Government ਨੇ ਤਾਂ ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕੁਝ ਅਛੇ ਨਤੀਜੇ ਵੀ ਕਢੇ ਹਨ ਪਰ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਤਕਲੀਫ ਗਵਾਰਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਸਅਨਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਜੇਕਰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਇਨਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਸਨਅਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰ 90 ਫੀ ਸਦੀ ਕਰਜ਼ਾਈ ਹਨ। ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਜੋ day to day ਖਰਚ ਹੈ ਰੋਟੀ-ਕਪੜਾ ਹੈ ਜਾਂ

ਹੋਰ ਜੀਵਨ ਦੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਹਨ ਉਹ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈ ਕੇ ਚਲਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਹੜੀ ਸਅਨਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰ ਨੂੰ ਤਨਖਾਹ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾ ਹੀ ਉਸ ਦਾ ਖਰਚ ਹੋਇਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਹ ਦੁਕਾਨਦਾਰ ਜਾਂ ਰਾਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਦਾ ਦੇਣਦਾਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਤਨਖਾਹ ਪਿਛੋਂ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਤੇ ਪਹਿਲਾਂ ਦੁਕਾਨਦਾਰ ਜਾਂ ਲੈਣਦਾਰ ਦੇ ਘਰ ਪਹੁੰਚ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਕੀ ਕਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਗਲ ਸਮਝਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ? ਮੈਂ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬਿਲਕੁਲ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ।

ਸਅਨਤੀ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੀ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਦੀ ਇਕ ਬਹੁਤ ਵਡੀ ਸਮਸਿਆ ਹੈ। ਇਹ ਛੋਟੇ ਛੋਟੇ ਝੌਂਪੜੇ ਬਣਾ ਕੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਇਹ ਕਿਸੇ ਵਡੇ ਮਕਾਨਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਅਛੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹ ਕੁਦਰਤੀ ਹਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਉਹ ਵੀ ਪੱਕੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿ ਸਕਣ। ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਕਿੰਨੇ ਫੀ ਸਦੀ ਪਾਸ ਝੌਂਪੜੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਿੰਨੇ ਅਜਿਹੇ ਵੀ ਹਨ ਜੋ ਸੜਕਾਂ ਕੰਢੇ ਹੀ ਰਹਿਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੀ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਬਚੇ ਤਾਲੀਮ ਕਨੀਓ ਮਾਜ਼ੂਰ ਹਨ, ਦਵਾ ਕਨੀਓ ਵਿਲਕਦੇ ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਆਪਣੇ ਬਚਿਆਂ ਲਈ ਤਾਲੀਮ ਦੇਣ ਲਈ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਦਵਾ ਦਾਰੂ ਕਰਨ ਦੀ ਹਿੰਮਤ ਨਹੀਂ ਤਾਕਤ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਬਾਜ਼ ਦਫਾ ਅਨਪੜ੍ਹ ਰਹਿ ਕੇ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦਾ ਸ਼ਿਕਾਰ ਹੋਕੇ ਬੇਮੌਤ ਮਰ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਮੰਨਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਫਿਰ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹਿੰਮਤ ਅਤੇ ਦਲੇਰੀ ਕਰਦੀ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਬੋਨਸ ਦਾ ਹਿਸਾ ਲੈਣ ਦੀ। ਜਦੋਂ ਮਜ਼ਦੂਰ ਨੂੰ ਬੋਨਸ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਸੋਚਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਕਰਜ਼ ਉਤਾਰ ਸਕਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਉਧਾਰ ਲਿਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਲਾਹ ਸਕਾਂ ਜਾਂ ਕਈ ਹੋਰ ਜੋ ਮੁਸ਼ਕਲਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰ ਸਕਾਂ ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਉਸ ਪਾਸੋਂ ਉਸ bonus ਦਾ ਹਿਸਾ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ।

ਪੇਸ਼ਤਰ ਇਸ ਗਲ ਦੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਸ ਤੇ ਹੋਰ ਵਿਚਾਰ ਕਰੀਏ National Savings Scheme ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਚਲਾਈ ਹੈ ਇਸ ਦੀ background ਕੀ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਸਮਝਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸਾਡਾ ਮੁਲਕ ਇਕ ਗਰੀਬ ਦੇਸ਼ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ development ਕਰਨੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। Development ਕਰਨ ਦੇ ਦੋ ਤਰੀਕੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਇਕ ਤਰੀਕਾ taxation ਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਣ ਦਾ ਜਿਥੋਂ ਤਕ taxation ਦਾ ਸਿਲਸਿਲਾ ਹੈ ਇਹ ਪਹਿਲਾ ਹੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵਧਾ ਵਧਾ ਕੇ ਇਸ ਪਧਰ ਤੇ ਲੈ ਆਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕਮਰ ਤੋੜ taxes ਬਣ ਗਏ ਹਨ। ਸੂਬੇ ਤੇ ਹਰ ਪਾਸੇ ਤੋਂ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਭਾਰ ਹੇਠਾਂ ਲੋਕੀਂ ਦਬੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਹੁਣ ਸਵਾਲ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਰਜ਼ ਲੈਣ ਦਾ, ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਕੇ capital account ਵਿਚ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਜਾਣ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਵਿਆਜ ਵੀ ਦੇਣਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਕਰਜ਼ਾ ਇਸ ਲਈ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ capital account ਵਿਚ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ ਅਤੇ ਇਸ ਤੇ ਵਿਆਜ ਲਿਆ ਵੀ ਜਾ ਸਕੇ ਅਤੇ ਦਿਤਾ ਵੀ ਜਾ ਸਕੇ। ਪਰ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਅਤੇ ਟੈਕਸ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਵਡਾ ਫਰਕ ਹੈ। ਉਹ ਇਹ ਕਿ ਟੈਕਸ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਜਿਨਾ ਵੀ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇ ਉਹ ਮਜਬੂਰਨ ਦੇਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਭਾਵੇਂ ਕੋਈ ਚੂੰ ਕਰੇ ਚਰਾਂ ਕਰੇ ਟੈਕਸ ਉਸ ਨੂੰ ਹਰ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਅਦਾ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ ਟੈਕਸ ਨਾ ਦੇਵੇ ਉਸ ਤੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਕਾਨੂੰਨੀ ਚਾਰਾਜੋਈ ਵੀ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹਰ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਵਸੂਲ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ

[ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ]

ਦੀ ਪਾਬੰਦੀ ਨਹੀਂ ਲਗਾਈ ਜਾ ਸਕਦੀ। ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਇਹ ਸਮਝਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕੀਂ ਖੁਸ਼ੀ ਨਾਲ ਦੇਣ ਉਨਾਂ ਪਾਸੋਂ ਲਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ persuade ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਤਰਕੀ ਲਈ ਜਾਂ ਕੌਮ ਨੂੰ build ਕਰਨ ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਕਰਜ਼ੇ ਨੇ capital account ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਮੁਲਕ ਦੀ development ਤੇ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਹੈ ਪਰ ਜੋ ਬਿਲ ਅਜ ਜ਼ੇਰੇ ਬਹਿਸ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ loan ਸਰਕਾਰ ਨਹੀਂ ਲੈ ਰਹੀ ਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ persuasion ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਸਗੋਂ ਜਬਰੀ ਤੌਰ ਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੇ ਬੜੀ ਮੇਹਨਤ ਨਾਲ ਕਮਾਏ ਬੋਨਸ ਦੇ ਇਕ ਹਿਸੇ ਨੂੰ confiscate ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਬੋਨਸ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੀ ਕਮਾਈ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ confiscate ਕਰਕੇ ਜਾਂ compulsion ਕਰਕੇ ਰਕਮ ਇਕਠੀ ਕਰਨੀ ਗੈਰਮੁਨਾਸਿਬ ਹੈ। ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਛਾਤੀ ਤੇ ਹਥ ਰਖਕੇ ਇਹ ਦਾਅਵਾ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਬਿਨਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ confiscation ਦੇ ਜਾਂ compulsion ਦੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕੋਈ ਰਕਮ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੋਕੀ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਵਿਸ਼ਵਾਸ਼ ਉਠ ਚੁਕਾ ਹੈ। ਤਰਕੀ ਦੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ compulsion ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦੀ। ਕਰਜ਼ਾ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਪਾਸੋਂ ਉਸ ਸਮੇਂ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਉਸ ਪਾਸ ਫਾਲਤੂ ਰੁਪਿਆ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਉਸ ਦੇ ਆਪਣੇ ਖਰਚ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਬਚ ਜਾਵੇ। ਅਜ ਜਿਥੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਦੇ ਇਖਰਾਜਾਤ ਵਧੇ ਹਨ ਉਥੇ ਲੋੜਾਂ ਵੀ ਵਧ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਅਤੇ ਉਸ ਦੀ ਮਾਲੀ ਹਾਲਤ ਅਜਿਹੀ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਉਹ ਫਾਲਤੂ ਰਕਮ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਣ ਲਈ ਕਢ ਸਕੇ। ਸਰਕਾਰ persuade ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਰਕੀ ਲਈ ਜੋ ਖਰਚ ਕੀਤੇ ਜਾਣੇ ਹਨ ਉਨਾਂ ਵਿਚ ਮਦਦ ਮਿਲੇ ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ compulsion ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ। ਲੁਧਿਆਨੇ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਆਪ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹਨ ਉਥੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੇ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੇ ਮਕਾਨ ਬਣਾ ਲੈਣ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੁਝ ਰੁਪਿਆ ਆਪ ਇੱਕਠਾ ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਬਾਕੀ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਤਰਲਾ ਕੀਤਾ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹਾਊਸਿੰਗ ਦੀ ਇਕ ਕੁਆਪ੍ਰੇਟਿਵ ਬਣਾਈ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੁਝ ਕਰਜ਼ਾ ਤੇ ਕੁਝ subsidy ਦਿਤੀ ਹੈ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਾਲੀ ਹਾਲਤ ਇਤਨੀ ਪਤਲੀ ਸੀ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ 20 ਦੀ ਥਾਂ 30 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਰਜ਼ਾ ਵਾਪਸ ਮੋੜਨ ਦੀ ਸ਼ਰਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ 20 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਰਜ਼ਾਂ ਨਹੀਂ ਸਨ ਮੋੜ ਸਕਦੇ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੋਵੇ ਕਿ ਉਹ 20 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਰਜ਼ਾ ਵਾਪਸ ਨਾ ਕਰ ਸਕਣ ਅਤੇ ਹਰ ਪਾਸੇ ਤੋਂ ਕਰਜ਼ਾਈ ਹੋਣ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹਿਸਾ ਬੋਨਸ ਵਿਚੋਂ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸ਼ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ ਤਾਂ ਮਿਆਦ ਵਧਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ subsidy ਦਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸ਼ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਮੋੜ ਸਕਦੇ ਤੇ ਫਿਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਕਰਨਾ ਕਿ ਉਹ ਬੋਨਸ ਵਿਚੋਂ ਸਮਾਲ ਸੇਵਿੰਗ ਸਕੀਮਾਂ ਵਿਚ ਰਕਮ ਲਗਾਣ ਅਤੇ ਆਪਣਾ ਬੋਨਸ ਕਟਵਾ ਦੇਣ ਇਹ ਸਰਾਸਰ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਹੈ। (ਘੰਟੀ)

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਮੈਂ irrelevant ਨਹੀਂ ਬੋਲ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਕਿ ਮੈਂ ਬੈਠ ਜਾਵਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਕੋਈ time-limit ਮੁਕਰਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ। I contest this point. ਜੇਕਰ ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਬਿਲ ਤੇ relevant ਬੋਲ ਰਿਹਾ ਹੋਵਾਂ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਰੋਕ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ ਭਾਵੇਂ ਮੈਂ 5 ਦਿਨਾਂ ਤਕ ਬੋਲਦਾ ਰਹਾਂ।

**उपाध्यक्षा** : ठीक है कि आप relevant भी हो सकते हैं और सारा दिन भी बोल सकते हैं। लेकिन आप एक सुलझे हुए parliamentarian हैं बिल की और stages भी रहती हैं। इसलिए मुनासिब यही है कि आप जल्दी खत्म कर दें। Unlimited time के लिए आप नहीं बोल सकते। (It is true that the hon. Member can be relevant throughout and can speak for the whole day. But the hon. Member is a seasoned parliamentarian and he knows that the bill has to pass through other stages also. It is therefore desirable that he should now wind up. He cannot be permitted to go on speaking for an unlimited time.)

11.00 A.M.

**श्री बलरामजी दास टंडन** : On a point of order, Madam. मैं जानना चाहता हूं कि जब कोई मैम्बर एक बिल पर बोल रहा हो और वह relevant हो और repeat न कर रहा हो तो क्या उस पर time-limit लगाई जा सकती है ?

**उपाध्यक्षा** : मैं ने कब कहा है कि वह relevant नहीं बोल रहे ? (When did I say that he was not relevant ?)

**श्री बलराम जी दास टंडन** : मैं ने पूछा है कि क्या रूल्ज़ के मुताबिक उन पर वक्त की पाबन्दी लगाई जा सकती है ?

**उपाध्यक्षा** : Unlimited time की इजाज़त नहीं दी जा सकती। आप बैठिए ( The hon. member cannot be permitted to speak for an unlimited time. He may please resume his seat.)

**श्री बलरामजी दास टंडन** : मैं point of order पर बोल रहा हूं। जब कोई मेम्बर principle of the bill पर बोल रहा हो और relevant हो तो उसे किस rule के तहत बोलने से रोका जा सकता है ?

**उपाध्यक्षा** : वह स्पीकर की इजाज़त से ही बोल सकते हैं और उन को unlimited time नहीं दिया जा सकता। (The hon. Member can speak with the permission of the Speaker, and unlimited time cannot be given to him.)

**बाबू बचन सिंघ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਕੀ ਪਈ ਹੈ। ਇਹ ਦੀ back ground ਵੀ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਬਣਦੀ। ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ compulsion ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਕਰ ਕੇ ਪਹਿਲਾਂ ਵੇਖ ਲਿਆ ਹੈ। ਉਹ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਫੇਲ੍ਹ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਅਜ ਫੇਰ ਇਸ ਬਿਲ ਰਾਹੀਂ ਸਭ ਤੋਂ ਕਮਜ਼ੋਰ ਤਬਕਾ ਜਿਹੜਾ ਹੈ ਉਸ ਤੋਂ ਵਸੂਲੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਕੋਈ ਰਜਿਸਟਰੀ ਕਰਾਉਣ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਕੀਤਾ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਰਜਿਸਟਰੀ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ small saving certificate ਵੀ ਖਰੀਦਣੇ ਪੈਂਦੇ ਸਨ, ਪਰ ਜਦੋਂ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਸ਼ੋਰ ਮਚਾਇਆ ਗਿਆਂ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕ

[ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ]

ਸਰਕੂਲਰ ਰਾਹੀਂ ਸਬ-ਰਜਿਸਟਰਾਰਾਂ ਨੂੰ ਹਦਾਇਤ ਕਰਨੀ ਪਈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਨਾ ਕਰਨ। ਪਰ ਅਜ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਤਹਿਸੀਲਦਾਰਾਂ ਨੂੰ, ਬੀ. ਡੀ. ਓਜ਼. ਨੂੰ ਬਾਕਾਇਦਾ ਹਦਾਇਤਾਂ ਜਾਰੀ ਕੀਤੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਜੇ ਕਿਸੇ ਨੇ ਵੀ ਕੋਈ ਕੰਮ ਕਰਾਉਣਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਪਹਿਲਾਂ ਉਹ small savings certificate ਖਰੀਦਣ ਲਈ ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ। (*Interruptions*) ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ small saving certificate ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਲੁਧਿਆਣਾ ਦੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਕੁਝ cases ਹੋਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਜਬਰੀ ਵਸੂਲੀ ਕਰਨ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ small savings certificates loans ਦਾ 48 ਲਖ ਰੁਪਿਆ debit side ਵਲ ਵਿਖਾਇਆ ਹੈ। ਇਹ ਪਿਛਲੇ 9 ਮਹੀਨੇ ਦੀਆਂ ਜਨਵਰੀ ਤਕ ਦੀਆਂ figures ਹਨ। ਇਸ ਤੋਂ ਤਿੰਨ ਮਹੀਨੇ ਬਾਦ 1800 ਰੁਪਿਆ ਜਿਹੜਾ credit ਕੀਤਾ ਸੀ ਉਹ ਵੀ debit side ਵਲ ਲੈ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹੈ ? ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹੋ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਨਾਲਾਇਕ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਇਆ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪਰਚਾਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਕੀ ਕੀ ਫਾਇਦੇ ਹਨ, ਹਾਂ ਇਤਨਾ ਜ਼ਰੂਰ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜਬਰੀ ਪੈਸੇ ਜਮ੍ਹਾਂ ਕਰਾਉਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਜਿਹੜਾ ਆਦਮੀ 100 ਰੁਪਏ ਜਮ੍ਹਾਂ ਕਰਾਉਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ 4 ਰੁਪਏ ਦਾ ਘਾਟਾ ਉਸ ਦੇ ਪੂੰਜੀ ਖਾਤੇ ਵਿਚੋਂ ਜ਼ਰੂਰ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਉਹ ਕਢਾ ਲੈਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਵਿਆਜ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ .....

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : On a point of order, Madam. क्या कोई मेम्बर सरकार को 'नालायक' कह सकता है ? (विघ्न)

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : ਹਾਂ ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ inefficient ਦੇ ਮਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਲਿਆ ਕਿਉਂਕਿ inefficient ਦੇ ਮਾਇਨੇ ਨਾਲਾਇਕ ਹੀ ਹਨ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ this government is inefficient.

**उपाध्यक्षा** : नालायक का लफ्ज़ कोई बहुत अच्छा लफ्ज़ नहीं है। (The word नालाइक is not a very proper word to be used here.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : इन का मतलब नाकाबिल से है या नालायक से ?

**उपाध्यक्षा** : मैं ने कह दिया है कि यह लफ्ज़ अच्छा नहीं है। (I have already ruled that this is not a proper word to be used here.)

**बाबू बचन सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं नालायक का लफ्ज़ नहीं इस्तेमाल करता और इस की जगह नाअहल का लफ्ज़ इस्तेमाल करता हूं। इस नाअहल सरकार ने सरकारी मुलाज़मों को मजबूर किया कि वह लोगों से जबरन कर्ज़े लें। मगर इस जबर का नतीजा यह है कि जिन लोगों ने इस तरह से कर्ज़ दिया उन्होंने अगले साल के अगले ही दिन निकलवा लिया। मैं एक मिसाल देता हूं एक आदमी जो सोसाइटी में बहुत बड़ी position रखता है, जिस का लड़का पहले यहां पर एक ज़िले का Deputy Commissioner था और जो आजकल दूसरे सूबे में Deputy Director of Industries है, उस ने मकान बनाने के लिए कर्ज़े के लिए दरखास्त दी

जब वह कर्ज लेने गया, रजिस्ट्री कराने के लिये गया तो उस को कहा गया कि पांच सौ रुपया small savings में दाखिल करो । उस ने कहा कि मैं तो कर्ज ही इसलिये ले रहा हूं कि मेरे पास पैसा नहीं है मैं तुम्हें कहां से कर्ज दूं। मैं तुम से कर्ज मांगता हूं और तुम मेरे से मांगते हो। भला कोई आसामी भी शाह हो सकता है? उन्होंने कहा जाओ २ निकलो यहां से। इस के बाद वह Deputy Commissioner के पास गया और उस से कहा कि क्यों जनाब कोई आसामी भी शाह बन सकता है । Deputy Commissioner ने कहा कि हमें तो order है अगर आप पांच सौ नहीं दे सकते तो एक सौ ही दे दीजिए। जनाब चूंकि वह बड़ा आदमी था उस के लिए वह एक सौ रह गया अगर उस की जगह कोई और छोटा आदमी होता तो उस से डंडे के ज़ोर से पांच सौ ही लिया जाता। इस तरह से यह डंडे के ज़ोर से ले तो लेते हैं मगर इस सिलसिले में एक कायदा है कि कर्ज देने वाला जिस के पास यह certificate हों अगर वह चाहे तो अपना रुपया एक साल के बाद वापस ले सकता है। Penalty उस पर यह लगेगी कि उस को उस एक साल का कुछ ब्याज नहीं मिलता। मगर लोग समझते हैं कि चलो किसी अहलमद या सरिश्तादार को रिश्वत न दी small savings वालों को ही दे दी (विघ्न)

**कृषि उप-मंत्री** (कैप्टन रतन सिंह) : आप ने कितना रुपया जमा कराया है?

**बाबू बचन सिंह** : मैं आप को बता दूं कि अगर खुदा भी मुझ से जबरदस्ती कोई काम लेना चाहे तो नहीं ले सकता।

**कृषि उप मंत्री** : मैं ने कहा कि आप ने कितना रूपया willingly जमा कराया है?

**बाबू बचन सिंह** : जिस आदमी नें अपनी सारी जिंदगी कौम पर निसार कर दी हो उस से ज्यादा कौन दे सकता है। मैं ने अपनी सारी जवानी अपनी सारी जिंदगी कौम को दी है ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं कह रहा था कि मज़दूरों को तंग न किया जाए क्योंकि वह तो पहले ही मुसीबत ज़दा हैं। उन्हें न तो पूरा खाने को मिलता है, न पहनने को मिलता है। अगर आपने लेना है तो जिन की 1,000 रुपए या इससे ऊपर bonus मिले उनसे कटौती करनी चाहिए न कि उन लोगों से जिनकी मुश्किल से 100 रुपया मिले और 50 सरकार काट ले। यह मुनासिब चीज़ नहीं है। आप को वही काम करना चाहिए, जो मुनासिब हो और अगर आप नहीं कर सकते तो सूबे में बेचैनी होगी।

**Labour and Taxation Minister** (Shri Ram Saran Chand Mittal): Madam, I beg to move—

That Question be now put.

**Deputy Speaker :** I have already called Shri Sagar Ram Gupta to speak.

**श्री सागर राम गुप्ता** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, जिस spirit के साथ और जिस मकसद को ले कर यह बिल यहां पर हाउस के सामने आया है मैं उसका स्वागत करता हूं लेकिन एक बात का मुझे दुख है कि Punjab Government ने वह तरीक

[श्री सागर राम गुप्ता]

नहीं अपनाया जैसा कि Central Government अपनाया करती है। वह पहले Tripartite Board जिस में सरकार, लेबर और employers represented होते हैं को consult करते हैं फिर कोई बिल लाते हैं। Punjab State Labour Advisory Board में casual leave, sick leave और व्यक्तिगत झगड़ों के लिए 40 per cent की लिमिट को हटाने के बारे में कानून बनाने का जो फैसला हुआ है वह बिल अभी तक लाये नहीं गए हैं। और यह बिल जिस का कोई फैसला नहीं हुआ वह यहां पर आ गया। मैं समझता हूं कि पंजाब गवर्नमैंट अगर State Labour Advisory Board consult कर लेती तो ज्यादा अच्छा रहता। गवर्नमैंट के सामने सारी बातें आ सकती थीं।

जैसा कि यहां पर कहा गया कि workers की pay बहुत कम है यह ठीक है। नन्दा जी ने भी लोक सभा में यह कहा था कि workers की real wages में कोई increase नहीं हुई है। इसलिए जब हालत यह है तो मैं समझता हूं कि 50 परसेंट का बोझ मज़दूरों पर एक भारी बोझ है। मेरा यह सुझाव है कि इस को 25 फीसदी कर दिया जाए और जो 25 per cent की reduction हो वह amount employer small savings में जमा करे।

एक बात जिसे मैं discrimination समझता हूं वह यह है कि एक हिस्से पर तो compulsion की जाए और समाज के दूसरे हिस्से को ऐसे ही छोड़ दिया जाए यह अच्छा नहीं है। इससे लोगों में dissatisfaction फैलती है। ताकि मज़दूरों पर एक दम ज्यादा बोझ न पड़ जाए। मेरी amendment यह है कि 50 per cent की जगह 25 per cent कर दिया जाए और मज़दूरों के बराबर की रकम मालिकों से भी जमा कराई जाया करे।

मेरी amendment का एक मकसद यह भी है कि जैसा हम चाहते हैं labour और capital में compromising spirit रहनी चाहिए। सरकार की कई स्कीमें जैसे Provident Fund Scheme, Employees State Insurance Scheme ऐसी हैं जिन में दोनों मज़दूर और मालिक अपना हिस्सा जमा कराते हैं उसी प्रकार यहां भी हमें दोनों से पैसे जमा कराना चाहिए।

जहां तक Opposition के भाईयों ने इस measure का विरोध किया है, मैं इस सिलसिले में एक मिसाल उन की जानकारी के लिए देना चाहता हूं। मैं यहां असैम्बली में चुने जाने से पहले एक टैक्सटाइल मिल में काम करता था। जब Government of India की prize bond की स्कीम आई तो इसका विरोध हमारे भाई यानि A.I.T.U.C. वालों ने किया। वहां मिल में दो साल का bonus बन रहा था। हम ने यह फैसला किया कि जिन मज़दूरों को 100 रुपया तक बोनस मिलता है वह पांच रुपए का एक प्राइज़ बौंड खरीदें और जिनको 150 रुपया तक मिलता है वे पांच रुपये के दो बौंड्ज़ खरीदें व जिनको 200 रुपया मिला है उन्हें चाहिए कि वे तीन बौंड खरीदें। मज़दूरों ने हमारी बात को मान कर बौंड खरीदे। हालांकि हमारे विरोधियों ने इस की सख्त मुखालफत की। परन्तु bond में जब एक मज़दूर के नाम 1000 रुपये का इनाम आ गया तो जो

कम्युनिस्ट भाई आपोज़ करते थे वह चुप रह गए और उनके पास कोई जबाब नहीं रहा । मैं समझता हूं कि इन लोगों का तो एक तरीका ही बन गया है कि जो भी चीज़ हो उसे criticise करें ।

जहां तक बोनस की payment का सवाल है, वह bonus कई तरीके का होता है जो मज़दूरों को मिलता है । कोई efficiency bonus कोई attendance bonus और कोई profit bonus होता है । यहां पर सरकार ने जो कटौती करने का इरादा बनाया है वह इन सब तरह के bonuses के ऊपर लागू हो जाती है । इसलिए मेरा दूसरा amendment यह है कि जहां पर मज़दूरों को एक efficiency पर इस का बोनस मिलता है उस पर यह कटौती न की जाए क्योंकि वह साल की नहीं बल्कि रोज़ की मिलने वाली चीज़ है । साल के आखिर में जो प्राफिट बोनस मिलता है उस पर ही केवल कटौती होनी चाहिए ।

Minister for Labour के नोटिस में मैं, डिप्टी स्पीकर साहिबा, आपके ज़रिए यह बात और लाना चाहता हूं वह यह है कि जो labour bonus साल के बाद मज़दूरों को मिलता है वह आसानी से नहीं मिल जाता या बिना तकलीफ उठाए नहीं मिल जाता । बहुत ज्यादा time लग जाता है । पहले conciliation में time लग जाता है उस के बाद लेबर कमिश्नर साहब के दफतर में फिर Secretariat में फिर Tribunal में साल दो साल case चलता है । इसी बीच में employers High Court से writ ले आते हैं और साल दो साल High Court में लग जाते हैं । फिर Tribunal proceed करता है । तब फिर एक साल के लगभग लग जाता है । उस के बाद मालिक case को Supreme Court में ले जाता है और वहां दो तीन साल लग जाते हैं । इस तरह एक साल के bonus का फैसला होने में लगभग 6 या सात साल का अर्सा लग जाता है । इस से आप अन्दाज़ा लगायें कि मज़दूरों की तकलीफ का और खास कर तब जब तक कि bonus की मांग हर साल करनी पड़ती है । चार चार आने या छः छः आने चन्दा इक्ट्ठा करके employers के साथ अपने bonus का case fight करते हैं तो उन्हें कितनी मुश्किलात का सामना करना पड़ता है फिर आम तौर पर यह practice सी हो गई है कि Employers जो होते हैं उन की तरफ से सही account पेश नहीं किये जाते । आप को भिवानी की T.I.T. मिल के case का तो पता ही है कि वहां इस बात का सबूत पेश किया गया कि employers ने झूठे accounts पेश किये हैं । आज तक सरकार ने इस बारे में मालिकों के खिलाफ कोई कदम नहीं उठाया हालांकि मुझे कुछ साथियों के साथ इस के लिए हवालात की सैर करनी पड़ती थी । आम तौर पर bogus accounts बना कर पेश किये जाते हैं और उन को हम question भी नहीं कर सकते क्योंकि कानून ऐसा है और फिर सबूत देना पड़ता है । सबूत देना कोई आसान बात नहीं । इस से आप अन्दाजा लगायें कि मज़दूर को bonus लेने के लिये किन किन हालात का मुकाबला करना पड़ता है । एक साल का bonus लेने के लिये 8 साल मुकदमा लड़ते लगाने पड़ते हैं और कितनी ही खून-पसीने की कमाई खर्च करनी पड़ती

[श्री सागर राम गुप्ता]

है। इस लिये मैं Labour Minister साहिब और पंजाब सरकार से appeal करूंगा कि, जैसा मेरी जमायत I.N.T.U.C. हमेशा मांग करती रही है, जब employers उस mill की आमदनी में से मुकदमा लड़ने के लिये रुपये खर्च कर सकता है जो कि 10 या 20 हज़ार रुपये तक हो जाता है तो मज़दूर को जो उसी mill में काम करता है उसे अपना bonus वसूल करने के लिये मुकद्दमा लड़ने के लिये उसी mill की कमाई में से खर्च करने की इजाज़त क्यों नहीं दी जाती। इस तरह के खर्च की इजाजत अदारे की आमदनी में से employers और employees दोनों को होनी चाहिये इस लिये इस किस्म का कानून लाया जाय जिस में employers और employees दोनों का जो ऐसे cases पर खर्चा हो वह सारे का सारा उस मिल या factory के पैसे में से meet करने की इज़ाजत हो। मैं ज्यादा न कहता हुआ गवर्नमैंट से दरखास्त करूंगा कि इस बिल के लिये मेरी जो amendment है उन्हें मंजूर किया जाए।

**Labour and Taxation Minister** (Shri Ram Saran Mittal) : Madam, I beg to move—

That Question be now put.

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼** (ਰੋਪੜ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਕ ਗਲ ਮੇਰੀ ਸਮਝ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਆਈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਇਹ ਖੁਦ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਮੰਨਿਆ ਹੈ ਕਿ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਕੌਮੀ ਆਮਦਨ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਲੇਕਿਨ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੀ ਆਮਦਨ ਵਿਚ ਉਸ ਤਨਾਸਬ ਨਾਲ ਵਾਧਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਜਿਸ ਤਨਾਸਬ ਨਾਲ ਕੌਮੀ ਆਦਸ ਤੇ ਸਰਮਾਏਦਾਰਾਂ ਦੀ ਆਮਦਨ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ justified ਹਨ ਕਿ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ ਜੋ bonus ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਇਮਦਾਦ ਮਿਲਣੀ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਅੱਧੀ ਰਕਮ ਕਟ ਕੇ savings scheme ਵਿਚ ਲਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ। ਸਾਰੇ ਮੁਲਕ ਦੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਅਜ ਮੰਗ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ (*Interruptions*) ਮੇਰੀ amendment ਇਹ ਹੈ ਕਿ....................

**उपाध्यक्षा** : यह पहले हो गई है। तमाम amendments जो थीं वे पढ़ी गई हैं और move हो गई हैं। अगर आप ज़रूर ही बोलना चाहते हैं तो बाद में पांच मिन्टों के लिये बोल लेना। (This has already been done. All the amendments have been read and moved. If the hon. Member must speak he may do so for five minutes afterwards.)

**Comrade Shamsher Singh Josh** : On a point of order, Madam.

**Deputy Speaker** : What is your point of order ?

**Comrade Shamsher Singh Josh** : My point of order is that I have given notice of amendment to this clause and I should be given time to speak on them.

**उपाध्यक्षा** : (कामरेड शमशेर सिंह जोश से) अब आप पांच मिन्टों के लिये अपनी amendment पर बोल सकते हैं।

